हीन-लेश्या के अभाव से क्रिया गुण के अंश में भी शुद्धता आती तो उसको नियम से क्षयोपशम भाव मानना पड़ता किन्तु लेश्या को क्षयोपशम भाव माना नहीं है इससे सिद्ध होता है कि तेरहवां गुण स्थान के अन्त तक क्रिया गुण में शुद्धता होती ही नहीं। इससे सिद्ध होता है कि लेश्या में जितना भेद भी किया जाता है मात्र कषाय के कारण ही किया जाता है और कषाय का लेश्या में अन्योन्य अभाव है क्यों कि एक गुण में दूसरे गुण का अन्योन्य अभाव है।

पारिणामिक भाव के तीन भेद—

जीवभव्याभव्यत्वानि च ॥७॥

अर्थः—जीवत्व, भव्यत्व और अभव्यत्व ये तीन पारिणामिक भाव हैं।

जीवत्वः—जीव का अनादि अनन्त स्वभाव भाव है उसी का नाम जीवत्व है।

भव्यत्वः—जिसमें सम्यग्दर्शन प्राप्त करने की शक्ति है उसे भव्यत्व कहते हैं।

अभव्यत्वः—जिस जीव में सम्यग्दर्शन प्राप्त करने शक्ति ही नहीं है उसे अभव्यत्व कहते हैं।

भव्यत्व और अभव्यत्व श्रद्धा गुण की सहज पर्याय है जिस पर्याय में कर्म का सद्भाव अभाव कारण नहीं पड़ता है इन्हीं कारणों से पारिणामिक भाव कहते हैं। सूत्र में च शब्द पड़ा है इससे मालुम होता है कि पारिणामिक भाव और भी विशेष प्रकार का है।

(१) दूसरे सासादन गुणस्थान में पारिणामिक भाव माना है। दूसरे गुणस्थान में मिथ्यात्व कर्म का उदय नहीं है और सम्यक्त्व रूप अवस्था भी नहीं है तब क्या श्रद्धागुण कूटस्थ रहेगा ? नहीं, श्रद्धागुण ने स्वतन्त्रपने कर्म के उदय बिना मिथ्यात्व रूप अवस्था धारण करी है और वह पारिणामिक भाव से धारण करी है।

(२) क्षायोपशम सम्यग्दृष्टि जब अनन्तानुबंधी कर्म प्रकृति का विसंयोजन कर उसी परमाणु का अप्रत्याख्यान रूप परिणमन हो जाता है बाद में जब वही जीव मिथ्यात्व का उदय के कारण प्रथम गुणस्थान में चला जाता है। वहां अनन्तानुबंधी की प्रकृति नहीं होने से चारित्र नाम के गुण ने पारिणामिक भाव से अनन्तानुबंधी कषाय रूप परिणमन किया है वह भी पारिणामिक भाव है।

(३)ग्यारहवें गुणस्थान से जब जीव गिरता है तब भी वहां से पारिणामिक भाव से ही गिरता है क्योंकि कर्म का उदय दसवें गुणस्थान में शुरु होता है। यह भी पारिणामिक भाव है।

जीव का लक्षण:--

उपयोगो लक्षणम् ॥८॥

अर्थः—जीव का लक्षण उपयोग है।

उपयोग का भेद --

स द्विविधोष्टचतुर्भेदः ॥९॥

अर्थः—वह उपयोग दो प्रकार का, आठ प्रकार का तथा चार प्रकार का होता है।

दो प्रकारः—शुद्धोपयोग, अशुद्धोपयोग। यह चारित्र गुण की अवस्था है। शुद्ध उपयोग वीतराग भाव का नाम है, अशुद्ध उपयोग पुण्य पाप भाव का नाम है। यह भाव सब अवस्था में रहता है। सिद्ध में तथा केवली में शुद्ध उपयोग है और छद्मस्थ जीवों में अशुद्ध उपयोग है। यह उपयोग विग्रह गति, अपर्याप्त अवस्थादि सब में रहता है। परन्तु ज्ञान दर्शन उपयोग विग्रहगति आदि में नहीं रहता है।

आठ प्रकारः—ज्ञान गुण की अवस्था आठ प्रकार

की होती हैं (१) मतिज्ञान (२) श्रुतज्ञान (३) अवधिज्ञान (४) मनःपर्ययज्ञान (५) केवलज्ञान (६) कुमतिज्ञान (७) कुश्रुतज्ञान (८) कुअवधिज्ञान। ज्ञान गुण की पर्याय को सविकल्प उपयोग कहते हैं। सविकल्प उपयोग उसे कहते हैं कि पदार्थ अखण्ड होते हुए भी उसमें भेद करके देखा जाय।

चार प्रकारः—दर्शन गुण की अवस्था चार प्रकार की है। (१) चक्षु दर्शन (२) अचक्षु दर्शन (३) अवधि-दर्शन (४) केवल दर्शन। दर्शन गुण की अवस्था का नाम निर्विकल्प उपयोग है अर्थात् पदार्थ को अखण्ड रूप दीखता है।

जीव के भेद—

संसारिणो मुक्ताश्च ॥१०॥

अर्थः—जीव दो प्रकार का है (१) संसारी (२) मुक्त।

संसारीः—कर्म सहित जीव को संसारी जीव कहते हैं।

मुक्तः—कर्म रहित जीव को मुक्त जीव कहते हैं।

ससारा जीवों के भेदः—

समनस्का ऽमनस्काः ॥ ११ ॥

अर्थः—संसारी जीव दो प्रकार का है (१) समनस्क (२) अमनस्क।

समनस्कः—मन सहित संज्ञी जीव को समनस्क कहते हैं।

अमनस्कः—मन रहित असंज्ञी जीव को अमनस्क कहते हैं।

संसारी जीवों के अन्य भेद—

संसारिणस्त्रसस्थावराः ॥१२॥

अर्थः—संसारी जीव दो प्रकार के हैं (१) त्रस (२) स्थावर।

त्रसः—त्रस नामा नामकर्म का जिसको उदय है उसे त्रस जीव कहते हैं।

स्थावरः—स्थावर नामा नाम कर्म का जिसको उदय हो उसे स्थावर जीव कहते हैं।

स्थावर जीव के भेदः—

पृथिव्यप्तेजोवायुवनस्पतयः स्थावराः ॥ १३ ॥

अर्थः—स्थावर जीव पांच प्रकार के होते हैं।

(१) पृथ्वी कायिक (२) जल कायिक (३) अग्नि-कायिक (४) वायु कायिक (५) वनस्पति कायिक।

स्थावर जीव को मात्र स्पर्शन इन्द्रिय का ही ज्ञान होता है।

त्रस जीव के भेद—

द्वीन्द्रियादयस्त्रसाः ॥१४॥

अर्थः— त्रस जीव चार प्रकार का है (१) दोइन्द्रिय (२) तेइन्द्रिय (३) चतुरिन्द्रिय (४) पंचेन्द्रिय ।

इन्द्रियों की संख्या.—

पंचेन्द्रियाणि ॥१५॥

अर्थः—इन्द्रियां पांच होती हैं ।

इन्द्रियों के भेदः—

द्विविधानि ॥ १६ ॥

अर्थः—इन्द्रियां दो प्रकार की होती हैं । एक द्रव्य-इन्द्रिय और दूसरी भाव इन्द्रिय ।

द्रव्य इन्द्रिय का स्वरूप —

निर्वृत्त्युपकरणे द्रव्येन्द्रियम् ॥ १७ ॥

अर्थः—द्रव्यइन्द्रिय दो प्रकार की है (१) निर्वृत्ति (२) उपकरण ।

निर्वृत्तिः—इन्द्रियाकार पुद्गल का परिणमन अर्थात् जिस निमित्त से ज्ञान होता है उस निमित्त का नाम निर्वृत्ति है ।

उपकरणः—निर्वृत्ति का उपकार करे उसे उपकरण कहते हैं । जैसे नेत्र का उपकरण पलक तथा रोम, करण का उपकरण कान इत्यादि ।

भावइन्द्रिय का स्वरूप —

लब्ध्युपयोगौ भावेन्द्रियम् ॥ १८ ॥

अर्थः—भावइन्द्रिय दो प्रकार की है (१) लब्धि (२) उपयोग ।

लब्धिः—ज्ञानवरण कर्म के क्षयोपशम विशेष अर्थात् ज्ञान का उघाड़ का नाम लब्धि है ।

उपयोगः—इन्द्रिय द्वारा ज्ञान के व्यापार का नाम उपयोग है । जैसे नेत्र यदि बिगड़ जावे तो ज्ञान उपयोग रूप नहीं हो सकता है बल्कि लब्धिरूप रहता है ।

पंचेन्द्रियों के नामः—

स्पर्शनरसनघ्राणचक्षुःश्रोत्राणि ॥ १९ ॥

अर्थः—इन्द्रियाँ पांच हैं (१) स्पर्शन (२) रसना (३) घ्राण (४) चक्षु (५) श्रोत्र ।

इन्द्रियों के विषय —

स्पर्शरसगन्धवर्णशब्दास्तदर्थाः ॥ २० ॥

अर्थः—स्पर्श, रस, गंध रूप, और शब्द ये पांच क्रम से ऊपर कही हुई पांच इन्द्रियों के विषय हैं अर्थात् उक्त इन्द्रियां इन विषयों को जानती है ।

मन का विषय —

श्रुतमनिन्द्रियस्य ॥ २१ ॥

अर्थः—मन का विषय श्रुतज्ञान गोचर पदार्थ है ।

अर्थात् मन का प्रयोजन श्रुतज्ञान है।

इन्द्रियों के स्वामी—

वनस्पत्यन्तानामेकम् ॥ २२ ॥

अर्थः—पृथिवी, जल, अग्नि, हवा, वनस्पति कायिक इन पांचों स्थावर जीवों के एक स्पर्शन इन्द्रिय ही होती है।

शेष इन्द्रियों के स्वामी—

कृमिपिपीलिकाभ्रमरमनुष्यादिनामेकैकवृद्धानि ॥ २३ ॥

अर्थः—लट दो इन्द्रिय, चींटी तीन इन्द्रिय, भौंरा चार इन्द्रिय, मनुष्य, पशु, पक्षी, नारकीय, देव आदि के पांच इन्द्रियां होती हैं। ( आदि शब्द लट आदि सब में लगाना )

पचेन्द्रिय के भेद —

संज्ञिनः समनस्काः ॥ २४

अर्थः—मन सहित जीव संज्ञी कहलाते हैं।

संज्ञाः—हित अहित की परीक्षा तथा लाभ अलाभ का विचार करने की शक्ति को संज्ञा कहते हैं।

जीव के गमन करने का तरीका —

विग्रहगतौ कर्मयोगः ॥ २५ ॥

अर्थः—विग्रहगति में कार्माण योग होता है

और उसकी सहायता से जीव एक गति से दूसरी गति में गमन करते आश्रव करते हैं।

विग्रहगतिः—एक शरीर को छोड़ कर दूसरे शरीर की प्राप्ति के लिये गमन करना विग्रहगति है।

कर्मयोगः—कार्माण शरीर नाम के कर्म प्रकृति के उदय से आत्मा के प्रदेश का कम्पन होना उसी का नाम कर्म-योग अथवा कार्माणयोग है।

गमन किस प्रकार होता —

अनुश्रेणि गतिः ॥ २६ ॥

अर्थः—जीव और पुद्गलों का गमन श्रेणी के अनु-सार ही होता है।

श्रेणीः—लोक के मध्यभाग से ऊपर नीचे तिर्यक दिशा में क्रम से रचना को प्राप्त हुए आकाश प्रदेशों की पंक्ति को श्रेणी कहते हैं।

मुक्त जीव किस गति से जाते हैं —

अविग्रहा जीवस्य ॥ २७ ॥

अर्थः—मुक्त जीव की गति वक्रता रहित अर्थात् सीधी होती है।

भावार्थः—जिसमें मुड़ना पड़े उसे विग्रहगति और जिसमें मुड़ना न पडे उसे अविग्रहगति कहते हैं।

ससारी जीवों की गति और समय —

विग्रहवती च संसारिणः प्राक्चतुर्भ्यः ॥ २८ ॥

अर्थः—संसारी जीव की गति चार समय से पहले पहले विग्रहगति और अविग्रह दोनों प्रकार की होती है।

भावार्थः—संसारी जीव की गति मोड़ रहित भी रहती है और मोड़ सहित भी होती है। जिस गति में मोड़ नहीं रहती है उसे ऋजुगति कहते हैं उसमें एक समय लगता है। जिसमें एक मोड़ लेना पडता है उसे पाणिमुक्तागति कहते हैं उसमें दो समय लगता है। जिस गति में दो मोड लेना पडता है उसे लांगलिकागति कहते हैं, उसमें तीन समय लगता है। और जिसमें तीन मोड लेना पडता है उसे गोमूत्रिकागति कहते हैं उसमें चार समय लगता है। चौथे समय में जीव नियम से कहीं न कहीं शरीर धारण कर लेता है।

अविग्रहगति का समय —

एकसमयाऽविग्रहा ॥ २९ ॥

अर्थः—अविग्रहगति अर्थात् ऋजुगति में एक समय काल मात्र लगता है।

विग्रहगति मे अहारक अनाहारक कितना समय रहता है —

एकं द्वौ त्रीन्वाऽनाहारकः ॥ ३० ॥

अर्थः—विग्रहगति में जीव एक, दो अथवा तीन समय तक अनाहारक रहता है।

आहारः—शरीर के परमाणु को ग्रहण करने को आहार कहते हैं। शरीर के परामाणु ग्रहण न करे उसे अनाहारक कहते हैं।

जन्म के भेदः—

सम्मूर्छनगर्भोपपादा जन्म ॥ ३१ ॥

अर्थः—सम्मूर्छन, गर्भ और उपपाद के भेद से जन्म तीन प्रकार का होता है।

सम्मूर्छन जन्मः—माता-पिता के रज वीर्य के बिना ही अपने शरीर के योग्य पुद्गल परमाणुओं के द्वारा अवयवों की रचना होने को सम्मूर्छन जन्म कहते हैं।

गर्भ जन्मः—माता का रज और पिता के वीर्य के मिलने से जो जन्म होता है उसे गर्भ जन्म कहते हैं।

उपपाद जन्मः—माता के रज वीर्य के बिना देव नारकियों के निश्चित स्थान से उत्पन्न होने को उपपाद जन्म कहते हैं।

योनियों के भेदः—

सचित्तशीतसंवृताः सेतरा मिश्राश्चैकशस्तद्योनयः ॥ ३२ ॥

अर्थः—सचित्त, शीत, संवृत इनसे उल्टी अचित्त उष्ण और विवृत और एक एक कर क्रम से मिली हुई

सचित्ताचित्त, शीतोष्ण, संवृत-विवृत ये नौ सम्मूर्छनादि जन्मों की योनियां हैं।

सचित्तयोनिः—जीव सहित योनि को सचित योनि कहते हैं।

अचित्तयोनिः—जीव रहित स्थान।

शीतः—जिसका स्पर्श ठण्डा हो, जैसे छट्ठा सातवां नरक।

उष्णः—जिसका स्पर्श उष्ण है, जैसे प्रथमादि नरक।

संवृतः—ढका उत्पत्ति स्थान जैसे, देव नारकीय का स्थान।

विवृतः—खुला उत्पत्तिस्थान जैसे, सम्मूर्छन, एकेन्द्रिय, विकलत्रय आदि का।

मिश्रः—गर्भज जीवों का स्थान।

गर्भ से होने वाले के तीन प्रकारः—

जरायुजाण्डजपोतानां गर्भः ॥ ३३ ॥

अर्थः—जरायुज, अण्डज और पोत इन तीन प्रकार के जीवों के गर्भजन्म ही होता है।

जरायुजः—जाल के समान मांस और खून से व्याप्त एक प्रकार की थैली से लिपटे हुए जो जीव पैदा होते हैं उन्हे जरायुज कहते हैं जैसे मनुष्य, हाथी, बकरी, भैंस आदि।

अण्डजः—जो जीव अण्डे से उत्पन्न हों उन्हें अण्डज कहते हैं। जैसे मुर्गा, कबूतर, चील आदि।

पोतः—जो माता के पेट से निरावरण निकल कर कूदने, चलने, फिरने लग जावे उन्हें पोत कहते हैं जैसे सिंह, बाघ आदि।

उपपाद जन्म किसका होता है—

देवनारकाणामुपपादः ॥ ३४ ॥

अर्थः—देव और नारकियों के उपपाद जन्म ही होता है।

सम्मूर्छन जन्म किसका होता है—

शेषाणां सम्मूर्छनम् ॥ ३५ ॥

अर्थः—गर्भ और उपपाद वाले जीवों से बाकी बचे हुए जीवों का सम्मूर्छन जन्म ही होता है।

भावार्थः—एकेंद्रिय से लेकर असैनी पंचेन्द्रिय तिर्यंचों का नियम से सम्मूर्च्छन जन्म होता है। सैनी पंचेन्द्रिय तिर्यंचों के गर्भ और सम्मूर्छन दोनों जन्म होता है। लब्ध्यपर्याप्तक मनुष्य का भी सम्मूर्छन जन्म होता है।

शरीरों के नाम तथा भेद—

औदारिकवैक्रियिकाहारकतैजसकार्मणानि शरीराणि ॥३६॥

अर्थः—औदारिक, वैक्रियिक, अहारक, तैजस, कार्माण ये पांच शरीर हैं।

औदारिक शरीरः—जो दूसरे को छेएडे और दूसरे से छिएड सके उस शरीर को औदारिक शरीर कहते हैं। जैसे मनुष्य तिर्यंच का शरीर।

वैक्रियिक शरीरः—जिसमें अनेक प्रकार के रूप बनाने की शक्ति हो उसे वैक्रियिक शरीर कहते हैं जैसे देव नारकी का शरीर।

अहारक शरीरः—छठ्ठवें गुणस्थानवर्ती मुनि के मस्तक से जो सफेद रंग का पुतला निकलता है उसे अहारक शरीर कहते हैं।

तैजस शरीरः—शरीर में कांति देवे उसे तैजस शरीर कहते हैं।

कार्माण शरीरः—कर्म के समूह का नाम कार्माण शरीर है।

शरीरों की सूक्ष्मता का स्वरूप —

परम्परं सूक्ष्मम् ॥ ३७ ॥

अर्थः—पूर्व से आगे आगे के शरीर सूक्ष्म सूक्ष्म हैं अर्थात् औदारिक शरीर से वैक्रियिक शरीर, वैक्रियिक से अहारक शरीर, अहारक से तैजस शरीर और तैजस से कार्माण शरीर सूक्ष्म हैं।

शरीर के प्रदेशों का स्वरूप.—

प्रदेशतोऽसंख्येयगुणम् प्राक् तैजसात् ॥ ३८ ॥

अर्थः—प्रदेशों ( परमाणु ) की अपेक्षा तैजस शरीर से पहले पहले के शरीर असंख्यात परमाणु विशेष हैं।

भावार्थः—औदारिक शरीर की अपेक्षा असंख्यात गुणे परमाणु वैक्रियिक शरीर में हैं और वैक्रियिक शरीर की अपेक्षा अहारक शरीर में है।

तैजस और कार्माण शरीर का स्वरूपः—

अनन्तगुणे परे ॥३९॥

अर्थः—बाकी के दो शरीर अनन्तगुणे परमाणु वाले हैं अर्थात् अहारक शरीर से अनन्त गुणे परमाणु तैजस शरीर में हैं और तैजस शरीर से अनन्तगुणे परमाणु कार्माण शरीर में हैं।

तैजस और कार्माण शरीर की विशेषता.—

अप्रतीघाते ॥ ४० ॥

अर्थः—तैजस और कार्माण ये दोनों शरीर अप्रतीघात बाधा रहित हैं अर्थात् किसी मूर्तिक पदार्थ से न स्वयं रुकते हैं और न किसी को रोकते हैं।

तैजस कार्माण शरीर कबसे है—

अनादिसम्बन्धे च ॥ ४१ ॥

अर्थः—तैजस और कार्माण शरीर आत्मा के साथ अनादिकाल से सम्बन्ध रखता है।

दोनों शरीर किसको होता है.—

सर्वस्य ॥ ४२ ॥

अर्थः—ये दोनों शरीर समस्त संसारी जीवों को होता है।

एक साथ एक जीव के कितने शरीर होते हैं —

तदादीनि भाज्यानि युगपदेकस्मिन्नाचतुर्भ्यः ॥ ४३ ॥

अर्थः—तैजस और कार्माण शरीर को आदि लेकर एक साथ एक जीव का चार शरीर तक हो सकता है।

भावार्थः—दो शरीर हों तो तैजस कार्माण, तीन शरीर हों तो तैजस, कार्माण, औदारिक अथवा तैजस कार्माण, वैक्रियिक और चार शरीर हों तो तैजस, कार्माण, औदारिक तथा अहारक।

कर्माण शरीर की विशेषता.—

निरुपभोगमन्त्यम् ॥ ४४ ॥

अर्थः—अन्त का कार्माण शरीर उपभोग रहित होता है।

उपभोगः—इन्द्रियों के द्वारा पांच विषयों को ग्रहण करने को उपभोग कहते हैं।

औदारिक शरीर का लक्षण —

गर्भसम्मूर्च्छनजमाद्यम् ॥ ४५ ॥

अर्थः—गर्भ और सम्मूर्च्छन जन्म से उत्पन्न हुआ शरीर औदारिक शरीर कहलाता है।

वैक्रियिक शरीर का स्वरूप —

औपपादिकं वैक्रियिकम् ॥ ४६ ॥

अर्थः—उपपाद जन्म से होने वाला देव नारकीय का शरीर वैक्रियिक कहलाता है।

और वैक्रियिक किसको होता है —

लब्धिप्रत्ययं च ॥ ४७ ॥

अर्थः—वैक्रियिक शरीर लब्धि निमित्तक भी होता है।

लब्धिः—तपविशेष से प्राप्त हुए ऋद्धि को लब्धि कहते हैं।

तैजस शरीर भी लब्धि से प्राप्त होता है:—

तैजसमपि ॥ ४८ ॥

अर्थः—तैजस शरीर भी लब्धि निमित्तक होता है।

भावार्थः—तैजस दो प्रकार का है (१) शुभ तैजस और (२) अशुभ तैजस।

आहारक शरीर का लक्षण तथा स्वामी —

शुभं विशुद्धमव्याघाति चाहारकं प्रमत्तसंयतस्यैव ॥ ४९ ॥

अर्थ—अहारक शरीर, शुभ, विशुद्ध और व्यावात ( बाधा रहित ) है और वह प्रमत्त संयत नामक छठवेंगुण-स्थानवर्ती मुनि के ही होता है।

भाववेद के स्वामी —

नारकसम्मूर्छिनो नपुंसकानि ॥ ५० ॥

अर्थः—नारकीय और सम्मूर्छन जन्म वाले जीव नपुन्सक भाव वाले होते हैं।

देव कौन भाव वाले हैं —

न देवाः ॥ ५१ ॥

अर्थः—देव नपुंसक भाव वाले नहीं होते हैं परन्तु पुरुषवेद रूप भाव तथा स्त्री वेद रूप भाव वाले होते हैं।

अन्यजीवों का कौन सा भाव है —

शेषास्त्रिवेदाः ॥ ५२ ॥

अर्थः—शेष बचे हुए मनुष्य और तिर्यंच मे तीनों वेद के भाव होते हैं अर्थात् पुरुषवेद, स्त्रीवेद और नपुंसकवेद रूप भाव एक जीव मे हो सकता है।

अकालमृत्यु किनकी नहीं होती —

औपपादिकचरमोत्तमदेहासंख्येयवर्षायुषोऽनपवर्त्यायुषः॥५३॥

अर्थः—उपपाद जन्म वाले देव, नारकी, तद्भव मोक्षगामी, चरमशरीरी मनुष्य तथा असंख्यात वर्षों की आयु वाले जीव की अकालमृत्यु नहीं होती है।

भावार्थः—स्वयं कषाय भाव करके अपघात करे उसी का नाम अकालमृत्यु है, क्योंकि अपने कर्म के साथ में परजीवों के भाव का सम्बन्ध नहीं है। जैसे पांच पांडवों का अकालमृत्यु नहीं था बल्कि मरण ही इस प्रकार होने वाला था। मरते समय "मैं बच जाऊँ" ऐसे भाव से यदि मृत्यु होवे तो अकालमृत्यु नहीं है और "मैं मर ही जाऊँ, मैं मर ही जाऊँ" ऐसे भाव से जो मरण होता है ऐसी मृत्यु का नाम अकालमृत्यु है। अकालमृत्यु नियम से उदीरणभाव में ही होती है, और उदीरणभाव में जीव स्वतंत्र है, औदयिक भाव में जीव पराधीन है। समय समय में आयु का निषेक खिरना वह क्रमबद्ध पर्याय है और अकाल से आयु के परमाणु खिरना अक्रम है।



इति श्रीमदुमास्वामिविरचिते तत्त्वार्थसूत्रे (मोक्षशास्त्रे)

द्वितीयोध्यायः ॥ २ ॥

# तृतीय अध्याय

रत्नशर्करावालुकापङ्कधूमतमोमहातमःप्रभाभूमयो
घनाम्बुवाताकाशप्रतिष्ठाः सप्ताधोऽधः ॥ १ ॥

अर्थः—रत्नप्रभा, शर्कराप्रभा, वालुकाप्रभा, पङ्कप्रभा, धूमप्रभा, तमःप्रभा, महातमःप्रभा, ये सात भूमियां नरक की हैं, जो क्रम से नीचे नीचे हैं। ये भूमियां घनोदधि-वातवलय, घनवातवलय, तनुवातवलय और आकाश के आधार पर हैं।

सातनरक भूमियों मे बिलों की सख्या—

तासु त्रिंशत्पञ्चविंशतिपञ्चदशदशत्रिपञ्चोनैकनरक-
शतसहस्राणि पञ्च चैव यथाक्रमम् ॥ २ ॥

अर्थः—उन सात नरक भूमियों में क्रम से तीस लाख, पच्चीसलाख, पन्द्रहलाख, दशलाख, तीनलाख, पांच कम एकलाख, और पांच नरकावास हैं। ये बिल जमीन में गडे हुए ढोल की पोल के समान होते हैं।

नारकियों के दु'खों का वर्णन—

नारका नित्याशुतरलेश्यापरिणामदेहवेदनाविक्रियाः॥ ३ ॥

अर्थः—नारकी जीव हमेशाही अत्यन्त अशुभ लेश्या,

परिणाम, शरीर, वेदना, विक्रिया के धारक होते हैं।

अशुभलेश्याः—भूमि जन्य दुःख से बचने के लिए प्रवृत्ति बहुत होती है उस प्रवृत्ति का नाम लेश्या है। लेश्या क्रियागुण की पर्याय है। लेश्या दुःख दायक नहीं है।

परिणामः—भूमि जन्य दुःख से बचने के लिए आकुलता रूप परिणाम हैं परन्तु वहां भोग भोगने के लिए आकुलता रूप परिणाम नहीं हैं।

शरीरः—पहली पृथ्वी में शरीर की ऊँचाई ७ धनुष, ३ हाथ और ६ अंगुल है, नीचे के नरकों में क्रम क्रम से इससे दूनी दूनी ऊँचाई होती है।

वेदनाः—एक, दो, तीन और चार भूमियों में उष्णवेदना है। तथा पांचवीं पृथ्वी के ऊपरी भाग में उष्णवेदना नीचे भाग में शीत वेदना तथा छठवीं और सातवीं पृथ्वी में महाशीत वेदना है।

विक्रियाः—अनेक प्रकार का शरीर धारण करने की शक्ति है।

दुःख का कारण—

परस्परोदीरितदुखाः ॥ ४ ॥

अर्थः—नारकी जीव परस्पर में एक दूसरे को दुःख उत्पन्न करते हैं।

संक्लिष्टासुरोदीरितदुखाश्च प्राक् चतुर्थ्याः ॥ ५ ॥

अर्थः--चौथी पृथ्वी से पहिले पहिले अर्थात् तीसरी पृथ्वी पर्यन्त अम्बावरीप जाति के असुर कुमार देव, जो *अत्यन्त सक्लेश परिणामों* के धारक हैं वे नारकी जीवों को आपस में लड़ाकर आनंद मानते हैं।

जैसे---राजालोग भैंसा को लड़ाकर आनंद मानते हैं। अत्यन्त संक्लेशपरिणाम होते सन्ते वहां अशुभ लेश्या नहीं है। इन परिणामों से वहां के जीव मरकर एकेन्द्रिय में जाते हैं।

नरकों मे उत्कृष्ट आयु का प्रमाण —

तेष्वेकत्रिसप्तदशसप्तदशद्वाविंशतित्रयस्त्रिंशत्सागरोपमासत्त्वानाम्परा स्थितिः ॥ ६ ॥

अर्थः—नरकों में नारकी जीवों की उत्कृष्ट आयु क्रम से एकसागर, तीनसागर, सातसागर, दशसागर, सत्रहसागर, बाईससागर और तेतीससागर है।

भावार्थः--नरक में अकालमृत्यु होती नहीं है।

मध्य लोक का वर्णन

द्वीप समुद्रों के नाम —

जम्बूद्वीपलवणोदादयःशुभनामानो द्वीपसमुद्राः ॥ ७ ॥

अर्थः—इस मध्य लोक में अच्छे अच्छे नाम वाले जम्बूद्वीप आदि द्वीप और लवण समुद्र आदि समुद्र हैं।

भावार्थः—सबके बीच में जम्बूद्वीप थाली के आकार के समान है। उसके चारों तरफ लवण समुद्र है, लवण समुद्र के चारों तरफ धातकी खण्ड नामक द्वीप है, उस द्वीप के चारों तरफ कालोदधि समुद्र है, कालोदधि के चारों तरफ पुष्कर वर द्वीप है, उसके चारों तरफ पुष्कर वर समुद्र है। इसी प्रकार एक दूसरे को घेरे हुए असंख्यात द्वीप समुद्र हैं। सब से अन्त का स्वयम्भूरमण द्वीप और स्वयम्भूरमण समुद्र है।

द्वीप समूद्रों का विस्तार और आकार—

द्विर्द्विविष्कम्भाः पूर्वपूर्वपरिक्षेपिणो वलयाकृतयः ॥ ८ ॥

अर्थः—प्रत्येक द्वीप समुद्र दूने दूने विस्तार वाले, पहिले पहिले के द्वीप समुद्रों को घेरे हुए तथा चूडी के समान आकार वाले हैं।

जम्बू द्वीप का विस्तार—

तन्मध्ये मेरुनाभिवृत्तो योजनशतसहस्रविष्कम्भो जम्बूद्वीपः ॥ ९ ॥

अर्थः—उन सब द्वीप समुद्रों के बीच में जम्बूद्वीप है। उसके बीच में सुदर्शन मेरु नाभि की तरह है। जम्बूद्वीप थाली के समान गोल और एक लाख योजन विस्तार वाला है।

जम्बू द्वीप के क्षेत्रों के नाम.—

भरतहैमवतहरिविदेहरम्यकहैरण्यवतैरावतवर्षाःक्षेत्राणि ॥ १० ॥

अर्थः—इस जम्बूद्वीप में भरत, हैमवत, हरि, विदेह, रम्यक, हैरण्यवत और ऐरावत ये सात क्षेत्र हैं।

क्षेत्रों का विभाग करने वाले छह कुलाचलों के नाम —

तद्विभाजिनः पूर्वापरायता हिमवन्महाहिमवन्निषधनीलरुक्मिशिखरिणो वर्षधरपर्वताः ॥ ११ ॥

अर्थः—उन सात क्षेत्रों का विभाग करने वाले पूर्व से पश्चिम तक लम्बे हिमवत्, महाहिमवत् निषध, नील, रुक्मि, शिखरि, ये छह कुलाचल हैं।

कुलाचलों के वर्णन —

हेमार्जुनतपनीयवैडूर्यरजतहेममयाः ॥ १२ ॥

अर्थः—ऊपर कहे हुए छह पर्वत क्रमसे सुवर्ण, चांदी, ताया हुआ सुवर्ण, नीलमणी, चाँदी और सुवर्ण के समान वर्ण वाले हैं।

पर्वतों का आकार—

मणिविचित्रपार्श्वाउपरि मूले च तुल्यविस्ताराः ॥१३॥

अर्थः—वे पर्वत कई तरह की मणिओं से चित्र विचित्र हैं तट जिनके तथा ऊपर नीचे और मध्य में एक समान विस्तार वाले हैं।

उन पर्वतों पर सरोवरों के नामः—

पद्ममहापद्मतिगिञ्छकेशरिमहापुण्डरी-
कपुण्डरीका ह्रदाः तेषामुपरि ॥ १४ ॥

अर्थः—उन पर्वतों के उपर क्रमसे पद्म, महापद्म, तिगिञ्छ, केशरि, महापुण्डरीक, और पुण्डरीक नाम के सरोवर है।

प्रथम सरोवर की लम्बाई चौडाई—

प्रथमोयोजनसहस्रायामस्तदर्द्धविष्कम्भो ह्रदः ॥ १५ ॥

अर्थः—पहिला सरोवर एक हजार योजन लम्बा और पांच सौ योजन विस्तार वाला है।

प्रथम सरोवर की गहराई —

दशयोजनावगाहः ॥ १६ ॥

अर्थ—प्रथम सरोवर दशयोजन गहरा है।

सरोवर के मध्य में क्या है:—

तन्मध्ये योजनं पुष्करम् ॥ १७ ॥

अर्थ—प्रथम सरोवर के बीच में एक योजन विस्तार वाला कमल है।

अन्य सरोवरों में कमलों का प्रमाण —

तद्द्विगुणद्विगुणा ह्रदाः पुष्कराणि च ॥ १८ ॥

अर्थ—आगे के सरोवर और कमल क्रम से प्रथम सरोवर तथा उसके कमल से दूने दूने विस्तार वाले हैं।

भावार्थ—यह दूने दूने का क्रम तिगिंछ नामक सरोवर तक ही है। उसके आगे तीन सरोवर और तीन कमल दक्षिण के सरोवर तथा कमलों के समान विस्तार वाले हैं।

कमलों मे रहने वाली छह देवियॉ—

तन्निवासिन्यो देव्यः श्रीह्रीधृतिकीर्तिबुद्धिलक्ष्म्यः पल्योपमस्थितयः ससामानिकपरिषत्काः ॥१६॥

अर्थ—उन कमलों पर रहने वाली छह देवियॉ हैं जिनके नाम—श्री ह्री, धृति, कीर्ति, बुद्धि, लक्ष्मी हैं, जिनकी एक पल्य की आयु है। तथा सामानिक और परिषद जाति के देवों सहित रहती हैं।

उन सरोवरों मे से निकलने वाली नदियॉ—

गङ्गासिन्धुरोहिद्रोहितास्याहरिद्धरिकान्तासीतासीतोदानारीनरकान्तासुवर्णरूप्यकूलारक्तारक्तोदाः सरितस्तन्मध्यगाः ॥ २० ॥

अर्थः—गंगा, सिन्धु, रोहित, रोहितास्या, हरित, हरिकान्ता, सीता, सीतोदा, नारी, नरकान्ता, सुवर्णकूला, रूप्यकूला, रक्ता, रक्तोदा ये चौदह नदियां जम्बूद्वीप के पूर्वोक्त सात क्षेत्रों के बीच में बहती हैं।

भावार्थः—पहिले पद्म, और छठवें पुण्डरीक नामक सरोवर से क्रम से आदि और अन्त की तीन तीन नदियां

निकलती हैं। तथा बाकी के सरोवरों से दो दो नदियां निकली हैं। भरत में गङ्गा, सिन्धु, हिमवत क्षेत्र में रोहित, रोहितस्या, हरि क्षेत्र में-हरित, तथा हरिकान्ता, विदेह क्षेत्र में सीता तथा सीतोदा, रम्यकक्षेत्रमें नारी तथा नरकान्ता, हैरण्यवतक्षेत्रमें सुवर्णकूला तथा रूप्यकूला और ऐरावत क्षेत्र में रक्ता तथा रक्तोदा नदियां बहती हैं।

नदियों के बहने का क्रम—

द्वयोर्द्वयोः पूर्वाःपूर्वगाः ॥ २१ ॥

अर्थः—दो दो नदियों में से प्रथम नम्बर वाली नदी पूर्व समुद्र में जाती हैं। जैसेः—गङ्गासिन्धु में से गंगा पूर्व में जाती है।

शेषास्त्वपरगाः ॥ २२ ॥

अर्थः—बाकी बची हुई सात नदियां पश्चिम के समुद्र में जाती हैं। जैसेः—गङ्गा सिन्धु में से सिन्धु नदी पश्चिम समुद्र में जाती है।

महा नदियों की सहायक नदिया—

चतुर्दशनदीसहस्रपरिवृत्ता गङ्गासिन्ध्वादयो नद्याः ॥ २३ ॥

अर्थः—गङ्गा सिन्धु आदि नदियों के युगल चौदह हजार सहायक नदियों से घिरे हुए हैं।

अर्थः—सहायक नदियों का क्रम भी विदेह क्षेत्र तक आगे आगे के युगलों में पूर्व के युगलों से दूना दूना है और

उत्तर के तीन क्षेत्रों में दक्षिण के तीन क्षेत्रों के समान है।

भरत क्षेत्र का विस्तार —

भरतः षड्विंशतिपञ्चयोजनशतविस्तारः
षट्चैकोनविंशतिभागा योजनस्य ॥ २४ ॥

अर्थः—भरतक्षेत्र पांच सौ छब्बीस योजन और एक योजन के उन्नीस भाग में से छह भाग अधिक विस्तार वाला है।

भावार्थः—भरतक्षेत्र का विस्तार ५२६।६।१९ योजन है।

आगे के क्षेत्र और पर्वतों का विस्तार —

तद्द्विगुणद्विगुणविस्तारा वर्षधरवर्षा विदेहान्ताः ॥ २५ ॥

अर्थः—विदेह क्षेत्र पर्यन्त के पर्वत और क्षेत्र भरत क्षेत्र से दूने दूने विस्तार वाले हैं।

विदेहक्षेत्र के आगे के पर्वत और क्षेत्रों का विस्तार—

उत्तरा दक्षिणतुल्याः ॥ २६ ॥

अर्थः—विदेह क्षेत्र से उत्तर के तीन पर्वत और तीन क्षेत्र दक्षिण के पर्वत और क्षेत्रों के समान विस्तार वाले हैं।

भरत और ऐरावत क्षेत्र मे काल चक्र का परिवर्तन —

भरतैरावतयोर्वृद्धिह्रासौ षट्समयाभ्यामुत्सर्पिण्यवसर्पिणी-
भ्याम् ॥ २७ ॥

अर्थः—छह कालों से युक्त उत्सर्पिणी और अवसर्पिणी के द्वारा भरत और ऐरावत क्षेत्र में जीवों की आयु

अवगाहना, सुख दुख आदि की वृद्धि तथा हीनता होती रहती है।

भावार्थः—बीस कोड़ा कोड़ी सागर का एक कल्प काल होता है। उसके दो भेद हैं—(१) उत्सर्पिणी (२) अवसर्पिणी।

उत्सर्पिणीः—जिसमें जीवों के सुख दुःख, आयु, तथा अवगाहना की वृद्धि होती है।

अवसर्पिणी—जिसमें जीवों के सुख दुःख आयु तथा अवगाहना की हीनता होती है।

काल के ६ भेद–(१) सुषमा सुषमा, चार कोड़ा कोड़ी सागर का। (२) सुषमा तीन कोड़ाकोड़ी सागर का, (३) सुषमा दुःषमा—दो कोड़ा कोड़ी सागर का (४) दुःषमा सुषमा–व्यालीस हजार वर्ष कम एक कोड़ा कोड़ी सागर का (५) दुःषमा–इक्कीस हजार वर्ष का, (६) दुःषमा–दुःषमा इक्कीस हजार वर्ष का। भरत तथा ऐरावत क्षेत्र में इन छह भेदों सहित उत्सर्पिणी और अवसर्पिणी का परिवर्तन होता रहता है।

अन्य क्षेत्रों की व्यवस्था–

ताभ्यामपरा भूमयोऽवस्थिता ॥ २८ ॥

अर्थः—भरत और ऐरावत के सिवाय अन्य क्षेत्र

एक ही अवस्था में रहते हैं। उनमें काल का परिवर्तन नहीं है।

हिमवत आदि क्षेत्रों में आयु की व्यवस्था।-

एकद्वित्रिपल्योपमस्थियो हैमवतकहारिवर्षकदेवकुरवकाः ॥ २६ ॥

अर्थः—हिमवत, हरिवर्षक और देवकुरु में रहने वाले मनुष्य तथा तिर्यंच क्रम से एक पल्य दो पल्य और तीन पल्य की आयु वाले होते हैं।

भावार्थः—इन तीन क्षेत्रों में मनुष्यों के शरीर की ऊँचाई क्रम से एक, दो, तीन कोसकी होती है।

हैरण्यवत आदि क्षेत्रों मे आयु की व्यवस्था -

तथोत्तराः ॥ ३० ॥

अर्थः—उत्तर के क्षेत्रों में रहने वाले मनुष्य तियंञ्च भी हिमवान आदि के मनुष्य तिर्यञ्च के समान आयु वाले होते हैं।

भावार्थः—हैरण्यवत क्षेत्र की रचना हैमवत क्षेत्र के समान, रम्यक क्षेत्र की रचना हरि क्षेत्र के समान और उत्तर कुरु की रचना देवकुरु के समान है। इस प्रकार उत्तम, मध्यम, और जघन्य रूप तीनों भोग भूमियों के दो दो क्षेत्र हैं। जम्बू द्वीप में छह भोग भूमि और

धातकी द्वीप में बारह भोग भूमि, तथा पुष्करार्ध द्वीप में बारह भोग भूमि, सब मिलकर कुल ३० भोगभूमि अढ़ाई द्वीप में हैं।

विदेह क्षेत्र में आयु की व्यवस्था.-

विदेहेषु संख्येयकालाः ॥ ३१ ॥

अर्थः—विदेह क्षेत्रों में मनुष्य तथा तिर्यञ्च की आयु संख्यात वर्ष की होती है।

भावार्थः—विदेह क्षेत्र में मनुष्य की ऊँचाई ५०० धनुष की, उत्कृष्ट आयु एक करोड़ पूर्व की होती है।

भरत क्षेत्रका अन्य प्रकार से विस्तार—

भरतस्य विष्कम्भो जम्बूद्वीपस्य नवतिशतभागः ॥ ३२ ॥

अर्थः—भरत क्षेत्र का विस्तार जम्बू द्वीप से एक सो नब्बेवॉ भाग है।

भावार्थः—२४ वें सूत्र में भरत क्षेत्र का जो विस्तार बतलाया है उसमें और इसमें कोई भेद नही हैं केवल कथन शैली अलग है।

धातकी द्वीप का वर्णन—

द्विर्धातकीखण्डे ॥ ३३ ॥

अर्थः—धातकी द्वीप में क्षेत्र, कुलाचल, मेरू, नदी आदि समस्त पदार्थों की रचना जम्बूद्वीप से दूनी दूनी है।

पुष्कर द्वीप का वर्णन —

पुष्करार्धेच ॥ ३४ ॥

अर्थः—पुस्करार्ध द्वीप में भी क्षेत्र, कुलाचल, मेरु, नदी आदि समस्त पदार्थों की रचना जम्बू द्वीप से दूनी दूनी है।

भावार्थः—पुष्कर द्वीप का विस्तार सोलह लाख योजन है। उसके ठीक बीच में चूडी के आकार मानुषोत्तर पर्वत है, जिससे इस द्वीप के दो भाग होगये।

मनुष्य क्षेत्र.—

प्राङ्मानुषोत्तरान्मनुष्याः ॥ ३५ ॥

अर्थः—मानुषोत्तर पर्वत के पहिले अर्थात् अढ़ाई द्वीप में ही मनुष्य होते हैं।

भावार्थः—मानुषोत्तर पर्वत के आगे मनुष्य का कोई भी अंगोंपाग जा नहीं सकता है, क्योंकि वहाँ की जलवायु मनुष्य के परमाणु के अनुकूल नहीं है।

मनुष्य के भेद —

आर्याम्लेच्छाश्च ॥ ३६ ॥

अर्थः—आर्य और म्लेच्छ के भेद से मनुष्य दो प्रकार के होते हैं। (१) आर्य—जो जीव आत्मिक धर्म की साधना करें उसे आर्य कहते हैं। (२) म्लेच्छ,–जो

जीव आत्मिक धर्म की साधना न कर सके उसे म्लेच्छ कहते हैं।

कर्मभूमियों का वर्णन--

भरतैरावतविदेहाः कर्मभूमियोऽन्यत्र देवकुरूत्तरकुरुभ्यः ॥३७॥

अर्थः—देवकुरु और उत्तरकुरु छोड़कर पांचभरत, पांचऐरावत और पांचविदेह–इस तरह अढ़ाई द्वीप में कुल पन्द्रह कर्म भूमियाँ हैं।

भावार्थः—जहाँ पर असि, मषि, कृषि, वाणिज्य, विद्या और शिल्प इन छह कर्मों के द्वारा आजीविका होती है उसे कर्मभूमि कहते हैं।

मनुष्यों की उत्कृष्ट तथा जघन्य आयुः--

नृस्थिती परावरे त्रिपल्योपमान्तर्मुहूर्ते ॥ ३८ ॥

अर्थः—मनुष्यों की उत्कृष्ट आयु तीन पल्य की और जघन्य आयु अन्तर्मुहूर्त की होती है।

तिर्यञ्चों की आयु —

तिर्यग्योनिजानाञ्च ॥ ३९ ॥

अर्थः—तिर्यञ्चों की उत्कृष्ट आयु तीन पल्य की और जघन्य आयु अन्तर्मुहूर्त की होती है।



इति श्रीमत् उमास्वामिविरचिते तत्त्वार्थसूत्रे ( मोक्षशास्त्रे )

तृतीयोध्याय. ॥ ३ ॥

# चतुर्थ अध्याय

देवों के भेद —

देवाश्चतुर्णिकायाः ॥ १ ॥

अर्थः—स्वर्ग के देवों के चार भेद हैं। (१) भवन-वासी, (२) व्यन्तर, (३) ज्योतिषी, (४) वैमानिक।

भवनत्रिक देवों मे लेश्या का स्वरूप —

आदितस्त्रिषु पीतान्तलेश्याः ॥ २ ॥

अर्थः—भवनवासी, व्यन्तर तथा ज्योतिषी देवों में कृष्ण, नील, कापोत, पीत-ये चार लेश्यायें होती हैं।

भावार्थः—भवनत्रिक देवों में अपर्याप्त अवस्था में कृष्ण, नील, कापोत लेश्या रहती है। परन्तु पर्याप्त अवस्था में पीत लेश्या ही होती है। जिन आगम में प्रधान रूप से जहां जहां लेश्या का वर्णन किया है, वहां वहां कषाय में लेश्या का आरोप करके कथन किया गया है। लेश्या दुःख दायक नहीं है। परन्तु कषाय ही दुःख दायक है। लेश्या अनेक प्रकारकी नहीं है, एक प्रकार की है परन्तु कषाय के कारण अनेक प्रकार की मानी गई है।

चतुर्निकाय देवों के अन्तर्भेद —

दशाष्टपञ्चद्वादशविकल्पाः कल्पोपपन्नपर्यन्ताः ॥ ३ ॥

अर्थः—— कल्पोपन्न पर्यन्त अर्थात् सोलहवां स्वर्गतक उक्तचार प्रकार के देवों के क्रम से दस, आठ, पांच, और बारह भेद हैं।

चार प्रकार के देवों के सामान्य भेदः——

इन्द्रसामानिकत्रायस्त्रिंशपारिषदात्मरक्षलोकपालानीक-
प्रकीर्णकाभियोग्यकिल्बिषिकाश्चैकशः ॥ ४ ॥

अर्थः——उक्त चार प्रकार के देवों में प्रत्येक के इन्द्र, सामानिक, त्रायस्त्रिंश, पारिषद, आत्मरक्ष, लोकपाल, अनीक, प्रकीर्णक, आभियोग्य और किल्बिषिक ये दस भेद होते हैं। इन्द्र—जो अणिमा आदि ऋद्धियों से सहित हों उन्हें इन्द्र कहते हैं। वे इन्द्र राजा के तुल्य होते हैं।

सामानिकः——जिनकी आयु, वीर्य और भोग उपभोग आदि इन्द्र के तुल्य हों, परन्तु आज्ञा, रूप, ऐश्वर्य से रहित हो उन्हें सामानिक कहते हैं।

त्रायस्त्रिंशः——जो देव मंत्री, पुरोहित के स्थान पर हों उन्हें त्रायस्त्रिंश कहते हैं। ये देव एक इन्द्र की सभा में तेतीस ही होते हैं।

पारिषद :——जो देव इन्द्र की सभा में बैठने वाले हों उन्हे पारिषद कहते हैं।

आत्मरक्षः——जो देव इन्द्र के अंगरक्षक के सदृश होते हैं उन्हे आत्मरक्ष कहते हैं।

लोकपालः—जो पुलिस कमिश्नर के समान लोक का पालन करते हैं उन्हें लोकपाल कहते हैं।

अनीकः—सात प्रकार की सेना में काम आने वाले देव अनीक कहलाते हैं।

प्रकीर्णकः—जो देव नगरवासियों के समान हों उन्हें प्रकीर्णक कहते हैं।

अभियोग्यः—जो देव दासों के समान हाथी घोड़ा आदि के काम में आवें वे अभियोग्य हैं।

किल्विषिकः—जो देव चाण्डाल आदि की तरह नीच काम करने वाले हों उन्हें किल्विषिक कहते हैं।

व्यन्तर और ज्योतिषी देवों मे इन्द्रादिक भेदों की विषमता —

त्रायस्त्रिंशलोकपालवर्ज्या व्यन्तरज्योतिष्काः ॥ ५ ॥

अर्थः—व्यन्तर और ज्योतिषी देवों में त्रायस्त्रिंश तथा लोकपाल नहीं होते हैं।

देवों मे इन्द्रों की व्यवस्था —

पूर्वयोर्द्वीन्द्राः ॥ ६ ॥

अर्थः—भवनवासी और व्यन्तर देवों में प्रत्येक भेद में दो दो इन्द्र होते हैं।

भावार्थ—भवनवासियों के दस भेदों में बीस इन्द्र, और व्यन्तरों के आठ भेदों में सोलह इन्द्र होते हैं। तथा इतने ही प्रतीन्द्र होते हैं।

देवों मे स्त्रीभोग का वर्णन.—

कायप्रवीचारा आ ऐशानात् ॥ ७ ॥

अर्थः—भवनवासी, व्यन्तर, ज्योतिषी तथा सौधर्म, ईशान स्वर्ग वाले देव शरीर से मनुष्यों की तरह काम सेवन करते हैं।

और देवों मे कामवासना का वर्णन —

शेषाः स्पर्शरूपशब्दमनः प्रवीचाराः ॥ ८ ॥

अर्थः—शेष स्वर्ग के देव देवियों का स्पर्श करने से, रूप देखने से, शब्द सुनने से और मन में विचारने से काम सेवन होता है।

भावार्थः—तीसरे और चौथे स्वर्ग के देव देवांगनाओं के स्पर्शमात्र से, पांचवें, छठवें, सातवें, और आठवें स्वर्ग के देव देवाङ्गनाओं के मात्र रूप देखने से, नववें, दसवें, ग्यारहवें, और बारहवें स्वर्ग के देव देवाङ्गनाओं के मात्रशब्द सुनने से तथा तेरहवें, चौदहवें, पन्द्रहवें, सोलहवें स्वर्ग के देव देवाङ्गनाओं के मन के विचारने मात्र से तृप्ति हो जाती है। अर्थात् उनकी काम वासना शान्त हो जाती है।

कल्पातीत देवों का नियम —

परेऽप्रवीचाराः ॥ ९ ॥

अर्थः—सोलहवें स्वर्ग के आगे के देवों को काम सेवन करने की इच्छा होती ही नहीं है ।।

भवनवासी देवों के दस भेद —

भवनवासिनोऽसुरनागविद्युत्सुपर्णाग्निवातस्तनितो-
दधिद्वीपदिक्कुमाराः ॥ १० ॥

अर्थः—भवनवासी देवों के दस भेद हैं—(१) असुरकुमार (२) नागकुमार (३) विद्युत्कुमार (४) सुपर्ण-कुमार (५) अग्निकुमार (६) वातकुमार (७) स्तनितकुमार (८) उदधिकुमार (९) द्वीपकुमार (१०) दिक्कुमार ।

व्यन्तर देवों के आठ भेद —

व्यन्तराः किन्नरकिम्पुरुषमहोरगगंधर्वयक्षराक्षस
भूतपिशाचाः ॥ ११ ॥

अर्थः—व्यन्तर देवों के आठ भेद होते हैं (१) किन्नर, (२) किम्पुरुष, (३) महोरग, (४) गन्धर्व, (५) यक्ष, (६) राक्षस, (७) भूत, (८) पिशाच ।

ज्योतिषी देवों के पांच भेद—

ज्योतिष्काःसूर्याचन्द्रमसौग्रहनक्षत्रप्रकीर्णकतारकाश्च
॥ १२ ॥

ज्योतिषी देवों के पांच भेद हैं, (१) सूर्य, (२) चन्द्र, (३) ग्रह, (४) नक्षत्र, (५) प्रकीर्णकतारा ।

भावार्थः—ज्योतिषी देवों का निवास मध्य लोक के सम पृथ्वी तल से सात सौ नव्वे योजन की ऊँचाई से लेकर एक सो दस योजन की ऊँचाई तक है।

ज्योतिषी देवों का विशेष वर्णन—

मेरुप्रदक्षिणा नित्यगतयो नृलोके ॥ १३ ॥

अर्थः—ज्योतिषी देव मनुष्य लोक में मेरु पर्वत की प्रदक्षिणा देते हुए हमेशा गमन करते रहते हैं।

व्यवहार काल की उत्पत्ति—

तत्कृतः कालविभागः ॥ १४ ॥

अर्थः—ज्योतिषी देवों के गतिशील के कारण घड़ी, घंटा, दिन, रात, पक्ष, मासादिक आदिका व्यहार का विभाग होता है।

मनुष्य लोक के बाहर की व्यवस्था—

बहिरवस्थिताः ॥ १५ ॥

अर्थः—मनुष्य लोक के बाहर अर्थात् अढ़ाई द्वीप से बाहर के ज्योतिषी देव स्थिर रहते हैं।

वैमानिक देवों का वर्णन—

वैमानिकाः ॥ १६ ॥

अर्थः—अब वैमानिक देवों का वर्णन प्रारंभ होता है।

वैमानिक देवों के भेद --

कल्पोपन्नाः कल्पातीताश्च ॥ १७ ॥

अर्थः—वैमानिक देवों के दो भेद हैं (१) कल्पोपन्न, (२) कल्पातीत ।

भावार्थः—जिनमें इन्द्रादि दस भेदों की कल्पना होती है-ऐसे सोलह स्वर्ग तक के देवों को कल्पोपन्न कहते हैं। और सोलहवें स्वर्ग से ऊपर के देवों को कल्पातीत कहते हैं ।

कल्पों का स्थितिक्रम —

उपर्युपरि ॥१८ ॥

अर्थः—सोलह स्वर्गों के आठ युगल, नवग्रैवेयक, नव अनुदिश और पांच अनुत्तर ये सब विमान क्रम से ऊपर ऊपर हैं ।

वैमानिक देवों के रहने का स्थान —

सौधर्मैशानसानत्कुमारमाहेन्द्रब्रह्मब्रह्मोत्तरलान्तवकापिष्ठशुक्रमहाशुक्रशतारसहस्रारेष्वानतप्राणतयोरारणाच्युतयोर्नवसुग्रैवेयकेषु विजयवैजयन्तजयन्तापराजितेषु सर्वार्थसिद्धौ च ॥१६॥

अर्थ;—सौधर्म-ऐशान, सानत्कुमार-माहेन्द्र, ब्रह्म-ब्रह्मोत्तर, लान्तव-कापिष्ठ,शुक्र-महाशुक्र,सतार-सहस्रार, इन छह युगलों के बारह स्वर्ग में, आनत-प्राणत, इन दो स्वर्गों

में, आरण-अच्युत इन दो स्वर्गों में, नवग्रैवेयक विमानों में और नव अनुदिश विमानों में तथा विजय, वैजयन्त, जयन्त, अपराजित और सर्वार्थसिद्धि इन पांच अनुत्तर विमानों में वैमानिक देव रहते हैं।

भावार्थः—इस सूत्र में अनुदिश विमानों का पाठ नहीं है तथापि 'नवसु' इस पद से उनका ग्रहण कर लेना चाहिए।

वैमानिक देवों में उत्तरोत्तर विशेषता—

स्थितिप्रभावसुखद्युतिलेश्याविशुद्धीन्द्रियावधि-
विषयतोऽधिकाः ॥ २० ॥

अर्थः—वैमानिक देवों में ऊपर ऊपर, स्थिति, (आयु) प्रभाव, सुख, द्युति, लेश्या की विशुद्धता, (कषायकीमन्दता) इन्द्रिय-विषय, अवधिज्ञान का विषय में अधिकता है।

वैमानिक देवों मे उत्तरोत्तर हीनता—

गतिशरीरपरिग्रहाभिमानतो हीनाः ॥ २१ ॥

अर्थः—ऊपर ऊपर के देवों में, गति (गमनक्रिया) शरीर, परिग्रह और अभिमान की अपेक्षा हीन हीन हैं।

भावार्थः—सोलहवें स्वर्ग से आगे के देव अपने विमान को छोड़कर अन्यत्र कहीं नहीं जाते। उनकी कषाय इतनी मन्दतम है कि तीर्थंकर के समवशरण में जाने की इच्छा नहीं होती।

वैमानिक देवों मे लेश्या का वर्णन --

पीतपद्मशुक्ललेश्या द्वित्रिशेषेषु ।। २२ ।।

अर्थः—दो युगलों में तीन युगलों में तथा शेष के समस्त विमानों में क्रम से पीत, पद्म और शुक्ल लेश्या होती है।

भावार्थः—प्रथम, द्वितीय स्वर्ग में पीत लेश्या, तीसरे और चौथे स्वर्ग में पीत और पद्म लेश्या, पांचवें, छठवें, सातवें, आठवें स्वर्ग में पद्म लेश्या। नवमें, दशवें, ग्यारहवें, बारहवें स्वर्गों में पद्म और शुक्ल लेश्या। तथा शेष समस्त विमानों में शुक्ल लेश्या है। नव अनुदिश और पांच अनुत्तर विमानों में परम शुक्ल लेश्या होती है। लेश्या का अर्थ यहां कषाय की मन्दता जानना चाहिए।

कल्प सञ्ज्ञा कहाँ तक है:—

प्राग्ग्रैवेयकेभ्यः कल्पाः ।। २३ ।।

अर्थः—ग्रैवेयकों से पहिले पहिले के अर्थात् सोलहवें स्वर्ग तक कल्प कहलाते हैं। इनसे आगे के विमान कल्पातीत हैं।

लोकान्तिक देव --

ब्रह्मलोकालया लौकान्तिकाः ।। २४ ।।

अर्थः—ब्रह्मलोक जिनका निवास है उन्हें लोकान्तिक देव कहते हैं।

भावार्थः—ब्रह्मलोक के अन्त में रहते हैं तथा एक भवावतारी होने से संसार का अन्त करने वाले हैं, इसी कारण उन्हें लौकान्तिक कहते हैं। ये सब ब्रह्मचारी हैं और द्वादशाङ्ग के पाठी हैं। जब तीर्थंकर को वैराग्य-भावना प्राप्त होती है तब तीर्थंकर को सम्बोधनार्थ आते हैं।

लोकान्तिक देवों के नाम—

सारस्वतादित्यवह्न्यरुणगर्दतोयतुषिताव्याबाधारिष्टाश्च ॥२५॥

अर्थः—लौकान्तिक देवों के आठ भेद हैं—(१) सारस्वत, (२) आदित्य, (३) वह्नि, (४) अरुण (५) गर्दतोय, (६) तुषित, (७) अव्याबाध, (८) अरिष्ट। ये सब ब्रह्मलोक की ऐशान आदि आठ दिशाओं में रहते हैं।

अनुदिश तथा अनुत्तरवासी देवों मे अवतार का नियम—

विजयादिषु द्विचरमाः ॥ २६ ॥

अर्थः—वियज, वैजयन्त, जयन्त, अपराजित तथा अनुदिश विमानों के अहमिन्द्र द्विचरम होते हैं।

भावार्थः—विशेप से विशेप मनुष्य के दो भव करके नियम से मोक्ष में चले जाते हैं। सर्वार्थसिद्धि के अह-

मिन्द्र एक भवावतारी ही होते हैं और सब अवधिज्ञान सहित जन्म लेते हैं।

तिर्यंचयोनिवाले जीव कौन हैं—

औपपादिकमनुष्येभ्यः शेषास्तिर्यग्योनयः ॥ २७ ॥

अर्थः—उपपाद जन्म वाले देव नारकी तथा मनुष्यों के अतिरिक्त जीव तिर्यंच हैं।

भवनवासी देवों की उत्कृष्ट आयु—

स्थितिरसुरनागसुपर्णद्वीपशेषाणाम् सागरोपम-
त्रिपल्योपमार्द्धहीनमिताः ॥ २८ ॥

अर्थः—भवनवासी देवों में असुरकुमार, नागकुमार, सुपर्णकुमार, द्वीपकुमार और शेष के छह कुमारों की आयु क्रम से एक सागर, तीनपल्य, अढाईपल्य, दो पल्य और डेढपल्य है।

वैमानिक देवों की उत्कृष्ट आयु—

सौधर्मैशानयोः सागरोपमे अधिके ॥ २९ ॥

अर्थः—सौधर्म और ऐशान स्वर्ग के देवों की आयु दो सागर से कुछ अधिक है।

सानत्कुमारमाहेन्द्रयोः सप्त ॥ ३० ॥

अर्थ—सानत्कुमार और माहेन्द्र स्वर्ग में देवों की आयु सात सागर से कुछ अधिक है।

त्रिसप्तनवैकादशत्रयोदशपंचदशभिरधिकानि तु ॥ ३१ ॥

अर्थः—आगे के युगलों में सातसागर से क्रम पूर्वक तीन, सात, नव, ग्यारह, तेरह, पन्द्रहसागर अधिक आयु है ।

भावार्थः—ब्रह्म और ब्रह्मोत्तर स्वर्ग में दशसागर से कुछ अधिक, लान्तव और कापिष्ठ स्वर्ग में चौदह से कुछ अधिक, शुक्र और महाशुक्र में सोलहसागर से कुछ अधिक, सतार और सहस्रार स्वर्ग में अठारह सागर से कुछ अधिक, आनत और प्राणत स्वर्ग में बीस सागर, तथा आरण और अच्युत स्वर्ग में बाईससागर उत्कृष्ट आयु है ।

आरणाच्युतादूर्ध्वमेकैकेन नवसु ग्रैवेयकेषु
विजयादिषु सर्वार्थसिद्धौ च ॥ ३२ ॥

अर्थः—आरण और अच्युत स्वर्ग से ऊपर नव ग्रैवेयकों में तथा नव अनुदिशों में तथा विजय आदि चार विमान और सर्वार्थसिद्धि विमान में एक एक सागर बढती हुई आयु है ।

भावार्थ—पहिले ग्रैवेयक में तेईस सागर दूसरे में चौबीस सागर, तीसरे में पचीस सागर, चौथे में छब्बीस सागर, पांचवें में सत्ताईस सागर, छठवें में अट्ठाईस सागर, सातवें में उनतीस सागर, आठवें में तीस सागर, नवमें में

इकत्तीस सागर, तथा नव अनुदिशों में बत्तीस सागर और पांच अनुत्तरों में तेतीस सागर उत्कृष्ट आयु है।

स्वर्गों में जघन्य आयु का वर्णन —

अपरा पल्योपमधिकम् ॥ ३३ ॥

अर्थः—सौधर्म और ऐशान स्वर्ग में जघन्य आयु एक पल्य से कुछ अधिक है।

परतःपरतःपूर्वा पूर्वानन्तराः ॥ ३४ ॥

अर्थः—पहिले पहिले युगल की उत्कृष्ट आयु आगे आगे के युगलों में जघन्य आयु है ।

भावार्थः—सौधर्म और ऐशान स्वर्ग की जो उत्कृष्ट आयु कुछ अधिक दो सागर की है वह सानत्कुमार और माहेन्द्र स्वर्ग में जघन्य आयु है। इसी क्रम से आगे जानना चाहिए।

नारकियों की जघन्य आयु —

नारकाणां च द्वितीयादिषु ॥ ३५ ॥

अर्थः—प्रथम नरक में जो उत्कृष्ट आयु है वह दूसरे नरक की जघन्य आयु है। इसी तरह समस्त नरकों में जानना चाहिए।

प्रथम नरक की जघन्य आयु —

दशवर्षसहस्राणि प्रथमायाम् ॥ ३६ ॥

अर्थः—प्रथम नरक में नारकियों की जघन्य आयु दशहजार वर्ष की है।

भवनवासियों की जघन्य आयु —

भवनेषु च ॥ ३७ ॥

अर्थः—भवनवासियों में भी जघन्य आयु दशहजार वर्ष की है।

व्यन्तरों की जघन्य आयु —

व्यन्तराणां च ॥ ३८ ॥

अर्थः—व्यन्तर देवों की भी जघन्य आयु दशहजार वर्ष की है।

व्यन्तरों की उत्कृष्ट आयु —

परा पल्योपमधिकम् ॥ ३९ ॥

अर्थः—व्यन्तरों की उत्कृष्ट आयु एक पल्य से कुछ अधिक है।

ज्योतिषी देवों की उत्कृष्ट आयुः—

ज्योतिष्काणां च ॥ ४० ॥

अर्थः—ज्योतिषी देवों की भी उत्कृष्ट आयु एक पल्य से कुछ अधिक है।

ज्योतिषी देवों की जघन्य आयु —

तदष्टभागोऽपरा ॥ ४१ ॥

अर्थः——ज्योतिषी देवों की जघन्य आयु एक पल्य के आठवें भाग है।

लौकान्तिक देवों की आयु—

लौकान्तिकानामष्टौ सागरोपमाणि सर्वेषाम् ॥ ४२ ॥

अर्थः——समस्त लौकान्तिक देवों की जघन्य और उत्कृष्ट आयु आठ सागर प्रमाण है।



इति श्रीमत् उमास्वामिविरचिते तत्त्वार्थसूत्रे ( मोक्षशास्त्रे )
मध्ये चतुर्थोऽध्याय ॥ ४ ॥

# पञ्चम अध्याय

अजीव द्रव्य का वर्णनः—

अजीवकाया धर्माधर्माकाशपुद्गलाः ॥ १ ॥

अर्थः—धर्म अधर्म आकाश और पुद्गल द्रव्य ये चार अजीव तथा बहु प्रदेशी हैं।

द्रव्याणि ॥ २ ॥

अर्थः—ऊपर लिखे चार पदार्थ द्रव्य हैं।

और भी द्रव्यः—

जीवाश्च ॥ ३ ॥

अर्थः—जीव भी द्रव्य हैं।

द्रव्य का लक्षणः—

नित्यावस्थितान्यरूपाणि ॥ ४ ॥

अर्थः—द्रव्य नित्य अवस्थित एवं अरूपी हैं।

नित्यः—जिसका किसी काल में नाश न हो उसे ही नित्य कहते हैं।

अवस्थितः—जो द्रव्य अपनी संख्या का उलंघन नहीं करता अर्थात् जितना है उतना ही रहता है, न कमती होता है और न बढ़ता ही है।

अरूपाणि:—धर्म, अधर्म, आकाश और जीव द्रव्य अरूपी द्रव्य है , जिसमें रूप रस गन्ध स्पर्श न हो उसे अरूपी कहते हैं ।

पुद्गल कैसा है—

रूपिणः पुद्गलाः ॥ ५ ॥

अर्थः–पुद्गल द्रव्य मूर्तिक है, अर्थात् उसमें रूप, रस, गन्ध पाये जाते हैं ।

द्रव्य की सख्या —

आ आकाशादेक द्रव्याणि ॥ ६ ॥

अर्थः—आकाश पर्यन्त एक एक द्रव्य है ।

भावार्थः—धर्मास्तिकाय, अधर्मास्तिकाय और आकाश द्रव्य एक एक अखण्ड द्रव्य है । जीव द्रव्य अनन्त है और पुद्गल द्रव्य अनन्तानन्त है और काल द्रव्य असंख्यात है ।

क्रिया रहित कौन द्रव्य है ? —

निष्क्रियाणि च ॥ ७ ॥

अर्थः—धर्म, अधर्म आकाश ये तीनों द्रव्य क्रिया रहित हैं, अर्थात् इसमें गमन करने की शक्ति नहीं है । च शब्द से काल द्रव्य भी क्रिया रहित ही है ।

द्रव्यों के प्रदेशा का वर्णन —

असंख्येयाः प्रदेशा धर्माधर्मैकजीवानाम् ॥ ८ ॥

अर्थः---धर्म अधर्म और जीव द्रव्य असंख्यात प्रदेशी है।

भावार्थः---जितने आकाश क्षेत्र को एक पुद्‌गल परमाणु रोकता है उतने आकाश क्षेत्र का नाम एक प्रदेश है। शुद्ध पुद्‌गल परमाणु से इन द्रव्यों को मापा जावे तो असंख्यात प्रदेशी लम्बा है।

आकाश कितना लम्बा है ?:—

आकाशस्यानन्ताः ॥६॥

अर्थः---आकाश द्रव्य अनन्त प्रदेशी है, परन्तु लोकाकाश असंख्यात प्रदेशी है।

पुद्‌गल द्रव्य कितना प्रदेशी है.—

संख्येयासंख्येयाश्च पुद्‌गलानाम् ॥ १० ॥

अर्थः---पुद्‌गल द्रव्य संख्यात असंख्यात और च शब्द से अनन्त प्रदेशी है।

नाणोः ॥ ११ ॥

अर्थः---परन्तु पुद्‌गल परमाणु एक प्रदेशी है।

सब द्रव्य कहाँ रहते हैं —

लोकाकाशेऽवगाहः १२ ॥

भावार्थः---सब द्रव्यों का निवास लोकाकाश में ही है।

धर्म अधर्म द्रव्य कितने बड़े हैं.—

धर्माधर्मयोः कृत्स्ने ॥ १३ ॥

अर्थः—धर्म, अधर्म द्रव्य का अवगाह तिल में तेल की तरह समस्त लोकाकाश में है।

और पुद्गल द्रव्य.—

एकप्रदेशादिषु भाज्यः पुद्गलानाम् ॥१४॥

अर्थः—पुद्गल द्रव्य का अवगाह लोकाकाश के एक प्रदेश को लेकर संख्यात असंख्यात प्रदेशों में विभाग करने योग्य है।

जीव कहाँ रहते हैं—

असंख्येयभागादिषु जीवानाम् ॥ १५ ॥

अर्थः—जीवों का अवगाह लोकाकाश के असंख्यातवें भाग से लेकर सम्पूर्ण लोकाकाश क्षेत्र है।

जीव द्रव्य असंख्यात प्रदेशी असख्यात भाग मे कैसे रहते हैं—

प्रदेशसंहारविसर्पाभ्याम् प्रदीपवत् ॥१६॥

अर्थः—जीव द्रव्य में प्रदेशों के संकोच और विस्तार करने की शक्ति है। जिस कारण लोकाकाश के असंख्यातवें भागों में रहता है, दीपक के प्रकाश की तरह।

भावार्थः—दीपक का प्रकाश बहुत फैल रहा है परन्तु उसके ऊपर छोटा बर्तन डाल देने से बर्तन के भीतर ही प्रकाश रहता है। उसी प्रकार नाम कर्म के उदय के अनुकूल जैसा जैसा शरीर मिलता है उसके अनुकूल जीव अपना परिणमन करता है।

धर्म और अधर्म द्रव्य का लक्षण तथा उपकार.—

गतिस्थित्युपग्रहौ धर्माधर्मयोरुपकारः ॥ १७ ॥

अर्थः—स्वयमेव गमन तथा स्थिति को प्राप्त हुये जीव और पुद्गलों की गति तथा स्थिति में सहायता देना क्रम से धर्म और अधर्म का उपकार है।

भावार्थः—जीव और पुद्गल द्रव्य गमन करे तो धर्म द्रव्य निमित्त कहा जाता है। यदि गमन न करे तो जबरस्दती से चलाता नहीं है।

आकाश का लक्षण तथा उपकार.—

आकाशस्यावगाहः ॥ १८ ॥

अर्थः—समस्त द्रव्यों को अवकाश देना आकाश का उपकार है।

भावार्थः—जो सब द्रव्यों को ठहरने के लिये स्थान देवे उसे आकाश द्रव्य कहते हैं।

पुद्गल द्रव्य का उपकार—

शरीरवाङ्मनः प्राणापानाः पुद्गलानाम् ॥ १९ ॥

अर्थः—औदारिक आदि शरीर, वचन, द्रव्य मन, तथा श्वासोच्छ्वास ये पुद्गल द्रव्य के उपकार हैं। अर्थात् शरीर आदि की रचना पुद्गल से ही होती है।

और भी.—

सुखदुःखजीवितमरणोपग्रहाश्च ॥ २० ॥

अर्थः—इन्द्रियजन्य सुख दुःख की सामग्री शरीर का रहना, शरीरका नाश होना, ये पुद्गल का फल है।

भावार्थः—बाह्य सामग्री सुख दुःख का कारण नहीं है। परन्तु बाह्य सामग्री के आश्रित राग होता है, जिस कारण, कारणमें कार्य का उपचार कर पर पदार्थ को सुख दुःख का कारण कहा है।

जीवो का उपकार —

परस्परोपग्रहो जीवानाम् ॥ २१ ॥

अर्थः—जीवों का परस्पर उपकार है।

भावार्थः—परस्पर उपकार कहना यह लौकिक व्यवहार है। परमार्थ से विचार किया जावे तो कोई किसी का उपकार करते ही नहीं हैं। देशनारूप अपनी ज्ञान की पर्याय होने से व्यवहार में कहा जायगा कि गुरुद्वारा ज्ञान हुआ, पर यथार्थ में गुरु ज्ञान कराता नहीं है।

काल द्रव्य का उपकार —

वर्तनापरिणामक्रियाः परत्वापरत्वे च कालस्य ॥ २२ ॥

अर्थः—वर्तना, परिणाम, क्रिया, परत्व और अपरत्व से काल द्रव्य के उपकार हैं।

भावार्थः—वर्तना—द्रव्यों को वर्तावे अर्थात् अवस्था करावे उसे वर्तना कहते हैं।

परिणामः—अवस्था का नाम परिणाम हैं।

क्रियाः—हलन चलन रूप परिणति का नाम क्रिया है।

परत्वापरत्वः—छोटे बडे व्यवहार को परत्वापरत्व कहते हैं।

भावार्थः—यह सब उपचार का कथन है। हर एक द्रव्य अपने अपने गुण पर्याय में परिणमन करता है। पर को निमित्त कहना उपचार मात्र है, क्योंकि एक ही समय में अनन्त जीव जनमते हैं। अतः काल को निमित्त कैसे कह सकते हैं।

पुद्गल द्रव्य का लक्षण—

स्पर्शरसगन्धवर्णवन्तः पुद्गलाः ॥ २३ ॥

अर्थः—स्पर्श, रस, गन्ध और वर्ण वाले पुद्गल हैं।

पुद्गल की स्कन्धरूप पर्याय—

शब्दबन्धसौक्ष्म्यस्थौल्यसंस्थानभेदतमश्छायात-
पोद्योतवन्तश्च ॥ २४ ॥

अर्थः—शब्द, गन्ध, सूक्ष्मता, स्थूलता, संस्थान, भेद, अन्धकार, छाया, आतप और उद्योत इत्यादि सभी पुद्गल द्रव्य की पर्याय हैं।

पुद्गल के भेद—

अणवः स्कन्धाश्च ॥ २५ ॥

अर्थः—पुद्गल के दो भेद हैं । एक अणु दूसरा स्कन्ध ।

अणुः—जिसका दूसरा टुकडा न हो सके, ऐसे पुद्गल को अणु कहते हैं ।

स्कन्धः—दो, व तीन, संख्यात, असंख्यात, एवं अनन्त परमाणुओं के पिण्ड को स्कन्ध कहते हैं ।

स्कन्धों की उत्पत्ति का कारण—

भेदसंघातेभ्यः उत्पद्यन्ते ॥ २६ ॥

अर्थः—पुद्गल द्रव्य के स्कन्ध भेद (अर्थात् अलग होना,) संघात [अर्थात् मिलना] और भेद संघात दोनों से स्कन्ध बनते हैं ।

अणु को उत्पत्ति का कारण—

भेदादणुः ॥ २७ ॥

अर्थः—अणु की उत्पत्ति भेद से ही होती है ।

चाक्षुस्कन्ध की उत्पति —

भेदसंघाताभ्याम् चाक्षुषः ॥ २८

अर्थः—चक्षु इन्द्रिय से देखने योग्य स्कन्ध भेद और संघात दोनों से ही उत्पन्न होते हैं, अकेले भेद से उपत्न्न नहीं हो सकते ।

द्रव्य का लक्षण —

सद् द्रव्यलक्षणम् ॥ २६ ॥

अर्थः—द्रव्य का लक्षण सत् अर्थात मौजूदगी है ।

सत् का लक्षण —

उत्पादव्ययध्रौव्ययुक्तंसत् ॥ ३० ॥

अर्थः—जो उत्पाद, व्यय और ध्रौव्य कर सहित हो वह सत् है ।

उत्पादः—द्रव्य में नवीन पर्याय की उत्पत्ति को, उत्पाद कहते हैं । जैसे—बालक से युवा ।

व्ययः—पूर्व पर्याय के विनाश को व्यय कहते हैं । जैसेः—जवानी की उत्पत्ति से बालपन का नाश ।

ध्रौव्यः—दोनों अवस्था-में मौजूद रहने को ध्रौव्य कहते हैं । जैसे दोनों अवस्थाओं में आत्मा वही का वही है ।

नित्य का लक्षण —

तद्भावाव्ययं नित्यम् ॥ ३१ ॥

अर्थः—जो द्रव्य तद्भाव रूप से अव्यय है वही नित्य है ।

भावार्थः—सामान्य का नाम नित्य है । परन्तु सामान्य विशेष विना नहीं रहता इसलिये विशेष की अपेक्षा से अनित्य भी है । अपेक्षा से कथन करने का नाम स्याद्वाद है । एक ही द्रव्य में नित्य अनित्य कैसे रहते हैं उसके स्पष्टीकरण के लिये कहते हैं ।

अर्पितानर्पितसिद्धेः ॥ ३२ ॥

अर्थः—विवक्षित और अविवक्षित रूप से एक ही द्रव्य में नाना धर्म रहते हैं। वक्ता जिस धर्म को कहने की इच्छा करता है उसे अर्पित अर्थात् विवक्षित कहते हैं और वक्ता उस समय जिस धर्म को नहीं कहना चाहता है वह अनर्पित अविवक्षित है।

भावार्थः—द्रव्यार्थिकनय से पदार्थ नित्य है और पर्यायार्थिक नय से पदार्थ अनित्य भी है। जिस समय द्रव्यार्थिक नय से कथन करेगा उस समय पर्यायार्थिक नय से कथन नहीं कर सकता, इसका यह अर्थ नहीं कि पर्याय है ही नहीं। अपेक्षा से कथन करना उसे स्याद्वाद कहते हैं। जिस द्रव्य का जो गुण पर्याय है उसे उसी द्रव्य का कहना अनेकान्त है। अनेकान्त का अर्थ द्रव्य अनन्त धर्म वाला है। और गुण पर्याय को धर्म कहते हैं। एक एक गुण स्वतन्त्र परिणमन करते हैं। कोई गुण किसी गुण के अधीन नहीं है। यदि एक गुण दूसरा गुण का कार्य कर देवे तो दूसरे गुण का नाश होजायगा। ऐसे ही यदि एक पर्याय दूसरी पर्याय का कार्य कर देवे तो दोनों पर्याय एक हो जांयगी, परन्तु वस्तु का स्वरूप ऐसा नहीं है। इतना ज्ञान किये बाद अपेक्षा

से कथन करना उसे स्याद्वाद कहते हैं।

स्याद्वाद दो प्रकार के हैं:— (१) तादात्म्य सम्बन्ध (२) संयोग सम्बन्ध।

तादात्म्य सम्बन्ध —

तादात्म्य सम्बन्धः—कथंचित् आत्मा नित्य है कंथचित् आत्मा अनित्य है, कथंचित् आत्मा सत् है कथंचित् आत्मा असत् है। कथंचित् आत्मा एक है, कंथचित् आत्मा अनेक है।

संयोग सम्बन्ध स्याद्वादः—संयोग सम्बन्ध स्याद्वाद में निमित्त नैमित्तक सम्बन्ध सिद्ध किया है। जैसा निमित्त नैमित्तिक सम्बन्ध हैं वैसा न जाने तो अज्ञान कहलायेगा। जैसे कंथचित् आत्मा ज्ञान से जानता है, कंथचित् आत्मा इन्द्रियों से जानता है, कंथचित् आत्मा चेतन प्राण से जीता है, कंथचित् आत्मा चार प्राण से जीता है। कथंचित् आत्मा असंख्यात प्रदेशी है, कथंचित् आत्मा देह प्रमाण हैं। कथंचित् आत्मा राग का कर्त्ता है, कथंचित् आत्मा कर्म का कर्त्ता है। कथंचित् पुद्गल कर्म का कर्त्ता है कथंचित् पुद्गल राग का कर्त्ता है। प्रवचन सार ग्रन्थ में संयोग सम्बन्ध स्याद्वाद सिद्ध किया है। जैसे:—

इंदियपाणो य तधा बलपाणो तह य आउपाणो य ।
आणप्पाणप्पाणो जीवाणं होंति पाणा ते ॥ १४६ ॥

पाणेहिं चदुहिं जीवदि जीविस्सदि जो हि जीविदो पुव्वं ।
सो जीवो पाणा पुण पोग्गलदव्वेहिं णिव्वत्ता ॥ १४७ ॥

अर्थ;—इन्द्रिप्राण, बलप्राण, आयुप्राण और स्वासोच्छ्वास प्राण ये चार जीवों के प्राण हैं। जो चार प्राणों से जीता है, जीयेगा औह पहले जीता था वह जीव है। फिर भी प्राण पुद्गल द्रव्य की अवस्था है। एवं प्रवचन सार में गाथा ११७ में लिखा है कि।

कम्मं णामसमक्खं सभावमध अप्पणो सहावेण
अभिभूयणरं तिरियं णेरइयं वा सुरं कुणदी ॥ ११७ ॥

अर्थः—यहाँ नाम संज्ञा वाला कर्म अपने स्वभाव से जीव के स्वभाव का पराभव करके मनुष्य, तिर्यंच, नारक अथवा देव इन पर्यायों को करता है।

यहाँ निमित्त नैमित्तिक सम्बन्ध दिखलाया है कि पुद्गल द्रव्य निमित्त है और तद्रूप आत्मा की अवस्था नैमित्तिक है। उसी प्रकार समय सार ग्रन्थ में भी कलश संख्या २०५ में कहा है कि।

"मा कर्तारममी स्पृशंतु पुरुषं सांख्या इवाप्यार्हताः
कर्त्तारं कलयंतु तं किल सदा भेदाववोधादधः।

ऊर्द्ध्वं, तूद्धत बोधधामनियतं प्रत्यक्षमेनं स्वयं
पश्यंतु च्युतकर्तृभावमचलं ज्ञातरमेकं परं ॥ २०५ ॥

अर्थः—अरहन्त के मत के जैनी जन हैं वे आत्मा को सर्वथा अकर्त्ता सांख्यमतियों की तरह मत मानो। उस आत्मा को भेदविज्ञान होने के पूर्व रागदिक का कर्त्ता मानो और भेद ज्ञान होने के बाद उद्धत ज्ञान मंदिर में निश्चित नियम रूप रागदिक का कर्त्ता पण कर रहित निश्चल एक ज्ञाता ही अपने आप प्रत्यक्ष देखो। देखिये यहाँ भी रागादिक आत्मा की अवस्था होते हुये भी सम्यग् दृष्टी आत्मा अपने को राग का कर्त्ता न मान कर उस राग का पुद्गल द्रव्य कर्म को कर्त्ता मानकर अपने को मात्र ज्ञाता दृष्टा ही मानता है। यह निमित्त नैमित्तिक सम्बन्ध तथा स्याद्वाद दिखलाया है।

परमाणुओं के बन्ध होने के कारण—

स्निग्धरूक्षत्वाद् बन्धः ॥ ३३ ॥

भावार्थः—चिकना और रूखापन के निमित्त से परमाणुओं का स्कन्ध होजाता है।

न जघन्यगुणानाम् ॥ ३४ ॥

अर्थः—जघन्य गुण सहित परमाणुओं का बन्ध नहीं होता।

भावार्थः—स्निग्धता और रूक्षता के अविभागी प्रतिच्छेदों को गुण कहते हैं। जिस परमाणु में स्निग्धता और रूक्षता का एक अविभाग अंश हो उसे जघन्य गुण सहित परमाणु कहते हैं।

गुणसाम्ये सदृशानाम् ॥ ३५ ॥

अर्थः—गुणों की समानता होने पर समान जातीय परमाणुओं के साथ बन्ध नहीं होता।

भावार्थः—दो गुणों वाले स्निग्ध परमाणुओं का दूसरे दो गुणों वाले स्निग्ध अथवा रूक्ष परमाणुओं के साथ बन्ध नहीं होता।

बन्ध किनका होता है —

द्व्यधिकादिगुणानान्तु ॥ ३६ ॥

अर्थः—दो अधिक गुण वालों के साथ ही बन्ध होता है।

भावार्थ—एक परमाणु से दूसरे परमाणु में दो अधिक गुण होंगे तब ही बन्ध होगा। उसी प्रकार एक स्कन्ध से दूसरे स्कन्ध में दो अधिक गुण होंगे तब ही बन्ध होगा। जैसे एक स्कन्ध में रूक्षता की मात्रा २० की है और दूसरे स्कन्ध में रूक्षता या स्निग्धता की मात्रा २२ की है तो २० वाला स्कन्ध २२ के साथ बन्ध रूप हो जायगा। दो से अधिक और कम गुण वालों के साथ मे

बन्ध नहीं होता। रुक्ष का रूक्ष एवं स्निग्ध के साथ में और स्निग्ध का रूक्षएवं स्निग्ध साथ में यदि दो पाइन्ट विशेष होगा तो बन्ध हो जायगा।

बन्धेऽधिकौ पारिणामिकौ च ॥ ३७ ॥

अर्थः—बन्ध रूप अवस्था में अधिक गुण वाले परमाणुओं को अपने रूप परिणमाने वाले होते हैं।

भावार्थः—जिसमें दो गुण विशेष होंगे वह दो गुण कम वाले स्कन्ध को अपनी जाति रूप परिणमन करा लेगा।

द्रव्य का लक्षण —

गुणपर्य्ययवद् द्रव्यम ॥ ३८ ॥

अर्थः—जिसमें गुण और प्रर्याय पायी जावे उसे द्रव्य कहते हैं।

गुणः—द्रव्य की सब हालत में और सर्वांग में निरन्तर रहे उसे गुण कहते हैं। जैसे आत्मा का गुण ज्ञान, पुद्गल का गुण रूप, रस, गन्ध, स्पर्श।

पर्यायः—गुण की एक समय की अवस्था का नाम पर्याय है। जैसे ज्ञान की पर्याय मति आदि, रूप की पर्याय हरा पीला आदि।

काल भी द्रव्य है -

कालश्च ॥ ३९

अर्थः—काल भी द्रव्य है क्योंकि यह भी सत् स्वरूपी उत्पाद व्यय ध्रौव्य युक्त सहित गुण पर्याय को धारण करता है अतः यह भी द्रव्य है।

काल द्रव्य की पर्याय –

सो ऽनन्तसमयः ॥ ४० ॥

अर्थः—काल द्रव्य अनन्त समय रूपी पर्याय वाला है।

भावार्थः—एक समय में एक ही पर्याय होती है, परन्तु भूत भविष्य की अपेक्षा से अनन्त समय रूपी पर्याय वाला कहा जाता है। पर्याय काल का छोटा से छोटा हिस्सा का नाम है। समय रूपी समय का समूह का नाम आवली, सेकिन्ड, मिनिट, घड़ी, घन्टा, दिन, रात, पक्ष, मास, वर्ष आदि है। काल नाम का द्रव्य आकाश के एक एक प्रदेश पर रत्न की राशि रूप स्थित है। वह निश्क्रियत्व है। एक प्रदेशी है।

गुण का लक्षण —

द्रव्याश्रया निर्गुणा गुणाः ॥ ४१ ॥

अर्थः—जो द्रव्य के आसरे हो और स्वयं दूसरे गुणों से रहित हो वह गुण कहलाता है।

भावार्थः—यहाँ अनेकान्त दिखलाया है।

एक गुण में दूसरा गुण का अन्योन्य अभाव है। ज्ञान गुण ज्ञान का ही कार्य करता है, वह दर्शन गुण का कार्य नहीं कर सकता। यदि एक गुण दूसरे गुण का कार्य करे तो दूसरे गुण का नाश हो जावे। कषाय चारित्र गुण की पर्याय है, वह क्रिया गुण की लेश्या रूप पर्याय का कार्य नहीं कर सकती क्योंकि क्रिया गुण में चारित्र गुण का अन्योन्य अभाव है। जो एक एक गुण को अलग अलग स्वीकार न करे उसे अनेकान्त का ज्ञान नहीं है।

तद्भावः परिणामः ॥ ४२ ॥

अर्थः—द्रव्य तथा गुण की एक समय की अवस्था का नाम पर्याय हैं। वह पर्याय गुण तथा द्रव्य से अभिन्न है।

भावार्थः—यहाँ पर्याय में भी अनेकान्त दिखलाया है। एक समय में एक ही पर्याय होती है। क्रोध में मान का अभाव है, मतिज्ञान में श्रुतिज्ञान का अभाव है। रूप में रसका अभाव हैं। हरा में पीला का अभाव है। उष्ण में शीत का अभाव है। भूत काल की पर्याय का वर्तमान में अभाव है, जिसको प्रागभाव कहते हैं। भावी पर्याय का वर्तमान पर्याय में अभाव है जिसको प्रध्वंश भाव कहते हैं। व्यय में उत्पादन का अभाव है, उत्पादन में व्यय का

अभाव है। उत्पाद-व्यय में ध्रौव्य का अभाव है। ऐसा ज्ञान जिसको नहीं है, उस जीव को अनेकान्त का ज्ञान नहीं है। और वह जीव अज्ञानी है।

इति श्रीमत् उमास्वामिविरचिते तत्त्वार्थसूत्रे ( मोक्षशास्त्रे )
मध्ये पचमोऽध्यायः ॥ ५ ॥



# षष्ठम अध्याय

आश्रव तत्त्व का वर्णन —

कायवाङ्मनःकर्मयोगः ॥ १ ॥

अर्थः—काय, वचन और मन की क्रिया को योग कहते हैं।

स आश्रवः ॥ २ ॥

उस योग का नाम आश्रव है।

भावार्थः—मन, वचन, काय का हलन चलन आश्रव नहीं है परन्तु आश्रव होने में निमित्त कारण है। निमित्त को आश्रव कहना उपचार का कथन है। आश्रव दो प्रकार का है (१) चेतन आश्रव (२) जड़ आश्रव।

चेतन आश्रवः—आत्मा में एक योग नाम का गुण है उस गुण की कम्पन अवस्था का नाम चेतन आश्रव है। यह आश्रव तेरहवां गुणस्थान के अन्त तक रहता है। यह आश्रव होने में मन, वचन, काय का योग निमित्त कारण है।

जड आश्रवः—लोक में अनेक प्रकार की पुद्गल वर्गणा है, उसमें एक कार्माण नाम की वर्गणा है। उस वर्गणा का कर्म बनने के लिये आत्मा के प्रदेश के निकट आना उसी का नाम जड आश्रव है।

आश्रव के भेद.—

शुभः पुण्यस्याशुभः पापस्य ॥ ३ ॥

अर्थः—शुभः आश्रव पुण्य के कारण हैं और पाप आश्रव पाप के कारण हैं।

भावार्थः—आश्रव एक प्रकारका है तो भी बंध तत्व का आश्रव तत्त्व में आरोप करके पुण्य आश्रव पाप आश्रव कहा जाता है।

पुण्य आश्रवः—जिस आश्रव के साथ में मंद कषाय रूप चारित्र गुण की परिणति है उसे पुण्य आश्रव कहा जाता है।

पाप आश्रवः—जिस आश्रव के साथ में तीव्र कषाय रूप चारित्र गुण की परिणति है उसे पाप आश्रव कहा जाता है।

आश्रव में भेदः—

सकषायाकषाययोः साम्परायिकेर्यापथयोः ॥ ४ ॥

अर्थः—कषाय सहित जीवों के सांपरायिक आश्रव और कषाय रहित जीवों के ईर्यापथ आश्रव होता है।

कषायः—चारित्र गुण की विकारी अवस्था का नाम कषाय है। उस कषाय-भाव को सांपरायिक कहते हैं।

ईर्यापथः—कषाय रहित परन्तु लेश्या सहित जीवों में जो आश्रव होता है उसे ईर्यापथ आश्रव कहते हैं। लेश्या क्रियागुण की क्षेत्रान्तर रूप पर्याय का नाम है जिसे प्रवृति कहते हैं।

एक से दस गुणस्थान तक कषाय सहित आश्रव होता है अर्थात् वहां तक सांपरायिक आश्रव है और ग्यारहवें से तेरहवें गुणस्थान के अन्त तक कषाय रहित परन्तु लेश्या सहित आश्रव होता है।

सांपरायिक आश्रव के भेद—

इन्द्रियकषायाव्रतक्रियाः पंचचतुःपंचपंच-
विंशतिसंख्याः पूर्वस्य भेदाः ॥ ५ ॥

अर्थः—स्पर्शनादि पांच इन्द्रियां, क्रोधादि चार कषाय, हिंसादि पांच अव्रत और सम्यक्त्व के पच्चीस मल उसके द्वारा सांपरायिक आश्रव होता है।

भावार्थः—पांचइन्द्रियाँ—रागादिक में कारण पड़ती हैं जिससे निमित्त की अपेक्षा से इन्द्रियों को कारण कहा है।

कषायः—अनन्तानुबंध, अप्रत्याख्यान, प्रत्याख्यान, तथा संज्वलन कषाय रूप क्रोधादि परिणाम ये ही सांपरायिक आश्रव है।

अव्रतः—हिंसा, झूठ, चोरी, कुशील, परिग्रह आदि के भाव का नाम अव्रत है। ये भी कषाय में गर्भित हैं।

पच्चीसमलः—आठ मद, तीन मूढता, छह अनायतन और शंकादि आठ दोष ये मिलकर पच्चीस भाव मिथ्यात्व का कारण हैं। वह भी सांपरायिक आश्रव है।

आश्रव मे भेद पडने का कारण—

तीव्रमंदज्ञाताज्ञातभावाधिकरणवीर्यविशेषेभ्यस्तद्विशेषः॥ ६ ॥

अर्थः—तीव्रभाव, मंदभाव, ज्ञानभाव, अज्ञानभाव,

अधिकरण और वीर्य विशेष से आश्रव में हीनता व अधिकता होती है।

भावार्थः—यथार्थ में आश्रव तो एक ही प्रकार का है परन्तु बंध तत्त्व में हीन अधिकता होती है। बंध तत्त्व में आश्रव तत्त्व का अभाव है और आश्रव तत्त्व में बंध तत्त्व का अभाव है क्योंकि आश्रव और बंध दोनों अलग अलग गुण की पर्याय हैं।

तीव्रभावः—तीव्र क्रोधादिक को कहते हैं।

मंदभावः—देवगुरु धर्म प्रत्यय के राग को कहते हैं।

ज्ञातभावः—जान बूझकर कषाय करने को कहते हैं।

अज्ञातभावः—अज्ञान अथवा प्रमाद से हिंसा हो जाने को कहते हैं।

अधिकरण—कषाय करने के कारण को कहते हैं।

वीर्यः—शक्ति को कहते हैं।

अधिकरण के भेद —

अधिकरणं जीवाजीवाः ॥ ७ ॥

अर्थः—अधिकरण के दो भेद हैं (१) जीव और (२) पुद्गल ( अजीव ) ये दोनों कषाय करने में कारण पड़ते हैं। परन्तु कषाय कराते नहीं हैं।

जीव अधिकरण के भेद —

आद्यं संरम्भसमारम्भारम्भयोगकृतकारितानु-
मतकषायविशेषैस्त्रिस्त्रिस्त्रिश्चतुश्चैकशः ॥ ८ ॥

अर्थः—संरंभ, समारंभ, आरंभ, मन, वचन, काय रूप तीन योग कृत, कारित, अनुमोदना तथा क्रोधादिक चार कषायों की अपेक्षा से जीव अधिकरण का १०८ भेद होता है।

भावार्थः—संरंभादि तीन को तीन योग से गुणा करने से नौ भेद हुआ। इन नौ भेद को कृतादि तीन से गुणा करने से सत्ताइस भेद हुआ। इन सत्ताइस भेद को क्रोध, मान, माया, लोभ रूप चार कषाय से गुणा करने से १०८ भेद होता है।

समरंभः—हिंसा करने के विकल्प को कहते हैं।

समारंभः—हिंसा करने के सन्मुख जाने को कहते हैं।

आरंभः—हिंसा करने को कहते हैं।

कृतः—हिंसा स्वयं करने को कहते हैं।

कारितः—दूसरे से हिंसा कराने को कहते हैं।

अनुमोदनाः—दूसरे के हिंसा किये हुए को अच्छा मानने को कहते हैं।

पुद्गल अधिकरण के भेद —

निर्वर्तनानिक्षेपसंयोगनिसर्गाद्विचतुर्द्वित्रिभेदाः परम् ॥ ९ ॥

अर्थः—दो प्रकार की निर्वर्त्तना, चार प्रकार का निक्षेप, दो प्रकार का संयोग और तीन प्रकार का निसर्ग इस प्रकार ग्यारह भेद पुद्गल अधिकरण का है।

निर्वर्त्तनाः– (१) शरीरादि दस प्राण के कारण से कषाय करना। (२) पांच इन्द्रियों के विषय के कारण कषाय करना।

निक्षेपः–वस्तु के रखने या उठाने को निक्षेप कहते हैं।

(१) अप्रत्यवेक्षित निक्षेपः—आधार बिना देखे वस्तु को रख देना।

(२) दुःप्रमृष्ट निक्षेपः—अयत्नाचार से वस्तु को रख देना।

(३) सहसानिक्षेपः—जल्दी से वस्तु को पटक देना।

(४) अनाभोग निक्षेपः–वस्तु को बेतरतीब रखना अर्थात् जहां का तहां फेंक देना।

संयोगः–मिला देने के कार्य को संयोग कहते हैं।

(१) भुक्तपान संयोगः–खान-पीन के सामग्री में और सामग्री मिला देने से कषाय करना।

(२) उपकरण संयोगः–गहनादि सामग्रियों में दूसरी चीज मिलादेने से कषाय करना।

निसर्गः—प्रवृत्तने को निसर्ग कहते हैं।

(१) काय निसर्गः—काय की चेष्टा से कषाय करना।

(२) वाग्निसर्गः—वचन के कारण से कषाय करना।

(३) मनोनिसर्गः—मनद्वारा कषाय करना।

कर्म के उदय के अनुकूल समय समय में बंध पड़ता है उस बंध से सिद्धान्त में जैसा कहा है उसके अनुकूल सप्त अष्ट कर्मों में बटवारा हो जाता है, परन्तु उस बंध में उदीरणाभाव द्वारा जो संक्रमण, अपकर्षण, उत्कर्षण आदि होता है। उसका स्वरूप अब दिखलाते हैं।

ज्ञानावरण दर्शनावरण मे बंध पडने का कारणः

तत्प्रदोषनिह्नवमात्सर्यान्तरायासादनो-
पघाता ज्ञानदर्शनावरणयोः ॥ १० ॥

अर्थः—ज्ञान और दर्शन के विषय में छह प्रकार का दोष लगाने से ज्ञानावरण कर्म तथा दर्शनावरण कर्म में विशेष बंध पड़ता है।

(१) प्रदोषः—धर्मात्मा जीव के तत्त्वज्ञान की प्रशंसा सुनकर सहन न होने को अर्थात् अन्तरंग में जलने को कहते हैं।

(२) निह्नवः—किसी कारण से ज्ञान को छुपाने को कहते हैं।

(३) मात्सर्यः—दूसरा सीख लेगा तो मेरा मान नहीं रहेगा ऐसे विचार कर दूसरे को नहीं सिखलाने को कहते हैं।

(४) अन्तरायः—अन्य जीव ज्ञानाभ्यास करता है उसमें विघ्न डालने को कहते हैं।

(५) आसादनः—समयसार सुनने से हमारी अज्ञान दशा जान जायगा इस कारण समयसार पढने का निषेध करना।

(६) उपघातः—पदार्थ का स्वरूप यथार्थ निरूपण करने पर भी उसमें दोष लगाना उसे उपघात कहते हैं।

असाता वेदनीय के बंध का कारण —

दुःखशोकतापाक्रन्दनवधपरिदेवनान्यात्म-
परोभयस्थानान्यसद्वेद्यस्य ॥ ११ ॥

अर्थः—अपने तथा पर के कारण से छह प्रकार का परिणाम करने से असाता वेदनीय का बंध पड़ता है।

दुखः—अनिष्ट संयोग से दुखी होने से।
शोकः— इष्ट वियोग से दुखी होना।
तापः—अपनी निन्दा सुनकर दुखी होना।
आक्रन्दनः— इन्द्रियों के विषयों के कारण रोना।
वधः—जीव हिंसा करने का भाव होना।

परिवेदनः—अपनी इच्छा की पूर्ति के लिये करुणा भाव से रुदन करना।

साता वेदनीय के बंध का कारण—

भूतव्रत्यनुकम्पादानसरागसंयमादियोगः
क्षान्तिः शौचमिति सद्वेद्यस्य ॥ १२ ॥

अर्थः—भूतव्रत्यनुकम्पा, दान, सरागसंयम, योग, क्षान्ति तथा शौच आदि भाव, सातावेदनीय कर्म के बन्ध के कारण हैं।

भूतव्रत्यनुकम्पाः—प्राणि मात्र को दुःखी देखकर दुःख से छुडाने का भाव अनुकम्पा है और व्रती, श्रावक तथा मुनिमहाराजों को आहारादि दान देने के भाव प्रशस्तराग है। अनुकम्पा में दया प्रधान है और प्रशस्तराग में भक्ति प्रधान है।

दानः—निज और पर के उपकार योग्य वस्तु के देने को दान कहते हैं।

सरागसंयमः—अणुव्रत तथा महाव्रत के विकल्प को सरागसंयम कहते हैं।

योगः—देव गुरु धर्म प्रत्यय मन वचन, काय को लगाना उसे योग कहते हैं।

क्षान्तिः—क्रोधादि कषायों को मंद करना उसे क्षान्ति कहते हैं।

शौचः– लोभ को छोड़ना अर्थात् परिग्रह को कम करना उसे शौच कहते हैं। इति शब्द से अर्हन्त भक्ति, गुरु उपासना, शास्त्रस्वाध्याय, अनशनादि तप से साता वेदनीय का बंध पड़ता है।

दर्शन मोहनीय अर्थात् मिथ्यात्व के वध का कारण —

केवलिश्रुतसंघधर्मदेवावर्णवादो दर्शनमोहस्य ॥ १३ ॥

अर्थः—केवली, शास्त्र, मुनिसंघ, व्यवहारधर्म और देव पर्याय इनका अवर्णवाद करने से दर्शन मोहनीय कर्म का वन्ध पड़ता है।

अवर्णवादः–गुणवान को झूठा दोप लगाने को अवर्णवाद कहते हैं।

केवली का अवर्णवादः–"केवली भोजन करते हैं" "केवली को रोग होता है" ऐसा कहना केवली का अवर्णवाद है।

शास्त्र का अवर्णवादः–शास्त्र में मांस भक्षण आदि करना लिखा है ऐसा कहना शास्त्र का अवर्णवाद है।

संघ का अवर्णवादः–मुनि नग्न है, वेशरम है, गंदा है ऐसा कहना संघ का अवर्णवाद है।

धर्म का अवर्णवादः–वीतराग भाव से धर्म नहीं होता है, क्रिया से धर्म होता है ऐसा कहना धर्म का अवर्णवाद है।

देव का अवर्णवादः—देव मांस खाते हैं, मदिरा पीते हैं, देव को वलि चढ़ाने से प्रसन्नता होती है, ऐसा कहना देव का अवर्णवाद है।

भावार्थ——पुण्य में धर्म मानना, कर्म के उदय से मनुष्यादि जो जो पर्याय मिलती है उसको अपनी मानना, मैं पर जीव को मार सकता हूं, पर जीव को बचा सकता हूं, पर जीव को सुख दुःख दे सकताहूँ, ऐसी मान्यता से तथा देव मेरा कल्याण कर सकता है, गुरु मेरा कल्याण कर सकताहै, शिखर जी के कंकर कंकर पूज्य हैं ऐसी मान्यता से दर्शन मोहनीय कर्म का अर्थात् मिथ्यात्व का वंध पड़ता है।

चारित्र मोहनीय के वध का कारण—

कषायोदयात्तीव्रपरिणामश्चारित्रमोहस्य ॥ १४ ॥

अर्थः——कषाय के उदय से होने वाले तीव्र परिणाम चारित्र मोहनीय के वंध का कारण।

भावार्थः——क्रोधदिक कषाय तथा हास्यदिक नोकषाय ये सब चारित्र मोहनीय के वंध के कारण हैं।

नरक आयु के वध का कारण—

वह्वारम्भपरिग्रहत्वं नारकस्यायुषः ॥१५ ॥

अर्थः—वहुत आरम्भ करने का भाव, तथा परिग्रह रखने के भाव से नरक आयु का वन्ध होता है।

तिर्यंच आयु के बंध का कारण —

माया तैर्यग्योनस्य ॥१६ ॥

अर्थः—माया, कपट करने के भाव से तिर्यंच आयु का बंध पडता है ।

मनुष्य आयु के वध का कारण —

अल्पारम्भपरिग्रहत्वं मानुषस्य ॥ १७ ॥

अर्थः—अल्पारम्भ तथा थोड़ा परिग्रहरखने के भाव से मनुष्य आयु का बंध होता है ।

और मनुष्य अायु के कारण —

स्वभावमार्दवं च ॥ १८ ॥

अर्थः—स्वभाव से सरल परिणामी होना मनुष्य आयु का कारण होता है ।

सब गति के आयु का कारण —

निःशीलव्रतत्वं च सर्वेषाम् ॥ १९ ॥

अर्थः—सातशील अर्थात् तीन गुण व्रत, चार शिक्षा व्रत और पांच अहिंसदि व्रतों से रहित आचरण समस्त आयु के कारण हैं ।

भावार्थः—व्रतादिक रहित तीव्र तरकषाय से नरक आयु तीव्रकषाय से तिर्यंच आयु, मंद तथा मंदतर कषाय से मनुष्य तथा देव आयु का बंध पड़ता है ।

देव आयु के कारण —

सरागसंयमसंयमासंयमाकामनिर्जराबालतपांसि दैवस्य॥२०॥

अर्थः—सरागसंयम, संयमासंयम, अकामनिर्जरा, और मिथ्यात्व सहित तप, देव आयु के कारण हैं।

भावार्थः—सरागसंयम अर्थात् संयम के साथ में जितने अंश में राग भाव है उस राग भाव से एवं संयमासंयम, अकाम निर्जरा और मिथ्यादृष्टि जो तप करते हैं वे पुण्यभाव हैं, उस पुण्यभाव से देव आयु का बंध पडता है।

और भी देव आयु के कारण—

सम्यक्त्वं च ॥ २१ ॥

अर्थः—सम्यग्दृष्टि जीव कल्पवासी देव का आ बांधता है। च शब्द से देव पर्याय वाले सम्यग्दृष्टि आत्म मनुष्य आयु का बंध बांधता है।

भावार्थः—सम्यग्दर्शन बंध का कारण नहीं क्योंकि सम्यग्दर्शन संवरभाव है परन्तु सम्यग्दर्शन के साथ में जो राग भाव है उस राग भाव से देव तथा मनुष्य आयु का बंध पडता है।

अशुभ नाम कर्म के बंध का कारण—

योगवक्रताविसंवादनं चाशुभस्य नाम्नः ॥ २२ ॥

अर्थः—योग वक्रता अर्थात् मन, वचन, काय की कुटिल प्रवृत्ति तथा विसंवाद अर्थात् कलह करने के रूप प्रवृत्ति से अशुभ नाम कर्म का बंध पडता है।

शुभ नाम कर्म के बंध कारण —

तद्विपरीतं शुभस्य ॥ २३ ॥

अर्थः—मन, वचन, काय योग की सरलता तथा सरल परिणाम से शुभ नाम कर्म का बंध पडता है।

तीर्थंकर नाम कर्म का कारण —

दर्शनविशुद्धिर्विनयसम्पन्नता शीलव्रतेष्वनतीचारोऽभीक्ष्णज्ञानोपयोगसंवेगौ शक्तितस्त्यागतपसी साधुसमाधिर्वैयावृत्यकरणमर्हदाचार्यबहुश्रुतप्रवचनभक्तिरावश्यकापरिहाणिर्मार्गप्रभावना प्रवचनवत्सलत्वमिति तीर्थंकरत्वस्य ॥ २४ ॥

अर्थः—दर्शन विशुद्धि आदि सोलह भावना तीर्थंकर नाम कर्म के बंध का कारण है।

(१) दर्शनविशुद्धि—सम्यग्दर्शन निर्मल रखने के लिये, तत्त्वविचार में उपयोग को लगाना इसे दर्शन विशुद्धि कहते हैं। यह पुण्यभाव है। सम्यग्दर्शन से बंध नहीं पड़ता है परन्तु सम्यग्दर्शन सहित पुण्यभाव से बंध पडता है।

(२) विनयसम्पन्नता—रत्नत्रय तथा उनके धारकों की उसके पद के अनुकूल विनय करना।

(३) शीलव्रतों में अनतिचार—शील और व्रत में दोष न लगे ऐसी भावना।

(४) अभीक्ष्ण ज्ञान उपयोग–हेय उपादेय रूप जानने में विवेक रूप परिणति ।

(५) संवेग–रागादिक से बचने की कोशिश ।

(६) शक्तितस्त्याग–शक्ति अनुकूल पात्र जीवों को भक्तिपूर्वक, दीनों को करुणापूर्वक दान देने का भाव ।

(७) तप–शक्ति अनुकूल अनशनादि तप करने का भाव ।

(८) साधुसमाधि–साधु पुरुषों तथा साधर्मी का विघ्न आने से दूर करने की भावना ।

(९) वैयावृत्यः—साधर्मी जीवों की सेवा करने का भाव ।

(१०)अर्हद्भक्तिः–सर्वज्ञ वीतरागदेव के गुण में अनुराग ।

(११) आचार्यभक्तिः–आचार्य परमेष्ठी के गुण में अनुराग ।

(१२) बहुश्रुतभक्तिः–उपाध्याय परमेष्ठी के गुण में अनुराग ।

(१३) प्रवचनभक्तिः–जिनवाणी जिनागम आदि में भक्ति ।

(१४) आवश्यक परिहाणि.–सामायिकादि आवश्यक क्रिया में उपयोग लगाना ।

(१५) मार्गप्रभावना:—जैनधर्म की प्रभावना करना एवं शास्त्र दान, शास्त्रवितरण करने की भावना।

(१६) प्रवचनवात्सल्य:—साधर्मी के प्रति गोवत्स की तरह अन्तरंग से प्रेम करना।

नीच गोत्र कर्म का कारण —

परात्मनिन्दाप्रंशसे सदसद्गुणोच्छादनोद्भावने च नीचैर्गोत्रस्य ॥ २५ ॥

अर्थ:—दूसरे की निन्दा और अपनी प्रशंसा करना तथा दूसरे के प्रगट गुणों का ढकना औह अपने झूठे गुणों की प्रशंसा करना, ऐसे भाव से नीच गोत्र का बंध पड़ता है।

उच्च गोत्र के कारण —

तद्विपर्ययो नीचैर्वृत्यनुत्सेकौ चोत्तरस्य ॥ २६ ॥

अर्थ:—पर जीवों के किंचित्गुणों की प्रशंसा करना और सरल परिणाम, मान कषाय रहित कोमलता रूप भाव से उच्चगोत्र का बंध पड़ता है।

अन्तराय के आश्रव का कारण —

विघ्नकरणमन्तरायस्य ॥ २६ ॥

अर्थ:—धर्म के कार्य में विघ्न डालने से अन्तरायकर्म का बंध पडता है।

भावार्थ:—धर्म के नाम के चंदे में रुकावट डालना,

पाठशाला के कार्य में विघ्न डालना, इत्यादि भाव अन्तराय कर्म के बंध का कारण है।

इति श्रीमत् उमास्वामिविरचिते तत्त्वार्थसूत्रे ( मोक्षशास्त्रे )
मध्ये षष्टमोऽध्याय ॥ ६ ॥



## सप्तम अध्याय

शुभ बंध का वर्णन —

व्रत किसे कहते हैं:—

हिंसानृतस्तेयाब्रह्मपरिग्रहेभ्यो विरतिर्व्रतम् ॥ १ ॥

अर्थः—हिंसा, झूठ, चोरी, कुशील और परिग्रह इन पांच पाप का भाव मिटजाना उसे व्रत कहते हैं।

भावार्थः—हिंसा करने का भाव, झूठ बोलने का भाव, चोरी करने का भाव, मैथुन सेवन करने का भाव और परिग्रह रखने का भाव पाप भाव है। रक्षा करने का भाव, सत्य बोलने का भाव, चोरी न करने का भाव, ब्रह्मचर्य

पालन करने का भाव और परिग्रह न रखने का भाव पुण्य भाव है। उस पुण्य भाव का नाम व्रत है। समयसार ग्रंथ में भी कहा है कि:-

मारिमि जीवावेमि य सत्ते जं एवमज्झवसिदं ते।
तं पावबंधगं वा पुण्णस्स व बंधगं होदि ॥ २६१ ॥

अर्थः—मैं जीव को मारता अथवा बचाता हूं जो ऐसा तेरा अभिप्राय है वह पाप का बंधक है अथवा पुण्य का बंधक है।

औरभी गाथा २६३-२६४ में भी लिखा है कि:—

एवमलिये अदत्ते अबंभचरे परिग्गहे चेव।
कीरइ अज्झवसाणं जं तेण दु बज्झए पावं ॥ २६३ ॥
तहवि य सच्चे दत्ते बंभे अपरिग्गहत्तणे चेव।
कीरइ अज्झवसाणं जं तेण दु बज्झए पुण्णं ॥ २६४ ॥

अर्थः—असत्य, चोरी, स्त्री का संसर्ग, परिग्रह रखने का जो भाव है उस भाव से पाप का बंध पड़ता है। उसी प्रकार सत्य बोलने में, दिया हुआ वस्तु लेने में (अचौर्यभाव), ब्रह्मचर्य पालन करने का भाव और परिग्रह न रखने का भाव जो है उससे पुण्य बंध पडता है।

व्रत के भेद—

देशसर्वतोऽणुमहती ॥२ ॥

अर्थः—व्रत के दो भेद हैं (१) अणुव्रत (२) महाव्रत।

भावार्थः—हिंसादि पापों का एक देश त्याग करने को अणुव्रत कहते हैं और सम्पूर्ण त्याग का नाम महाव्रत है।

व्रतों की स्थिरता का कारण—

तत्स्थैर्यार्थं भावनाः पञ्च पञ्च ॥ ३ ॥

अर्थः—उन व्रतों की स्थिरता के लिये एक एक व्रत की पांच पांच भावना है।

भावार्थः-बार बार विचार करने को भावना कहते हैं। यदि ये विचारना मिट जावे तो व्रत की रक्षा नहीं हो सकती है अर्थात् व्रत का नाश हो जावेगा।

अहिंसा महाव्रत की पांच भावनाएँ—

वाङ्मनोगुप्तीर्यादाननिक्षेपणसमित्यालोकितपानभोजनानि पंच ॥ ४ ॥

अर्थः—वचनगुप्ति, मनोगुप्ति, ईर्यासमिति, आदान-निक्षेपण समिति और आलोकितपानभोजन ये पांच अहिंसा महाव्रत की भावनाएँ हैं।

वचनगुप्तिः—जहाँ बने तहाँ तक मौन रहना।

मनोगुप्तिः—पाप का चिन्तवन न कर अर्हंतादि परमेष्ठी के गुणों का चिन्तवन करना।

ईर्यासमितिः—मेरे द्वारा जीव का घात न होवे इस भावना को लेकर चार हाथ भूमि सोधकर मौन से गमन करना।

आदाननिक्षेपण समितिः—वस्तु को उठाने और

रखने में जीव की हिंसा न होवे ऐसा उपयोग सहित रहना।

आलोकित पान भोजनः—४६ दोष, ३२ अन्तराय तथा १४ मलदोष भोजन लेने में टालने का भाव। ये सभी पुण्य भाव हैं। भोजन लेना पुण्य भाव नहीं है बल्कि पाप भाव है, परन्तु दोष टालना पुण्यभाव है।

सत्य महाव्रत की भावनाः—

क्रोधलोभभीरुत्वहास्यप्रत्याख्यानान्यनुवीचिभाषणं च पञ्च ॥ ५ ॥

अर्थः—क्रोध से वचन बोलने का त्याग, लोभ से वचन बोलने का त्याग, भय से वचन बोलने का त्याग, हास्य से वचन बोलने का त्याग और अनुवीचि भाषण अर्थात् शास्त्र की आज्ञानुसार निर्दोष वचन बोलने का भाव ये पांच सत्य महाव्रत की भावनाएं हैं।

अचौर्य महाव्रत की भावना —

शून्यागारविमोचितावासपरोपरोधाकरण-
भैक्ष्यशुद्धिसधर्माविसंवादाः पञ्च ॥ ६ ॥

अर्थः—शून्यागारवास–पर्वतों की गुफा, वृक्ष की कोटर, भयानक वन, स्मशानभूमि आदि में रहने की भावना, विमोचितावास–जंगलों में छोडा हुआ झोपडा आदि में रहने की भावना, परोपरोधाकरण–जिस स्थान में ठहरा हो उस स्थान में तिर्यंचादि ( कुत्ता आदि ) आ

जावे तो उसको न रोकने का भाव, एवं अपने को कोई न रोके ऐसे स्थान में रहने की भावना, भैक्ष्यशुद्धि--उच्छिष्ट आहार न लेने का भाव, सधर्माविसंवाद--साधर्मी भाइयों से कलह न करने की भावना--ये पांच भावनाएं अचौर्य महाव्रत की हैं।

ब्रह्मचर्य महाव्रत की भावना —

स्त्रीरागकथाश्रवणतन्मनोहराङ्गनिरीक्षणपूर्वरता-
नुस्मरणवृष्येष्टरसस्वशरीरसंस्कारत्यागाः पञ्च ॥७॥

अर्थः--स्त्रीराग कथा श्रवण--स्त्री के भोग विषय की कथा सुनने तथा करने का त्याग, तन्मनोहराङ्ग-निरीक्षण--स्त्रियों के सुन्दर अंगों का विकारभाव से देखने का त्याग, पूर्वरतानुस्मरण--पूर्व में जो भोग किया है उसमें आनन्द मानकर याद करने का त्याग, वृष्येष्ट-रस--शरीर पुष्ट करने के लिये गरिष्ट आहार, पौष्टिक आहार खाने के राग का त्याग, स्वशरीर संस्कार--शरीर सुन्दर बनाने के लिये तेलादि मर्दन करन का त्याग--ये पांच ब्रह्मचर्य महाव्रत की भावनाएं हैं।

परिग्रह महाव्रत की भावना —

मनोज्ञामनोज्ञेन्द्रियविषयरागद्वेषवर्जनानि पञ्च ॥ ८ ॥

अर्थः--स्पर्शनइन्द्रियों के विषयों में, रसना इन्द्रियों के विषयों में, घ्राणइन्द्रियों के विषयों में चक्षु इन्द्रियों के

विषयों में अच्छा बुरा करने के राग का त्याग—ये पाच परिग्रह महाव्रत की भावनाए हैं ।

हिंसादि पांच पाप दुखमय हैं —

हिंसादिष्विहामुत्रापायावद्यदर्शनम् ॥ ६ ॥

अर्थः—हिंसादि पांच पापों के भाव इस लोक में तथा परलोक में सांसरिक सुख तथा पारमार्थिक सुख का नाश करने वाला है ऐसा विचार निरन्तर रखना चाहिए ।

दुःखमेव वा ॥ १० ॥

ये पांच पाप दुःखमय ही हैं ।

सुखी बनने की भावना —

मैत्रीप्रमोदकारुण्यमाध्यस्थानि च
सत्वगुणाधिकक्लिश्यमानाविनयेषु ॥ ११ ॥

अर्थ;—प्राणीमात्र में, गुण से अधिक जीवों में, दुःखी जीवों में और अन्यमती जीवों में मैत्री, प्रमोद, करुण। मध्यस्थ भावना भावे, ये भावना संसारी सुख का कारण है ।

ससार और शरीर का विचारः—

जगत्कायस्वभावौ वा संवेगवैराग्यार्थम् ॥ १२ ॥

अर्थः—रागादिक परिणाम का विचार कर और शरीर क्षणभंगुर पर पदार्थ है ऐसा विचार कर शरीर से उदासीनता

और रागादिक छोड़ने की चिता करना परमार्थ सुख का कारण है।

हिंसा का लक्षण:—

प्रमत्तयोगात् प्राणव्यपरोपणं हिंसा ॥ १३ ॥

अर्थः—प्रमाद के वश होकर पर जीवों का द्रव्य प्राण का वियोग करना, अपनाभाव प्राण विगाड़ना उसी का नाम हिंसा है।

भावार्थः—उपयोग रहित चलने से पर जीव की हिंसा न होने पर स्वहिंसा है तथा उपयोग सहित चलने से परजीव की हिंसा होने परभी स्वहिसा नहीं है।

असत्य का लक्षण —

असदभिधानमनृतम् ॥ १४ ॥

अर्थः—कषायके वश होकर मिथ्या वचन और परजीवों को दुःखदायक वचन कहना उसी का नाम असत्य है।

चोरी का लक्षण.—

अदत्तादानं स्तेयम् ॥ १५ ॥

अर्थः—विना दी हुई किसी की वस्तु को ग्रहण करने के भाव का नाम चोरी है।

कुशील का लक्षण —

मैथुनमब्रह्म ॥ १६ ॥

अर्थः—विकार भाव से स्त्री को देखना तथा उसके

साथ रमण करना उसे कुशील कहते हैं।

परिग्रह का लक्षण —

मूर्च्छा: परिग्रहः ॥ १७ ॥

अर्थः—ममत्व भाव को परिग्रह कहते हैं।

भावार्थ—पुण्य भाव को मोक्षमार्ग में अच्छा मानना, मोक्षमार्ग में साधक मानना तथा पर पदार्थ में अपनापन मानना मूर्च्छा है।

व्रती किसे कहते हैं —

निःशल्यो व्रती ॥१८ ॥

अर्थः—शल्य रहित ही जीव व्रती कहलाते हैं।

भावार्थः—शल्य तीन प्रकार की है (१) मायाशल्य (१) मिथ्यात्व शल्य और (३) निदान शल्य।

मायाशल्यः—रोटी खाने के लिये त्यागी बने तो वह यथार्थ में व्रती नहीं है।

मिथ्यात्व शल्यः—तत्व का श्रद्धान नहीं है, आगम का ज्ञान नहीं है तो वह व्रती नहीं है।

निदान शल्यः—पर पदार्थ की वांछा के लिये यदि व्रती बने हैं तो व्रती नहीं हैं। ये तीनों दोषों को छोड़कर जो व्रती बनता है वही सच्चा व्रती है।

व्रती के भेद—

अगार्यनगाराश्च ॥ १९ ॥

अर्थः—व्रती के दो भेद हैं (१) अगारी (श्रावक) (२) अनगारी (मुनी, निर्ग्रंथ)

अगारी (श्रावक) का लक्षण

अणुव्रतोऽगारी ॥२० ॥

अर्थः—अणुव्रत अर्थात् एक देश व्रत पालने वाला जीव अगारी कहलाता है।

भावार्थः—अणुव्रत के पांच भेद हैं।

(१) अहिंसाणुव्रतः—संकल्प पूर्वक त्रस जीवों की हिंसा का त्याग।

(२) सत्याणुव्रतः—स्थूल असत्य बोलने का त्याग।

(३) अचौर्याणुव्रतः—स्थूल चोरी करने का त्याग।

(४) ब्रह्मचर्याणुव्रतः—पर स्त्री तथा वेश्यागमन करने का त्याग।

(५) परिग्रहपरिमाणाणुव्रतः—दस प्रकार के बाहय परिग्रह की मर्यादा करे, मर्यादा से विशेष न रखे उसी का नाम अणुव्रत है।

अणुव्रत की रक्षा के लिये सात शील व्रत —

दिग्देशानर्थदण्डविरतिसामायिकप्रोपधोपवासोपभोग-
परिभोगपरिमाणातिथिसंविभागव्रतसम्पन्नश्च ॥ २१ ॥

अर्थः—वह व्रती दिग्व्रत, देशव्रत तथा अनर्थदण्ड व्रत इन गुण सहित सामायिक, प्रोपधोपवास, भोग उपभोग

परिमाण और अतिथिसंविभाग इन चार शिक्षा व्रतों सहित पालन करता है।

दिग्व्रतः–दशों दिशाओं में आने जाने के पाप कार्यों के लिये मरण पर्यंत की मर्यादा करना।

देशव्रतः–दिग्व्रत में जो मर्यादा की है उसमें अमुक काल के लिये कमती मर्यादा करना।

अनर्थदण्डः–विना प्रयोजन पापक्रिया का नाम अनर्थदण्ड है। इसके पांच भेद हैं।

(१) पापोपदेश–व्यापार आदि हिंसक कार्यों में सलाह देना।

(२) हिंसादान–छुरी, कटारी आदि दान में देना तथा महाव्रतधारी मुनि महाराजों को चटाई, फाउन्टेनपेन, घड़ी आदि देना।

(३) अपध्यान–पर का बुरा चिन्तवन करना अर्थात् ये कब मर जावें, ये कब दिवाला निकालें आदि।

(४) प्रमादचर्या–विना प्रयोजन वनस्पति को काटना, इलेक्ट्रिक पंखा चलाते रहना, बत्ती जलाते रहना, नल ( टूँटी ) के नीचे बैठकर पानी गिराते रहना आदि।

(५) दुःश्रुति–राग द्वेष बढाने वाला उपन्यास पढना, दूसरे को दान में देना आदि ये तीन गुणव्रत हैं।

सामायिकः—मन, वचन, काय, कृत, कारित, अनु-मोदना से पाप का त्याग करना और स्वाध्याय, आत्म-चिन्तनन रूप पुण्यभाव में उपयोग को लगाना।

प्रोषधोपवासः—पर्व के दिन उपवास करना अर्थात् अष्टमी चतुर्दशी को उपवास करना।

भोग उपभोग परिमाणः—भोजन, पान तथा कपड़ा गहना आदि की नित्य मर्यादा करना अर्थात् राग घटाने का प्रयोग करना।

अतिथिसंविभागव्रतः—भोजन के पहले पात्र जीवों को आहारादि दान देने की नित्य भावना सहित पडगाहने के के लिये अपने दरवाजे पर खडा रहना ये चार शिक्षाव्रत हैं।

सल्लेखना की भावना—

मारणान्तिकीं सल्लेखनां जोषिता ॥ २२ ॥

अर्थः—मरण समय में शान्ति पूर्वक परिणाम रखने की भावना।

भावार्थः—जब शरीर कार्य न करे तब शक्ति देखकर क्रम क्रम आहार का त्याग कर शांति पूर्वक शरीर छोडना उसी का नाम सल्लेखना है।

सम्यग्दर्शन के अतिचारः—

शंकाकांक्षाविचिकित्साऽन्यदृष्टिप्रशंसासंस्तवाः

सम्यग्दृष्टेरतीचाराः ॥ २३ ॥

अर्थः—शंका, आकांक्षा, विचिकित्सा, अन्यदृष्टि प्रशंसा, अन्यदृष्टि संस्तव ये पांच सम्यग्दर्शन के अतिचार हैं अर्थात् इनसे सम्यग्दर्शन में दोष लगता है।

भावार्थः—शंका—जिन देव भगवान के द्वारा कहे हुए धर्म में शंका करना।

आकांक्षाः—इसलोक और परलोक सम्बन्धी इन्द्रियों के विषयों की वांच्छा रखना।

विचिकित्साः—अपनी प्रशंसा करना और दूसरे का दोष देखना।

अन्यदृष्टि प्रशंसाः—मिथ्यादृष्टियों अर्थात् अन्यमतियों के गुरुओं की प्रशंसा करना।

अन्यदृष्टिसंस्तवः—अन्तमती मिथ्यादृष्टि गुरुओं की स्तुति करना।

ये अतिचार लगाने के लिये नहीं है बल्कि जो जीव अतिचार लगाते हैं ऐसा जीव पुरुषार्थ करे तो अतिचार से बचकर अपना कल्याण कर सकता है, परन्तु अतिचार लगाने वाले का प्रत्यय द्वेष करने का नहीं है।

अतिचार का और वर्णन —

व्रतशीलेषु पञ्च पञ्च यथाक्रमम् ॥ २४ ॥

अर्थः—पांच व्रत, तीन गुण व्रत तथा चार शिक्षा

व्रत में भी पांच पांच अतिचार लगजाता है।

भावार्थः—अतिचार छोडने की चेष्टा करनी चाहिए परन्तु शास्त्र में लिखा है ऐसा मानकर शिथलाचार में नहीं पड़ना चाहिए।

अहिंसाणुव्रत के अतिचार —

बन्धवधच्छेदातिभारारोपणान्नपाननिरोधाः ॥ २५ ॥

अर्थः—बंध बांधना, वध करना, छेदना, अतिभार लादना, अन्नपान का निरोध करना ये अहिंसाणुव्रत के पांच अतिचार हैं।

बंधः—सांकली रस्सी आदि से जानवर को बांधना।

वधः—लकड़ी आदि से जानवर, मनुष्य आदि को जान से मारना।

छेदनः—नाक, कान आदि जानवरों का छेदना।

अतिभारारोपणः—बैलगाड़ी, घोडागाड़ी में कानून से विशेष भार लादना और सवारी में बैठना।

अन्नपाननिरोधः—भोजन पान से रोकना।

इतना अतिचार लगाने वाला जीव पुरुषार्थ करे तो धर्मात्मा बन सकता है।

सत्याणुव्रत का अतिचार

मिथ्योपदेशरहोभ्याख्यानकूटलेखक्रियान्या-
सापहारसाकारमन्त्रभेदाः ॥ २६ ॥

अर्थः—मिथ्याउपदेश--आगम से विपरीत उपदेश देना ।

रहोभ्याख्यानः—पराये की गुप्त बात प्रकट कर देना ।

कूटलेखक्रियाः—झूठे दस्तावेज लिखना । दूसरे के ब्लैंक चेक बुक में से पन्ना फाडकर बैंक में से रुपया निकाल लेना ।

न्यासापहारः—पराये का गिरवी रक्खा हुआ माल रखने वाले के भूल जाने पर हडप जाना ।

साकार मंत्र भेदः—किसी की गुप्त अभिलाषा को इशारा द्वारा प्रगट कर देना ।

ये पांच सत्याणुव्रत के अतिचार हैं एसा अतिचार लगाने वाला जीव यदि पुरुषार्थ करे तो धर्म के सन्मुख हो सकता है ।

अचौर्याणुव्रत के अतिचार —

स्तेनप्रयोगतदाहृतादानविरुद्धराज्यातिक्रम-
हीनाधिकमानोन्मानप्रतिरूपकव्यवहाराः ॥ २७ ॥

अर्थः—स्तेनप्रयोग—चोरी का रास्ता दिखलाना, इनकमटैक्स से बचने का रास्ता दिखलाना ।

तदाहृतादानः—चोरी का माल कम दाम में जान बूझ कर लेना ।

विरुद्धराज्यातिक्रमः—कानून से विरुद्ध चलना

अर्थात् चुंगी न देना, काला बाजार करना, रेलवे में बिना टिकट जाना, बिछावन में छिपाकर माल कानून से वेसी वजन में लेना।

हीनाधिकमानोन्मानः—कमती माल देना और विशेष माल लेना उसी प्रकार का वटखरा आदि रखना।

प्रतिरूपकव्यवहारः—बहुमूल्य की वस्तु में कमती मूल्य की वस्तु मिलाकर ऊंचे दाम में बेचना जैसे शुद्ध घी में वेजीटेवल मिलादेना, रेशम में सूत मिला देना।

ये पांच अचौर्याणुव्रत के अतिचार हैं। इतना अतिचार लगाने वाला जीव भी यदि पुरुषार्थ करे तो धर्म के सन्मुख हो सकता है।

ब्रह्मचर्याणुव्रत के अतिचार —

परविवाहकरणेत्वरिकापरिगृहीतापरिगृहीतागमनानङ्ग
क्रीड़ाकामतीव्राभिनिवेशाः ॥ २८ ॥

अर्थः—परविवाहकरण—दूसरे के पुत्र पुत्रियों का विवाह करा देना।

परिगृहीतेत्वरिकागमनः—पति सहित व्यभिचारिणी स्त्रियों के पास गमन करना।

अपरिगृहीतेत्वरिका गमनः—वेश्यादि पति-रहित व्यभिचारिणी स्त्रियों के पास गमन करना।

अनङ्गक्रीडाः—काम सेवन के लिये निश्चित अगों

को छोडकर अन्य अंगों से काम सेवन करना।

कामतीव्रभिनिवेशः—काम सेवन की अत्यन्त अभिलाषा अर्थात् कुत्ते से भी जिसकी वासना खराब हो।

ये पांच ब्रह्मचर्याणुव्रत के अतिचार हैं। इतना अतिचार लगाने वाला जीव भी यदि पुरुषार्थ करे तो धर्म के सन्मुख हो सकता है।

परिग्रह परमाणाणुव्रत के अतिचार—

क्षेत्रवास्तुहिरण्यसुवर्णधनधान्यदासी-
दासकुप्यभाण्डप्रमाणातिक्रमाः ॥ २९ ॥

अर्थः—क्षेत्रवास्तुअतिक्रमः—जमीदारी तथा मकान की जो मर्यादा की थी उससे उलंघन करना।

हिरण्यसुवर्ण अतिक्रमः—चांदी, सोना, जेवरात, की जो मर्यादा रखी थी उससे उलंघन जाना।

धनधान्य अतिक्रमः—नकद रुपया, गाय भैंस आदि पशु तथा गेहूं चना आदि खाद्य पदार्थ की मर्यादा का उलंघन होना।

दास दासी अतिक्रमः—नौकर, नौकरानी, गाड़ी मोटर आदि की जो मर्यादा की थी उसे उलंघन जाना।

कुप्यअतिक्रमः—वस्त्र तथा वर्त्तनादि के प्रमाण की मर्यादा का उलंघन हो जाना।

ये पांच परिग्रह परिमाण अणुव्रत के अतिचार हैं। इतना अतिचार लगाने वाला जीव भी यदि पुरुषार्थ करे तो अपना कल्याण कर सकता है। परन्तु यह तो अति-चार है, यह तो अतिचार हैं' ऐसी भावना रखेगा तो वह डूब जायगा।

दिग्व्रत गुणव्रत के अतिचार —

ऊर्ध्वाधस्तिर्यग्व्यतिक्रमक्षेत्रवृद्धिस्मृत्यन्तराधानानि ॥ ३० ॥

अर्थः—उर्ध्व अतिक्रमः—ऊँचे जाने की जो मर्यादा की है उसे उलंघ जाना।

अधो अतिक्रमः—भूमि से नीचे जाने की जो मर्यादा की उससे उलंघ जाना।

तिर्यग्व्यतिक्रमः—चारों दिशा में जाने की जो मर्यादा की है उससे उलंघ जाना।

क्षेत्रवृद्धिः—जो क्षेत्र की मर्यादा रखी है उस क्षेत्र से क्षेत्र बढ़ा देना।

स्मृत्यन्तराधानः—जो क्षेत्र की मर्यादा की है उस मर्यादा को भूल जाना।

ये पांच दिग्व्रत गुण व्रत के अतिचार हैं। ये अतिचार लगाने के लिये अतिचार दिखलाया नहीं वल्कि इतना अतिचार लगाने वाला जीव यदि पुरुपार्थ करे तो अपना कल्याण कर सकता है।

देशव्रत गुणव्रत के अतिचार —

आनयनप्रेष्यप्रयोगशब्दरूपानुपातपुद्गलक्षेपाः ॥ ३१ ॥

अर्थः—आनयनः—क्षेत्र की जो मर्यादा की है उस मर्यादा की बाहर की चीज को बुलाना।

प्रेष्यप्रयोगः— क्षेत्र की जो मर्यादा की है उस मर्यादा के बाहर नौकर आदि को भेजकर पाप कार्य्य करवाना।

शब्दानुपातः—क्षेत्र की जो मर्यादा की है उस मर्यादा से बाहर शब्द द्वारा अपना पाप अभिप्राय प्रगट करना।

रूपानुपातः— क्षेत्र की जो मर्यादा की है उस मर्यादा से बाहर शरीर दिखाकर इसारा द्वारा पाप कार्य करना।

पुद्गलक्षेपः— क्षेत्र की जो मर्यादा की है उस मर्यादा से बाहर टेलीफोन, तार, पत्र द्वारा पाप कार्य कराना।

ये पांच देशव्रत शिक्षाव्रत के अतिचार हैं। इतना अतिचार लगाने वाला जीव अपना कल्याण करना चाहे तो इनको टालकर अपना कल्याण कर सकता है।

अनर्थदण्ड शिक्षाव्रत के अतिचार —

कन्दर्पकौत्कुच्यमौखर्य्यासमीक्ष्याधिकरणोपभोगपरिभोगानर्थक्यानि ॥ ३२ ॥

अर्थः—कन्दर्पः— मजाक में अनिष्ट वचन बोलना।

कौत्कुच्यः— शरीर की कुचेष्टा दिखलाकर अनिष्ट।

वचन बोलना।

मौखर्य्यः– धृष्टता पूर्वक बिना प्रयोजन बोलना।

असमीक्ष्याधिकरण–बिना प्रयोजन दौड धूप करना।

उपभोगपरिभोगानर्थक्यः– जरुरत से ज्यादा खान पान की सामग्री तथा स्त्री, कपड़ा गहनादि रखना।

ये पांच अनर्थदण्डगुणव्रत के अतिचार हैं। ये अतिचार लगाने वाला जीव भी यदि पुरुषार्थ करे तो अतिचार को छोड़कर अपना कल्याण कर सकता है।

सामायिक शिक्षाव्रत के अतिचार.—

योगदुष्प्रणिधानानादरस्मृत्यनुपस्थानानि ॥ ३३ ॥

अर्थः—मनोयोगदुष्प्रणिधानः– पांच इन्द्रियों के विषयों का मन में चिन्तवन करना।

वाङ्योगदुष्प्रणिधान– पांच इन्द्रियों के विषय की बातें करना।

काययोगदुष्प्रणिधानः– सामायिक के काल में शरीर तथा शरीर के अंगोपांग को हिलाना, नींद का झोंका लेना।

अनादरः– सामायिक में उत्साह न होना अर्थात् कब समय पूरा हो जावे, कब समय पूरा हो जावे ऐसा विचारना।

स्मृत्यनुपस्थानः– सामायिक में पाठ बोलते बोलते भूल जाना और उपयोग पाप में चला जाना।

ये पांच सामायिक शिक्षाव्रत के अतिचार हैं। ऐसा अतिचार लगाने वाला जीव यदि सामायिक में रुचि रखेगा तो सुधर सकता है परन्तु सामायिक करना छोड देगा तो उसकी नौका डूब जायगी।

प्रोपधोपवास शिक्षाव्रत के अतिचार —

अप्रत्यवेक्षिताप्रमार्जितोत्सर्गादानसंस्तरोपक्रमणाना-
दरास्मृत्यनुपस्थानानि ॥ ३४ ॥

अर्थः— अप्रत्यवेक्षिताप्रमार्जितोत्सर्गः— बिना देखे जमीन पर मलमूत्रादि क्षेपण करना।

अप्रत्यवेक्षिताप्रमार्जितादानः— बिना देखे पूजनादि के उपकरणों को उठाना।

अप्रत्यवेक्षिताप्रमार्जितसंस्तरोपक्रमणः—बिना देखे वस्त्र, चटाई, आदि को बिछाना और उठाना।

अनादरः—धर्म कार्य में उत्साह रहित होना।

स्मृत्यनुपस्थानः—करने योग्य आवश्यक धर्म क्रियाओं को भूल जाना।

ये पांच प्रोपधोपवास शिक्षाव्रत के अतिचार हैं। ये अतिचार लगाने वाला जीव भी यदि पुरुषार्थ करे तो यथार्थ मार्ग पर आसकता है। अतिचार लगाने के लिये नहीं दिखाया है।

भोगउपभोग शिक्षाव्रत के अतिचार —

सचित्तसम्बन्धसम्मिश्राभिषवदुष्पक्वाहाराः ॥ ३५ ॥

अर्थः—सचित्ताहार—जीव सहित हरी वनस्पति का भक्षण करना।

सचित्तसम्बन्धाहारः—सचित्त पदार्थ से मिली हुई वस्तु का भक्षण करना।

सचित्तसम्मिश्रआहारः—सचित्त और अचित्त दोनों का मिला हुआ आहार करना।

अभिषवाहारः—गरिष्ट पदार्थों का आहार करना।

दुःपक्वाहारः—अर्द्ध पका अथवा विशेष पका पदार्थ का भक्षण करना।

ये पांच भोगउपभोग शिक्षाव्रत के अतिचार हैं।

अतिथि संविभाग शिक्षाव्रत के अतिचारः—

सचित्तनिक्षेपापिधानपरव्यपदेशमात्सर्य्यकालातिक्रमाः ॥ ३६ ॥

अर्थः—सचित्त निक्षेप—जलता चूल्हा पर रखा हुआ भोजन मुनि को दान में देना।

सचित्तापिधानः—पके हुए भोजन को सचित्त वस्तु से ढका हुआ मुनि को आहारदान में देना।

परव्यपदेशः—पर के घर से वस्तु मांगकर आहारदान में देना।

मात्सर्य—मान बड़ाई से आहारादि देना।

कालातिक्रम–खाद्यपदार्थ की मर्यादा चली गई हो तो भी देना।

ये पांच अतिथिसंविभाग शिक्षाव्रत के अतिचार हैं। ये अतीचार लगाने वाला जीव भी यदि पुरुषार्थ करे तो अपना कल्याण कर सकता है।

सल्लेखना के अतिचार –

जीवितमरणाशंसामित्रानुरागसुखानुबंधनिदानानि ॥ ३७ ॥

अर्थः––जीविताशंसा–समाधिमरण धारण किये बाद जीने की इच्छा करना।

मरणाशंसा–वेदना सहन न होने से शीघ्र मरने की इच्छा करना।

मित्रानुराग–समाधि मरण धारण करने वाला जीव मरणकाल में अपने शिष्यादि को याद करे, कब आजावे, कब आजावे आदि।

सुखानुबंध–समाधिमरण के पहले जो भोग किये थे उस भोग को समाधिमरण धारण करने के बाद याद करना।

निदान–समाधिमरण धारण किये बाद पांच इन्द्रियों को विषयों की वांछा करना अर्थात् मैं देव बन जाऊँ, चक्रवर्ती बन जाऊँ, विदेहक्षेत्र में चला जाऊँ आदि।

ये पांच सल्लेखना के अतिचार हैं। ये अतिचार

लगाने के लिये नहीं दिखाया बल्कि ऐसा अतिचार लगाने वाला जीव यदि विवेक करे तो अतिचार से बचकर अपना कल्याण कर सकता है।

दान का लक्षण:—

अनुग्रहार्थं स्वस्यातिसर्गो दानम् ॥ ३८ ॥

अर्थः—अपने और पर के उपकारके लिये धन-आदि सामग्री का त्याग करना दान है।

भावार्थः—लोभ का त्याग करना यथार्थ दान है। यदि मान से सामग्री छूटे, धनादि दिया जावे तो वह दान नहीं है बल्कि पाप का बंध पडेगा।

दान के फल में विशेषता:

विधिद्रव्यदातृपात्रविशेषात्तद्विशेषः ॥ ३९ ॥

अर्थः—विधि विशेष, द्रव्य विशेष, दातृ विशेष और पात्र विशेष से दान के फल में विशेषता होती है।

विधि विशेष—जैसे पात्र जीव पात्र को नवधाभक्ति से दान देते हैं उसी प्रकार कुपात्र तथा अपात्र जीव कुपात्रों को अपात्रों को, भक्ति पूर्वक दे नहीं सकता। यह विधि में फर्क है इससे दान के फल में भी फर्क पडता है।

द्रव्य विशेष—जिस प्रकार पात्र जीव मर्यादित शुद्ध आहार पात्र पुरुषों को दान में देते हैं उसी प्रकार कुपात्र अपात्र जीव कुपात्रों को शुद्ध आहार दे नहीं सकता है।

इसी कारण आहार के भाव में फर्क होने से दान के फल में फर्क होता है।

दातृ विशेष—जैसे दातार पात्र जीव को देव गुरु धर्म की श्रद्धा है उसी प्रकार दातार कुपात्र अपात्र को देवगुरु धर्म की श्रद्धा में विपरीतता है। इसी कारण दातार को दान के फल में फर्क है।

पात्र—देव, गुरु, धर्म की श्रद्धा है अर्थात् सर्वज्ञ वीतराग २२ दोष रहित को देव मानते हैं, नग्न दिगम्बर, निस्पृही मुनि को गुरु मानते हैं और दया में ही धर्म मानते हैं।

कुपात्र—जो जीव अर्हंत वीतराग को देव मानते हैं परन्तु अठारह दोष सहित मानते हैं, यह देव में विपरीतता है। गुरु को निर्ग्रंथ मानते हैं परन्तु गुरु वस्त्र, वर्त्तनादि रखते हैं यह गुरु के स्वरूप में विपरीतता है। परन्तु धर्म को दयामयी मानते हैं ऐसे जीवों का नाम कुपात्र है।

अपात्र—जो जीव देव को शस्त्रधारी, स्त्री का संगत सहित मानते हैं वह देव की विपरीतता है। गुरु को परिग्रहधारी, मृगचर्म रखने वाला, पंचधुनि तपने वाला, स्त्री का परिग्रह रखने वाला मानता है वह गुरु के स्वरूप में विपरीतता है। तथा धर्म के नाम पर बलि चढाना, गंगा में स्नान करना, पति के वियोग में सती होना इत्यादि

को धर्म मानते हैं वह धर्म में विपरीतता है। ऐसी मान्यता वाले जीव को अपात्र कहा जाता है।

पात्र में विशेषता—जो दान लेने वाला जीव पात्र ही है, कुपात्र है तथा अपात्र है यह पात्र की विशेषता के कारण पात्र में भेद है।

दान के फल में भेद—पात्र जीव को पात्र मानकर दान देने से उसके फल में सुभोगभूमि, कल्पवासी देव तथा परम्परा मोक्ष मिलता है। कुपात्र को पात्र मानकर दान देने से उसके फल में सुभोगभूमि तथा कल्पवासी देव का पद मिलता है परन्तु कुपात्र को पात्र मानने के कारण मिथ्यात्व का दोष लगता है जिस कारण परम्परा मोक्ष का अभाव है। यह दान के फल में भेद है। जो जीव अपात्र को पात्र मानकर दान देता है उसके फल में कुभोगभूमि तथा भवनत्रिक का पद मिलता है परन्तु मिथ्यात्व के कारण कल्पवासी देव तथा मोक्ष का अभाव होता है। यह फल में भेद है।

पात्र की विशेषता—उत्तम पात्र नग्न दिगम्बर मुनि, अट्ठाइस मूलगुण का पालन करने वाला, तथा बाइस परिषह को जीतने वाला तथा मनुष्य, देव, तिर्यंच द्वारा आये उपसर्ग को सहन करते हैं। वही उत्तम पात्र हैं उसकी मात्र नवधा भक्ति होती है।

मध्यमपात्र—आर्यिका, ऐलक, क्षुल्लक, क्षुल्लिका, तथा ब्रह्मचारी आदि पंचम गुणस्थानवर्ती जीव मध्यम-पात्र हैं। उसमें जो उच्छिष्ट आहार के त्यागी हैं उसकी नवधाभक्ति में से पूजा की भक्ति छोडकर आठ भक्ति करनी चाहिए, और जो उच्छिष्ट आहार लेते हैं उसकी नवधा-भक्ति में से पूजा, मन शुद्धि, वचन शुद्धि काय शुद्धि छोड कर भक्ति करनी चाहिए।

जघन्यपात्र——अव्रती सम्यग्दृष्टि, पाक्षिक श्रावक जघन्य पात्र है। इधर में सम्यग्दर्शन का लक्षण चरणा-नुयोग की अपेक्षा से मानना चाहिए अर्थात् देव गुरु व्यवहार धर्म की श्रद्धा है वह व्यवहार से सम्यग्दृष्टि है।

इति श्रीमत् उमास्वामिविरचिते तत्त्वार्थसूत्रे ( मोक्षशास्त्रे )
मध्ये सप्तमोऽध्याय ॥ ७ ॥



# अष्टम अध्याय

द्रव्य बंध के कारण —

मिथ्यादर्शनाविरतिप्रमादकषाययोगाः बन्धहेतवः ॥ १ ॥

अर्थः—मिथ्यादर्शन रूप भाव, अविरति रूप भाव, प्रमाद रूप भाव, कषाय रूप भाव और योग अर्थात् लेश्या रूप भाव ये द्रव्य बंध के कारण हैं, अर्थात् इन भाव से ज्ञानावरणादि अष्ट कर्मों का बंध पड़ता है।

आत्मा के श्रद्धागुण की विकारी अवस्था का नाम मिथ्यादर्शन है, चारित्रगुण की विकारी अवस्था का नाम अविरति, प्रमाद, कषाय है और क्रियागुण की विकारी अवस्था का नाम लेश्या है।

मिथ्यादर्शनः—पदार्थ का अर्थात् तत्त्वों का जैसा स्वरूप है तैसा न मान विपरीत मानना मिथ्यादर्शन है।

मिथ्यादर्शन के निम्न भेद हैं:—

एकान्त मिथ्यात्वः—लोक के समस्त पदार्थ अनेक धर्मात्मक हैं अर्थात् सामान्य विशेष रूप हैं उसमे से एक धर्म को मानकर दूसरे धर्म को न मानना उसी का नाम एकान्तमिथ्यात्व है। जैसे अमुक जीव, जीव द्रव्य को नित्य

ही मानते हैं, अमुक् अनित्य ही मानते हैं, अमुक् एक ही मानते हैं, अमुक् अनेक ही मानते हैं, यह मान्यता मिथ्यात्व की है।

विपरीत मिथ्यात्वः––हिंसा से धर्म मानना अर्थात् मिथ्यादर्शन, मिथ्याज्ञान, मिथ्याचारित्र से मोक्ष मानना विपरीत मिथ्यात्व है।

अज्ञानमिथ्यात्वः––जीवाजीव पदार्थ हैं ही नहीं, सब अज्ञान ही हैं, ऐसी मान्यता का नाम अज्ञान मिथ्यात्व है।

वैनयिकमिथ्यात्वः– गुण देखे विना विनय करना वैनयिक मिथ्यात्व है। जैसे शिखर जी के कंकर को पूज्य मानना, पंचम गुणस्थानवर्ती की नवधाभक्ति करना इत्यादि।

संशय मिथ्यात्वः– मोक्ष है या नहीं, स्वर्ग है या नहीं, नरक है या नहीं इत्यादि मान्यता का नाम संशय मिथ्यात्व है।

मिथ्यात्व के और भेदः– (१) पुण्य में धर्म मानना मिथ्यात्व है क्योंकि पुण्य भाव कर्म चेतना है और धर्म भाव ज्ञान चेतना है। कर्म चेतना में ज्ञान चेतना मानना मिथ्यात्व है।

(२) कर्म के उदय में जो जो अवस्था होती है उसको अपनी मानना मिथ्यात्व है। जैसे मैं मनुष्य हूं, मैं

स्त्री हूँ, मैं रोगी हूं, में निरोगी हूं, मैं मोटा हूं,मै दुवला हूं, मैं काला हूं, मैं गोरा हूं, इत्यादि । ये सब अजीव तत्त्व हैं और अजीव तत्त्व में जीवत्व मानना मिथ्यात्व है।

(३) मैं परजीव को मार सकता हूँ, परजीव को बचा-सकता हूं, मैं पर जीव को सुख दुख दे सकता हूं, पर जीव मुझको मार सकता है, पर जीव मुझे बचा सकता है, पर जीव मुझको सुख दुख दे सकता है। ये सब मिथ्यात्व भाव हैं, क्योंकि कोई जीव किसी की आयु लूट सकता नहीं है तो कैसे मारेगा ? कोई जीव किसी को आयु दे सकता नहीं हैं, कैसे बचायेगा ? सुख दुख की सामग्री साता असाता के उदय से मिलती है, आपने क्या दिया ?

(४) देव मेरा कल्याण कर सकता है, गुरु मेरा कल्याण कर सकता है, यह मान्यता मिथ्यात्व की है क्यों-कि देव का आत्मा अलग है, मेरा आत्मा अलग है। गुरु का आत्मा अलग है मेरा आत्मा अलग है। ऐसी मान्यता नहीं होने के कारण मिथ्यात्व है।

(५) ससार के कोई पदार्थ अच्छे बुरे नहीं हैं तो भी उनमें अच्छे बुरे की मान्यता करना मिथ्यात्व है।

अविरतिः— त्रस और स्थावर जीवों को मारने के राग का नाम अविरति भाव है।

प्रमादः— संज्वलन कषाय तथा नोकषाय का तीव्र

उदयमें आत्मा की जो अवस्था हो उसीका नाम प्रमाद है।

कषायः– अनन्तानुवधी, अप्रत्याख्यान, प्रत्याख्यान तथा संज्वलन रूप आत्मा के क्रोधादिक परिणाम का नाम कषाय है ।

लेश्याः– क्रियागुण की विकारी अवस्था का नाम लेश्या है, प्रवृत्ति अथवा गमन करने का नाम लेश्या है । लेश्या के होने में शरीरादि कारण पडता है ।

द्रव्य वध का लक्षण -

सकषायत्वाज्जीवः–कर्मणो योग्यान् पुद्गलानादत्ते स वंधः ॥ २ ॥

अर्थः—भाव योग के कारण से जो कार्माण वर्गणा आत्मा के प्रदेश के नजदीक आई थी उस वर्गणा का जीव के कषाय भाव के कारण आत्मा के प्रदेश के साथ में एक क्षेत्र में रहना उसे वंध कहते हैं ।

द्रव्य वध के भेद —

प्रकृतिस्थित्यनुभागप्रदेशास्तद्विधयः ॥ ३ ॥

अर्थः—प्रकृतिबंध, स्थितिबंध, अनुभागबंध और प्रदेशबंध ये बंध के चार भेद हैं ।

प्रकृति वध किसे कहते हैं —

आद्योज्ञानदर्शनावरणवेदनीयमोहनीयायुर्नामगोत्रान्तरायाः ॥ ४ ॥

अर्थः—ज्ञानावरण, दर्शनावरण, वेदनीय, मोहनीय, आयु, नाम, गोत्र और अन्तराय रूप कार्माण वर्गणा की अवस्था हो जाना उसे प्रकृतिबंध कहते हैं।

ज्ञानावरणः— जो आत्मा के ज्ञान को घाते उसे ज्ञानावरण कहते हैं।

दर्शनावरणः—जो आत्मा के दर्शन गुण को घाते उसे दर्शनावरण कहते हैं।

वेदनीयः— बाह्य सामग्री का संयोग वियोग कराना और यदि मोह होवे तो उस सामग्री में सुख दुख का वेदन करावे, उसे वेदनीय कर्म कहते हैं।

मोहनीयः—स्वरूप को भुलाकर पर में सुख मनावे तथा कषाय करावे उसे मोहनीय कर्म कहते हैं।

आयुः— चतुर्गतियों में रोक रखना उसे आयु कर्म कहते हैं।

नामकर्मः— नरकादि नाम करावे उसे नामकर्म कहते हैं।

गोत्रकर्मः— उच्च नीच गति में पैदा करावे उसे गोत्र कर्म कहते हैं।

अन्तरायकर्मः— वीर्य शक्ति को रोके उसे अन्तराय कर्म कहते हैं।

आठ कर्म में से ज्ञानावरण, दर्शनावरण, मोहनीय

तथा अन्तराय घाति कर्म हैं तथा वेदनीय, आयु, नाम, गोत्र अघाति कर्म हैं। आठों कर्म आत्मा के अनुजीवी गुणों का घात करते हैं।

प्रकृति बंध के उत्तर के भेद—

पञ्चनवद्व्यष्टाविंशतिचतुर्द्विचत्वारिंशद्द्विपञ्चभेदा यथा-क्रमम् ॥ ५ ॥

अर्थः— ५, ६, २, २८, ४, ४२, २, और ५ ये ज्ञानावरणादि अष्ट कर्म के क्रम से भेद हैं।

ज्ञानावरण के ५ भेद —

मतिश्रुतावधिमनःपर्य्ययकेवलानाम् ॥ ६ ॥

अर्थः—मतिज्ञानावरण, श्रुतज्ञानावरण, अवधिज्ञानावरण, मनःपर्ययज्ञानावरण, और केवलज्ञानावरण ये पांच ज्ञानावरण कर्म के भेद हैं।

(१) मतिज्ञानावरणः— मतिज्ञान के विकाश को रोके।
(२) श्रुतज्ञानावरणः— श्रुतज्ञान के विकाश को रोके।
(३) अवधिज्ञानावरणः— अवधिज्ञान को रोके।
(४) मनःपर्य्ययज्ञानावरणः-मनःपर्य्ययज्ञान को रोके।
(५) केवलज्ञानावरणः— केवल ज्ञान को रोके।

दर्शनावरण कर्म के नौ भेद —

चक्षुरचक्षुरवधिकेवलानां निद्रानिद्रानिद्राप्रचलाप्रचला-प्रचलास्त्यानगृद्धयश्च ॥ ७ ॥

अर्थः— चक्षुदर्शनावरण, अचक्षुदर्शनावरण, अवधिदर्शनावरण, केवलदर्शनावरण, निद्रा, निद्रानिद्रा, प्रचला, प्रचलाप्रचला, स्त्यानगृद्धि ये दर्शनावरण कर्म के ९ उत्तर प्रकृति हैं।

चक्षुदर्शनावरणः– जो कर्म चक्षु इन्द्रिय से होने वाले सामान्य अवलोकन होने न दे।

अचक्षुदर्शनावरणः– चक्षु छोड़कर शेष की चार इन्द्रियां तथा मन द्वारा सामान्य अवलोकन होने न देवे।

अवधिदर्शनावरणः–अवधिज्ञान से पहले जो सामान्य अवलोकन होता है उसको होने न दे।

केवलदर्शनावरणः– केवल दर्शन होने न दे।

ये चार कर्म सामान्य अवलोकन को घात करता है परन्तु इस कर्म के अभाव में जो सामान्य अवलोकन की शक्ति प्राप्त हुई है उसको उपयोग में लाने में जो बाधक कर्म है उसे निद्रा कहते हैं। वह निद्रा पाच प्रकार की है।

निद्राः– जिस कर्म के उदय से सामान्य निद्रा आवे।

निद्रा निद्राः—नींद के बाद नींद आया करे उसी का नाम निद्रा निद्रा है।

प्रचलाः—बैठे बैठे नेत्र मींचा जावे उसे प्रचला कहते हैं।

प्रचला प्रचलाः——सोते-सोते मुंह में से लार का गिरना उसे प्रचला प्रचला कहते हैं।

स्त्यानगृद्धिः——जिस निद्रा में से खडा होकर काम करके सो जावे और काम याद न आवे ऐसी निद्रा का नाम स्त्यानगृद्ध है।

वेदनीय कर्म के दो भेद——

सदसद्वेद्ये ॥८॥

अर्थः——वेदनीय कर्म के दो भेद हैं (१) साता और (२) असाता।

साताः—संसारी सुख की सामग्री का मिलना उसे साता कहते हैं।

असाताः—संसारी दुख की सामग्री मिलना उसे असाता कहते हैं।

वेदनीय का प्रधान दो कारण है सामग्री का संयोग तथा वियोग करना परन्तु मोह होवे तो साता वेदनीय मे सुख का अनुभव करावेगा और असाता वेदनीय में वही सामग्री में दुःख का अनुभव करावेगा।

मोहनीय कर्म के २८ भेद——

दर्शनचारित्रमोहनीयाकषायाकषायवेदनीयाख्या-स्त्रिद्विनवशोड़षसभेदाः सम्यक्त्वमिथ्यात्वतदुभया-न्यकषायकषायौ हास्यरत्यरतिशोकभयजुगुप्सा-

स्त्रीपुंनपुंसकवेदा अनन्तानुबन्ध्यप्रत्याख्यान प्रत्याख्यानसंज्वलनविकल्पाश्चैकशः क्रोधमान-मायालोभाः ॥ ९ ॥

अर्थः— दर्शन मोहनीय, चारित्र मोहनीय, नोकषाय वेदनीय और कषाय वेदनीय इन चार भेद रूप मोहनीय कर्म क्रम से तीन, दो, नो और सोलह भेद रूप हैं।

दर्शन मोहनीय के तीन भेदः– (१) सम्यक्त्व प्रकृति (२) मिथ्यात्व प्रकृति (३) सम्यक् मिथ्यात्व प्रकृति।

सम्यक्त्वः– जिस कर्म के उदय से सम्यग्दर्शन में दोष लगे।

मिथ्यात्वप्रकृतिः– जिस कर्म के उदय से स्वरूप की श्रद्धा न कर पर पदार्थ में अपनत्व बुद्धि करे।

सम्यक मिथ्यात्व प्रकृतिः–जिस कर्म के उदय से मिले हुए स्वाद की तरह आत्मा अनुभव करे।

चारित्र मोहनीय के दो भेदः– (१) नोकषाय और कषाय वेदनीय।

नोकषायः–हास्य, रति, अरति, शोक, भय, जुगुप्सा, स्त्री के साथ रमण करने का भाव, पुरुष के साथ रमण करने का भाव और दोनो के साथ रमण करने का भाव, ऐसा भाव जिस कर्म के उदय से होवे उस कर्म का नाम नोकषाय वेदनीय मोहनीय कर्म है।

कषाय वेदनीय के १६ भेद, (१) अनन्तानुबंधी (२) अप्रत्याख्यान (३) प्रत्याख्यान और (४) संज्वलन रूप क्रोध, मान, माया, लोभ भेद करने से १६ भेद कषाय वेदनीय मोहनीय कर्म प्रकृति का है।

अनन्तानुबंधी—पर पदार्थ में सुख है परन्तु मेरे आत्मा में सुख नहीं है ऐसी मान्यता रूप भाव में जिस कर्म का उदय है उसे अनन्तानुबंधी मोहनीय कर्म कहते हैं।

अप्रत्याख्यान—पर पदार्थ में सुख नहीं है, दुःख का कारण राग भाव ही है सुख का कारण वीतराग भाव है ऐसी मान्यता होते हुए भी राग भाव छोड न सके ऐसे आचरण में जिस कर्म का उदय है उसे अप्रत्याख्यान मोहनीय कर्म कहते हैं।

प्रत्याख्यान—त्रस की हिंसा का राग छूट जावे परन्तु स्थावर की हिंसा का राग न छुटे अर्थात् सकल संयम होने न देवे ऐसे आचरण में जिस कर्म का उदय है उसे प्रत्याख्यानावरण मोहनीय कर्म कहते हैं।

संज्वलन—त्रस तथा स्थावर की हिंसा का राग छूट जावे अर्थात् सकलसंयम हो जावे परन्तु वीतराग भाव होने न देवे ऐसे आचरण में जिस कर्म का उदय है उसे

संज्वलन मोहनीय कर्म कहते हैं।

आयु कर्म के चार भेद.—

नारकतैर्यग्योनमानुषदैवानि ॥ १० ॥

अर्थः—नरक आयु, तिर्यंचआयु, मनुष्यआयु, देव-आयु ये चार आयु कर्म के भेद हैं।

भावार्थः—जिस कर्म के उदय से शरीर के साथ में आत्मा रहे उस कर्म का नाम आयु कर्म है।

नाम कर्म के भेदः—

गतिजातिशरीराङ्गोपांगनिर्माणबन्धनसंघातसंस्थानसंहनन-नस्पर्शरसगन्धवर्णानुपूर्व्यागुरुलघूपघातपरघातातपोद्योतो-च्छ्वासविहायोगतयः प्रत्येकशरीरत्रससुभगसुस्वरशुभसूक्ष्म-पर्याप्तिस्थिरादेययशःकीर्तिसेतराणि तीर्थकरत्वं च ॥ ११ ॥

अर्थः—नरकादि नाम करावे ऐसे कर्म का नाम नामकर्म है। उसके उत्तर भेद ४२ हैं।

(१) गति–४–तिर्यंचगति, नरकगति, मनुष्यगति, देवगति।

(२) जाति–५–एकेन्द्रिय जाति दोइन्द्रिय जाति तेइन्द्रिय जाति, चतुरिन्द्रिय जाति पंचेन्द्रिय जाति।

(३) शरीर–५–औदारिक शरीर, वैक्रियिक शरीर, अहारक शरीर, तेजस शरीर, कार्माण शरीर।

(४) अंगोपांग–३–औदारिक अंगोपांग, वैक्रियिक

अंगोपांग, अहारक अंगोपांग।

(५) निर्माण-२--नेत्रादि और यथास्थान ( यथा-स्थान दो प्रकार का, प्रमाण निर्माण और संस्थान निर्माण )

प्रमाण निर्माण--यदि प्रमाण निर्माण नाम कर्म न हो तो जंघा, बाहु, सिर, नासिका आदि का विस्तार और आयाम लोक के अन्त तक फैल जावेगा परन्तु ऐसा न होने का कारण प्रमाण निर्माण है।

संस्थान निर्माणः---यदि संस्थान निर्माण नाम कर्म न हो तो अंगोपांग और प्रत्यंग शंकर और व्यतिकर स्वरूप हो जावेंगे परन्तु ऐसा न होकर कान, आंख, नाक आदि अंगों का अपनी जाति के अनुरूप अपने अपने स्थान पर जो न्यामक कर्म है उसे संस्थान नाम कर्म कहते हैं। ( ध० ६-६६ )

(६) बंधन-५-औदारिक, वैक्रियिक, अहारक, तेजस, और कार्माण बंधन।

(७) संघात-५-औदारिक, वैक्रियिक, अहारक तेजस, और कार्माण संघात।

(८) संस्थान-६- समचतुरस्र, न्यग्रोधपरिमंडल, स्वातिक, कुब्जक, वामन, हुण्डक, संस्थान।

(९) संहनन-६-वज्रऋषभनाराच, वज्रनाराच, नाराच,

अर्द्धनाराच, कीलक और असंप्राप्तासृपाटिकासंहनन ।

(१०) स्पर्श–८– कर्कश, मृदु, गुरु, लघु, स्निग्ध, रूक्ष, शीत उष्ण ।

(११) रस–५–तिक्त, कडुवा, खट्टा, मीठा, कसायला।

(१२) गंध–२– सुगन्ध, दुर्गंध ।

(१३) वर्ण–५– काला, नीला, लाल, पीला, स्वेत ।

(१४) आनुपूर्वि,–४– तिर्यंचगत्यानुपूर्वि, मनुष्य-गत्यानुपूर्वि, देवगत्यानुपूर्वि, नरकगत्यानुपूर्वि ।

(१५) अगुरुलघुः– जिसके उदय से शरीर हल्का भारी न हो ।

(१६) उपघातः– जिस कर्म के उदय से स्वयं का घात हो ।

१७) परघातः– जिस कर्म के उदय से जीव का घात दूसरे के द्वारा हो ।

(१८) आताप–उष्णता सहित प्रकाश को आताप कहते हैं ।

(१९) उद्योतः– जिसकर्म के उदय से जीव के शरीर में उद्योत अर्थात् चमत्कार उत्पन्न हो जैसे चन्द्र, नक्षत्र, तारा जुगनू आदि कीड़ा ।

(२०) उच्छ्वासः– जिस कर्म के उदय से उच्छ्वास आवे ।

(२१) विहायोगतिः– जिस कर्म के उदय से आकाश में उड़ सके।

(२२) प्रत्येकः– जिस कर्म के उदय से एक जीव के भोगने योग्य शरीर हो।

(२३) साधारणः– जिस कर्म के उदय से अनेक जीवों के भोगने योग्य शरीर हो।

(२४) त्रसः– जिस कर्म के उदय से द्वीन्द्रियादि जाति गति प्राप्त हो।

(२५ स्थावरः– जिस कर्म के उदय से एकेन्द्रियादि जाति गति मिले।

(२६) शुभगः– स्त्री और पुरुषों के सौभाग्य को उत्पन्न करने वाला शरीर मिले।

(२७) दुर्भग.– जिस कर्म के उदय से स्त्री और पुरुषोंके दुर्भाग्य को उत्पन्न करने वाला शरीर मिले।

(२८,२९)सुस्वर, दुःस्वर– जिस कर्म के उदय से सुन्दर तथा असुन्दर कण्ठमिले।

(३०,३१) शुभ, अशुभ–जिस कर्म के उदय से अंगोपाग नामकर्मोदय जनित अंगोपांगों के शुभपना अर्थात् रमणीयत्व होता है वह शुभ नाम कर्म है और अंगोपांग के अशुभता का उत्पन्न करने वाला अशुभ नाम कर्म है। (ध० ६–६४)।

(३२) सूक्ष्म,– (३३) वादर, (३४) पर्याप्त, (३५) अपर्याप्त, (३६।३७) स्थिर, अस्थिर– जिस कर्म के उदय से रस, रुधिर, मेदा, मज्जा, अस्थि, मांस और शुक्र इन सात धातुओं की स्थिरता अर्थात् अविनाश व अगलन हो वह स्थिर नाम कर्म है और जिस कर्म के उदय से रस, रुधिर, मांस, मेदा, मज्जा और शुक्र इन धातुओं का परिणामन होता है वह अस्थिर नाम कर्म है (ध० ६–६३)।

(३८–३९) आदेय, अनादेयः–जिस कर्म के उदय से जीव के बहु मान्यता उत्पन्न होती है वह आदेय नाम कर्म है और उससे अर्थात् बहु मान्यता से विपरीतता का उत्पन्न करने वाला अनादेय नाम कर्म है (ध० ६–६५) (४०–४१) यशः कीर्ति, अयशःकीर्तिः–(४२) तीर्थंकर गोत्र।

गोत्र कर्म के भेद :–

उच्चैर्नीचैश्च ॥ १२ ॥

भावार्थः—गोत्र कर्म के दो भेद हैं (१) उच्च गोत्र, (२) नीच गोत्र।

उच्चगोत्रः– जिस कर्म के उदय से मनुष्य तथा देवगति में ही जन्म हो।

नीचगोत्रः– जिस कर्म के उदय से तिर्यंच तथा नरकगति में जन्म हो।

अन्तराय कर्म के भेद—

दानलाभभोगोपभोगवीर्याणाम्॥ १३ ॥

अर्थः—अन्तराय कर्म के पांच भेद हैं (१) दानान्तराय, (२) लाभान्तराय (३) भोगान्तराय (४) उपभोगान्तराय और (५) वीर्यान्तराय।

दानान्तराय—जिस कर्म के उदय से दान देने में वीर्य शक्ति का अभाव हो।

लाभान्तराय—जिस कर्म के उदय से व्यापार तथा व्यवसाय करने में वीर्य शक्ति का अभाव हो।

भोगान्तराय—जिस कर्म के उदय से भोग करने में वीर्यशक्ति का अभाव हो जैसे धन होते हुए भी बढिया पदार्थ खाने का खरीद न सके।

उपभोगान्तराय—जिस कर्म के उदय में बढिया कपडा, गहना, जेवरात आदि का भोग करने में वीर्यशक्ति का अभाव हो।

वीर्यान्तराय—जिस कर्म के उदय से संयम धारण करने में वीर्य शक्ति का अभाव हो।

स्थिति बंध का व नः—

ज्ञानावरण, दर्शनावरण, वेदनीय और अन्तराय की उत्कृष्ट स्थितिः—

आदितस्तिसृणामन्तरायस्य च त्रिंशत्सागरोपमकोटीकोट्यः परा स्थितिः ॥ १४ ॥

अर्थः—ज्ञानावरण, दर्शनावरण, वेदनीय और अन्तराय इन चार कर्मों की उत्कृष्ट स्थिति तीस कोडा कोडी सागर की है।

मोहनीय कर्म की उत्कृष्ट स्थितिः—

सप्ततिर्मोहनीयस्य ॥ १५ ॥

अर्थः—मोहनीय कर्म की उत्कृष्ट स्थिति सत्तर कोड़ा कोड़ी सागर की है।

नाम और गोत्र की उत्कृष्ट स्थितिः—

विंशतिर्नामगोत्रयोः ॥ १६ ॥

अर्थः—नाम कर्म और गोत्र कर्म की उत्कृष्ट स्थिति बीस कोडा कोडी सागर की है।

आयु कर्म की उत्कृष्ट स्थिति—

त्रायस्त्रिंशत्सागरोपमाण्यायुषः ॥ १७ ॥

अर्थः—आयु कर्म की उत्कृष्ट स्थिति तेतीस सागर की है।

वेदनीय कर्म की जघन्य स्थिति

अपरा द्वादशमुहूर्ता वेदनीयस्य ॥ १८ ॥

अर्थः—वेदनीय कर्म की जघन्य स्थिति बारह मुहूर्त की है।

नाम और गोत्र की जघन्य स्थिति—

नामगोत्रयोरष्टौ ॥ १९ ॥

अर्थः—नाम और गोत्र की जघन्य स्थिति आठ

मुहूर्त की है।

शेष पांच कर्मों की जघन्य स्थिति —

शेषाणामन्तमुर्हूर्ता ॥ २० ॥

अर्थः—बाकी के ज्ञानावरण, दर्शनारण, मोहनीय अन्तराय और आयुकर्म की जघन्य स्थिति अन्तमुर्हूर्त है।

भावार्थः—यह स्थिति कषाय सहित जीवों की है परन्तु जिसकी कषाय छूट गई है ऐसे वीतराग तथा केवली को लेश्या के कारण से मात्र एक समय का बंध पडता है।

अनुभाग बंध का वर्णन तथा लक्षण —

विपाकोऽनुभवः ॥ २१ ॥

अर्थः—कर्म के उदय में फलदान देने की शक्ति का नाम अनुभाग है।

भावार्थः—तीव्र अनुभाग का उदय होवे तो जीव उस काल में तद्रूप अवस्था धारण करता है।

कर्मके के अनुकूल अनुभाग होता है —

स यथानाम ॥ २२ ॥

अर्थः—वे अनुभाग बंध कर्मों के नामानुसार ही होते हैं।

भावार्थः—ज्ञानावरण कर्म में ज्ञान को रोकना, मोहनीय कर्म में मिथ्यात्व तथा रागद्वेष कराना आदि।

उदय मे आये बाद कर्म की अवस्था —

ततश्च निर्जरा ॥२३ ॥

अर्थः—कर्म का उदय के अनुकूल फल दिये बाद उसी कर्म की निर्जरा हो जाती है ।

भावार्थः—यहाँ द्रव्य निर्जरा का कथन है । द्रव्य निर्जरा दो प्रकार की है (१) सविपाक और (२) अविपाक

सविपाकः—कर्म को स्थिति पूर्ण होने से फल देकर खिर जाना उसे सविपाक निर्जरा कहते हैं ।

अविपाकः—जिस कर्म की स्थिति पूरी नहीं हुई है परन्तु तप पादि पुण्य भाव द्वारा बीच में ही खिरा देना उसे अविपाक निर्जरा कहते हैं ।

ये दोनों निर्जरा मिथ्यादृष्टि को भी होती है, परन्तु भाव निर्जरा सम्यग्दृष्टि को ही होती है ।

कर्म काउदय फल देकर खिरजाता है उसी का नाम सविपाक निर्जरा है । फल देने का अर्थ आत्मा में विकार कराना है । जिस विकार को औदयिक भाव कहते हैं, कर्म का उदय कारण है और आत्मा का भाव कार्य है । जिस भाव को अबुद्धिपूर्वक कलंक भी कहा जाता है ।

अविपाक निर्जराः—जिस कर्म का उदय काल आया नहीं है उस कर्म को आत्मा के भाव के द्वारा फल दियें बिना खिरा देना उसीका नाम अविपाक निर्जरा है ।

आत्मा का भाव कारण है और अविपाक निर्जरा कार्य है। उस आत्मा के भाव का नाम उदीरणाभाव है, जहां सविपाक निर्जरा है अर्थात् औदयिक भाव है वहां अविपाक निर्जरा अर्थात् उदीरणा भाव होवे अथवा न भी होवे, परन्तु जहां अविपाक निर्जरा-उदीरणाभाव है वहां सविपाक निर्जरा अर्थात् औदयिकभाव नियम से है। सविपाक निर्जरा का नाम क्रमबद्ध पर्याय है अविपाक निर्जरा का नाम अक्रम पर्याय है। जिसको उदीरणाभाव कहते हैं।

प्रदेश बंध का स्वरूप —

नामप्रत्ययाः सर्वतो योगविशेषात्सूक्ष्मैकक्षेत्रावगाह-
स्थिताः सर्वात्मप्रदेशेष्वनन्तानन्तप्रदेशाः ॥ २४ ॥

अर्थः—मन, वचन, काय का निमित्त पाकर आत्मा के योग नाम के गुण की कम्पन अवस्था होती है उस कम्पन का निमित्त पाकर सूक्ष्म कार्माण वर्गणा कर्म बनने के लिये आत्मा के प्रदेश के एक क्षेत्र में आती है उस अनन्तानन्त पुद्गल परमाणु के जत्था का नाम प्रदेश बन्ध है।

पुण्य प्रकृतियाँ —

सद्वेद्यशुभायुर्नामगोत्राणि पुण्यम् ॥ २५ ॥

अर्थः—साता वेदनीय, शुभआयु, शुभनाम और शुभगोत्र ये पुण्य प्रकृतियाँ हैं।

भावार्थः—पुण्य प्रकृति का भेद अघाति कर्म में ही होता है। घाति कर्म सब पाप रूप ही हैं। पुण्य प्रकृति ६८ है। (१) साता वेदनीय, (२) तिर्यंच आयु, (३) मनुष्य आयु, (४) देवआयु, (५) उच्चगोत्र, (६) मनुष्य गति, (७) मनुष्यगत्यानुपूर्वी, (८) देवगति, (६) देवगत्यानुपूर्वी, (१०) पंचेन्द्रिय जाति, (११) औदारिक शरीर, (१२) वैक्रियिक शरीर, (१३) अहारक शरीर, (१४) कार्माण शरीर, (१५) तेजस शरीर, (१६–२०) औदारिक आदि पांच बंधन, (२१–२५) औदारिक आदि पांच संघात, (२६) तिर्यंच अंगोपांग, (२७) मनुष्य अंगोपांग, (२८) देव अंगोपांग, (२६) समचतुस्रसंस्थान, (३०) वज्रऋषभनाराच संहनन, (३१) अगुरुलघु, (३२) परघात, (३३) उच्छ्वास, (३४) आताप, (३५) उद्योत, (३६) प्रशस्तविहायोगति, (३७) त्रस, (३८) बादर, (३६) पर्याप्ति, (४०) प्रत्येक शरीर, (४१) स्थिर, (४२) शुभ, (४३) शुभग, (४४) सुस्वर, (४५) आदेय, (४६) यशःकीर्ति, (४७) निर्माण, (४८) तीर्थंकरात्व, (४६-६०) बीस वर्णादिक।

पाप प्रकृतियाँ —

अतोऽन्यत् पापम् ॥ २५ ॥

अर्थः—इससे भिन्न अर्थात् असाता वेदनीय, अशुभ

कायु, अशुभनाम, अशुभगोत्र, ज्ञानावरण, दर्शनावरण, मोहनीय और अन्तराय ये पाप प्रकृतियां हैं।

भावार्थ—कर्म की १४८ प्रकृति में से पुण्य प्रकृति ६८ बाद करने से शेष ८० प्रकृतियां रहीं। उनमें बीस प्रकृति वर्णादिक की मिलाने से १०० पाप प्रकृति है।

इति श्रीमत् उमास्वामिविरचिते तत्त्वार्थसूत्रे ( मोक्षशास्त्रे )
मध्ये अष्टमोऽध्याय ॥ ८ ॥



## नवम अध्याय

संवर और निर्जरा तत्त्व का वर्णन —

आश्रवनिरोधः संवरः ॥ १ ॥

अर्थः—आश्रव को रोकना संवर है।

भावार्थः—ये लक्षण कारण में कार्य का उपचार

करके किया है परन्तु यथार्थ में बंध को रोकना उसी का नाम संवर है। बंध दो प्रकार का है (१) भावबंध, (२) द्रव्य बंध।

भावबंधः- आत्मा में तीन गुण की विकारी अवस्था का नाम बंध है। श्रद्धागुण की विकारी अवस्था का नाम मिथ्यात्व, चारित्रगुण की विकारी अवस्था का नाम कषाय और क्रियागुण की विकारी अवस्था का नाम लेश्या है। इन तीनों गुणों की शुद्ध अवस्था का होना ही यथार्थ में संवर है। प्रथम मिथ्यात्व का संवर होता है, बाद में कषाय का संवर होता है और शेष में लेश्या का संवर होने से आत्मा में लघुकाल में मोक्ष पर्याय प्रगट होती है।

मिथ्यात्व का संवरः- मिथ्यात्व में जो मान्यता थी उसका अभाव होकर सम्यक् मान्यता व श्रद्धा होना सो मिथ्यात्व का संवर है। जैसे

(१) पुण्य से धर्म कभी नहीं होता क्योंकि पुण्य कर्म चेतना है और धर्म ज्ञान चेतना है।

(२) कर्म के उदय में जो जो अवस्था होती हैं वह मेरी नहीं हैं, मैं तो एक ज्ञायक स्वभावी अनादिअनन्त जीव तत्त्व हूँ। कर्म के उदय में जो जो अवस्था होती हैं वह अजीव तत्त्व है। जीव तत्त्व में अजीव तत्त्व का अत्यन्त अभाव है।

(३) मै कोई जीव को मार सकता नहीं हूँ। मै कोई जीव को बचा सकता नहीं हूं, मैं कोई जीव को दुःख सुख दे सकता नहीं हूं एवं कोई जीव मुझको मार नहीं सकता है, मुझको बचा सकता नहीं है, मुझको सुख दुख दे सकता नहीं है; क्योंकि मेरे ज्ञायकस्वभाव का कभी नाश नहीं होता है।

(४) देव मेरा कल्याण नहीं कर सकता क्योंकि देव का आतमा और मेरा आत्मा अलग अलग है। गुरु मेरा कल्याण नहीं कर सकता क्योंकि गुरु का आत्मा और मेरा अत्मा अलग अलग है। मेरा कल्याण मैं ही करने वाला हूं।

(५) संसार का कोई पदार्थ इष्ट अनिष्ट नहीं है, इष्ट मेरा वीतराग भाव है अनिष्ट मात्र मेरा रागभाव ही है, ऐसी श्रद्धा होने से मिथ्यात्व का संवर रूप सम्यग्दर्शन रूप पर्याय प्रगट होती है। यही प्रथमा प्रथम धर्म है। मिथ्यात्व के संवर होने बाद ही कषाय का संवर होता है। मिथ्यात्व के संवर बिना कषाय का संवर कभी नहीं होता।

कषायका संवरः—कषाय का संवर चार प्रकार का है—
(१) अनन्तानुबंधी का संवर, (२) अप्रत्याख्यान का संवर, (३) प्रत्याख्यान का संवर, (४) संज्वलन का संवर।

अनन्तानुबंधी का संवरः— पर पदार्थ सुख दुख का

कारण नहीं है, दुःख का कारण रागभाव है, सुख का कारण वीतराग भाव, है ऐसी श्रद्धा होते हुए भी राग भाव छोड़ सकता नहीं है, ऐसी अवस्था का नाम अनन्तानुबंधी का संवर है।

अप्रत्याख्यान का संवरः– त्रस की हिंसा का राग छूट जाता है परन्तु स्थावर की हिंसा का राग नहीं छूटता है, तथा पांच पाप (हिंसा, झूठ, चोरी, कुशील, परिग्रह) का एक देश त्याग हो जावे ऐसी आत्मा की अवस्था का नाम अप्रत्याख्यान का संवर है।

प्रत्याख्यान का संवरः– त्रस और स्थवार की हिंसा का राग छूट जावे तथा पांच पापों का सम्पूर्ण त्याग हो जावे परन्तु प्रशस्त राग न छूटे, ऐसी अवस्था का नाम प्रत्याख्यान का संवर है।

संज्वलन का संवरः– सम्पूर्ण प्रशस्त राग का त्याग होकर वीतराग दशा की प्राप्ति होना संज्वलन का संवर है।

संज्वलन कषाय के संवर हुए बाद ही लेश्या का संवर होता है, उसके पहले लेश्या का संवर कभी नहीं होता है।

लेश्या का संवरः–आत्मा में क्रिया नाम के गुण की जिसकी क्षेत्रान्तर रूप अवस्था होती थी, जिसका नाम लेश्या है, ऐसी अवस्था मिटकर निष्क्रिय अवस्था हो जाना उसी

का नाम लेश्या का संवर है। लेश्या के संवर हुए बाद लघुकाल में मोक्ष तत्त्व प्रगट हो जाता है।

द्रव्य संवरः—जिस कर्म प्रकृति का बंध पड़ता था उस प्रकृति का बंध रुक जाना उसी का नाम द्रव्यसंवर है। जैसे मिथ्यात्व का संवर होने से १६ प्रकृति का बंध रुक जाता है, अनन्तानुबंधी का संवर होने से २५ प्रकृति का बंध रुक जाता है, अप्रत्याख्यान का संवर होने से १० प्रकृति का बंध रुक जाता है, प्रत्याख्यान का संवर होने से चार प्रकृति का बंध रुक जाता है, प्रमाद का संवर होने से छः प्रकृति का बंध रुक जाता है, संज्वलन का संवर होने से ५८ प्रकृति का बंध रुक जाता है और लेश्या का संवर होने से एक साता वेदनीय का बंध रुक जाता है, उसी का नाम द्रव्य संवर है।

संवर होने में कारण —

स गुप्तिसमितिधर्मानुप्रेक्षापरीषहजयचारित्रैः ॥ २ ॥

अर्थः—तीन गुप्ति, पांच समिति, दश मुनिधर्म, बारह अनुप्रेक्षा, बाईस परिषह को जीतना तथा पांच प्रकार का महाव्रतादि चारित्र इन कारणों से संवर होता है।

भावार्थः—ये सब पुण्यभाव हैं, संवर नहीं हैं। उनको

कारण कहना, वह उपचार का कथन है अर्थात् इतना पुण्यभाव करने वाला जीव उन भावों को छोडकर स्वभाव में स्थिर होने का पुरुषार्थ करे तो संवर की प्राप्ति कर सकता है। इस अपेक्षा से यह सूत्र है। पुण्यभाव का सद्भाव कारण नहीं है।

निर्जरा का कारण —

तपसा निर्जरा च ॥ ३ ॥

अर्थः—तप से द्रव्य निर्जरा होती है और च शब्द से भाव निर्जरा भी होती है।

भावार्थः—निर्जरा तत्त्व में संवर तत्त्व का अभाव है अनशनादि बारह प्रकार के तप से मात्र द्रव्य निर्जरा होती है अर्थात् पाप कर्म की निर्जरा होती है और पुण्य कर्म का बंध होता है, भाव निर्जरा नहीं होती। तप का लक्षण "इच्छानिरोधस्तपः" कहा है। अर्थात् मिथ्यात्व का संवर हुए बाद अंश अंश में इच्छा का नाश करना निर्जरा है। निर्जरा चारित्रगुण की अंश में शुद्ध अवस्था का नाम है।

गुप्ति का लक्षण तथा भेद.—

सम्यग्योगनिग्रहो गुप्तिः ॥ ४ ॥

अर्थः—सम्यक् प्रकार से मनयोग, वचनयोग और काययोग को रोकना उसे गुप्ति कहते हैं।

भावार्थः—गुप्ति दो प्रकार की है (१) निश्चयगुप्ति और (२) व्यवहार गुप्ति।

निश्चयगुप्ति—मन द्वारा, वचन द्वारा तथा कायद्वारा योग गुण का कम्पन जो हो रहा है उसका मिट जाना, उसका नाम निश्चयगुप्ति है। निश्चयगुप्ति जब होती है तब शरीर भी विलय हो जाता है। जब तक शरीर का संयोग है तब तक निश्यच गुप्ति नहीं होती है, ऐसी निश्चयगुप्ति चौदहवें गुणस्थान के पहले समय में हो जाती है।

व्यवहार गुप्ति—मन द्वारा पाप का चिन्तवन न करना, वचन से मौन रहना और काय का स्थिर रखना यह व्यवहार गुप्ति है, यह पुण्य भाव है, इसको संवर मानना मिथ्यात्व है।

समिति के भेद —

ईर्याभाषैषणादाननिक्षेपोत्सर्गाः समितयः ॥ ५ ॥

अर्थः—समिति के पांच भेद हैं (१) ईर्या समिति (२) भाषा समिति (३) ऐषणा समिति (४) आदाननिक्षेपण समिति और (५) उत्सर्ग समिति। ये पाचों ही पुण्य भाव हैं संवर नहीं हैं।

ईर्या समिति—मेरे द्वारा कोई जीव की घात न हो ऐसे पुण्यभाव सहित चार हाथ जमीन सोधकर मौन से

गमन करना, यह पुण्यभाव है। परन्तु जीव की रक्षा का भाव मिटकर गमन का भाव भी मिट जावे और ज्ञाता दृष्टा रहे वह संवर है।

भाषा समिति—हित मित प्रिय वचन बोलना ये भाषा समिति है, यह पुण्य भाव है। परन्तु बोलने का विकल्प मिट जावे वह संवर है।

ऐषणा समिति—४६ दोष ३२ अन्तराय और १४ मलदोष टालना ये पुण्यभाव है और शुद्ध आहार लेने का भाव पाप भाव है। परन्तु आहार लेने की संज्ञा मिट जावे वह संवर है।

आदान निक्षेपण:—देख भाल कर वस्तु को उठाना तथा रखना यह आदान निक्षेपण समिति है, यह पुण्य भाव है, परन्तु वस्तु उठाने रखने का विकल्प मिट जावे वह संवर है।

उत्सर्ग समिति;—दीर्घशंका, लघुशंका गांव के बाहर जीव रहित भूमि में करने का भाव ही उत्सर्ग समिति है। यह पुण्य भाव है, परन्तु टट्टी घर में मल-मूत्र त्याग करने का भाव पाप भाव है। ये दोनों भाव मिट जावें सो संवर हैं।

समिति तथा व्यवहार गुप्ति का पालन आगम अनु-

कूल अभव्य जीव भी करता है, वह पुण्यभाव है उसको संवर मानना मिथ्यात्व है। समयसार ग्रन्थ के बन्ध अधिकार में गाथा नं० २७३ में कहा है कि :—

व्रतसमितिगुप्तयः शीलतपो जिनवरैः प्रज्ञप्तम्।
कुर्वन्नप्यभव्योऽज्ञानी मिथ्यादृष्टिस्तु ॥ २७३ ॥

अर्थः—जिनेन्द्र देव ने जैसा कहा है तैसा अभव्य जीव व्रत, समिति, गुप्ति, शील और बारह प्रकार के तप करते हैं तोभी अज्ञानी और मिथ्यादृष्टि हैं। इससे सिद्ध होता है कि ये सब पुण्य भाव है, संवर नहीं है।

दस धर्म :—

उत्तमक्षमामार्दवार्दवसत्यशौचसंयमतपस्त्यागाकिंचन्य ब्रह्मचर्याणि धर्मः ॥ ६ ॥

अर्थः—मुनि के व्यवहार धर्म दस प्रकार के होते हैं:-उत्तम क्षमा, उत्तम मार्दव, उत्तम आर्जव, उत्तम सत्य, उत्तमशौच, उत्तमसंयम, उत्तमत्याग, उत्तमआकिंचन्य और उत्तमब्रह्मचर्य।

उत्तम क्षमाः—क्रोध का कारण मिलने से भी क्रोध न करना उसे उत्तम क्षमा कहते हैं, यह पुण्य भाव है। क्रोध का नाश हो जाना उसी का नाम संवर है।

उत्तम मार्दव :—जाति, कुल, विद्या, बल, रूप आदि का घमण्ड न करना उसी का नाम उत्तम मार्दव है,

यह पुण्य भाव है। मान का नाश हो जाना उसी का नाम संवर है।

उत्तम आर्जव :—मायाचार का त्याग करना उसी का नाम उत्तम आर्जव है। यह पुण्य भाव है। माया का नाश होना उसी का नाम संवर है।

उत्तम सत्य :—झूंठ बोलने का अभाव और सत्य हित मित वचन बोलने के भाव का नाम उत्तम सत्य है। यह पुण्य भाव है। बोलने का भाव मिट जाना उसी का नाम संवर है।

उत्तम शौच :—लोभ का त्याग करने का भाव का नाम उत्तम शौच है। यह पुण्य भाव है। लोभ कषाय का नाश करना यह संवर है।

उत्तम संयम :—पांच इन्द्रियों और मन को वश में करना तथा छः कायिक जीवों की रक्षा करने का भाव उत्तम संयम है, यह पुण्य भाव है। जीवों की रक्षा का भाव मिटकर मात्र ज्ञाता दृष्टा रहे उसीका नाम संवर है।

उत्तम तप :—अनशनादि छः बाह्य तप तथा प्रायश्चित आदि छः अभ्यन्तर तप करने का भाव का नाम उत्तम तप है। यह पुण्य भाव है। तप करने का राग मिट जाना उसी का नाम संवर है।

उत्तम त्याग :—चार प्रकार के पात्र जीवों को

आहार देने के भाव का नाम उत्तम त्याग है, यह पुण्य भाव है। आहार दान देने का विकल्प मिट जाना उसी का नाम संवर है।

उत्तम आकिंचन्यः—दस प्रकार के परिग्रह के त्याग करने के भाव का नाम उत्तम आकिंचन्य है। यह पुण्य भाव है। सम्पूर्ण प्रकार के अभ्यन्तर कषाय के त्याग का नाम संवर भाव है।

उत्तम ब्रह्मचर्य्यः—स्त्री की तरफ विकार भाव से देखने के राग का त्याग उसे उत्तम ब्रह्मचर्य्य कहते हैं। यह पुण्य भाव है। परन्तु काम की संज्ञा का नाश करना उसी का नाम संवर है।

ये दस प्रकार का व्यवहार मुनि धर्म पुण्य भाव है स्वामि कार्तिकेय-अनुप्रेक्षा में गाथा नं० ४०८ में कहा है कि :—

एदे दहप्पयारा, पावकम्मस्स णासिया भणिया।
पुण्णस्य य संजणया, पर पुण्णत्थं ण कायव्वा
॥ ४०८ ॥

अर्थ :—क्षमादि दस प्रकार के मुनि धर्म पाप कर्म का तो नाश करने वाले और पुण्य कर्म को उत्पन्न करने वाले कहे गये हैं परन्तु केवल पुण्य ही के प्रयोजन से इनको अंगीकार करना उचित नहीं है।

इससे सिद्ध होता है कि दस प्रकार का मुनि धर्म संवर भाव नहीं बल्कि पुण्य भाव है।

बारह अनुप्रेक्षा :—

अनित्याशरणसंसारैकत्वान्यत्वाशुच्यास्रवसंवर-
निर्जरालोकबोधिदुर्लभधर्मस्वाख्यातत्त्वानुचिन्त-
नमनुप्रेक्षाः ॥ ७ ॥

अर्थ :—अनित्य, अशरण, संसार, एकत्व, अन्यत्व, अशुचित्व, आश्रव, संवर, निर्जरा, लोक, बोधि दुर्लभ और धर्म इन बारह प्रकार के स्वरूप का बारबार चिन्तवन करना सो अनुप्रेक्षा है।

भावार्थ :—बार बार चिन्तवन करना विकल्प है और यह विकल्प पुण्य भाव है। विकल्प का मिट जाना उसी का नाम संवर है।

अनित्यानुप्रेक्षाः—जीवन क्षण भंगुर है, पानी के बुदबुदे के समान है, ऐसा विचार कर पर्याय पर से दृष्टि हटाकर स्वभाव पर दृष्टि करने का विचार करना।

अशरणः—आयु से कोई बचा सकता नहीं है, ऐसा विचार कर आयु रूपी अजीव तत्त्व पर से दृष्टि हट कर अपने ज्ञायक स्वभाव पर दृष्टि करने का विचार करना।

संसार अनुप्रेक्षाः—चार गति रूप संसार में अनेक सम्बन्ध बांधा परन्तु उसमें सुख न मिला, सुख का कारण

मात्र अपना अनादि अनन्त ज्ञायक स्वभाव पर दृष्टि कर उस स्वभाव में स्थिर होना ही है ।

एकत्वानुप्रेक्षाः—मै अकेला ही आया हूं, अकेला ही जाऊंगा । कटुम्बादिक के साथ में कोई सम्बन्ध नहीं है, ऐसा विचार कर एक मात्र ज्ञायक स्वभाव पर दृष्टि करने की भावना करना ।

अन्यत्वानुप्रेक्षाः—मैं रागादिक से भिन्न हूं ऐसा विचार कर स्वभाव पर दृष्टि करने से रागादिक दूर हो जायगा, ऐसा विचार करना ।

अशुचित्वानुप्रेक्षा—रागादिक मल अशुचिमय हैं दुःखदायक हैं, परन्तु सप्तमलिन धातु रूप शरीर दुखदायक नहीं है, ऐसा विचार कर राग रूप मल को छोड़कर स्वभाव में स्थिर होने की भावना करना ।

आश्रवानुप्रेक्षाः—योग नाम के गुण का जब तक कम्पन रहता है तब तक मोक्ष पर्याय नहीं प्रगट होगी ऐसा बारबार विचार करना ।

संवरानुप्रेक्षा—श्रद्धागुण की विकारी पर्याय मिथ्या दर्शन, चारित्रगुण की विकारी पर्याय कषाय, तथा क्रिया-गुण की विकारी पर्याय लेश्या का जब तक संवर नहीं होगा अर्थात् श्रद्धागुण की शुद्ध पर्याय सम्यग्दर्शन, चारित्र

गुण की शुद्ध पर्याय निराकुलदशा तथा क्रियागुण की शुद्ध पर्याय निष्क्रियत्व पर्याय प्रगट नहीं होगी तब तक मोक्ष पर्याय प्रगट नहीं होगी, ऐसा बार बार विचार करना।

निर्जरानुप्रेक्षा—सम्यग्दर्शन की प्राप्ति हुए बाद अंश अंश में इच्छा का नाश करके वीतराग दशा की प्राप्ति कब करूँ ऐसी बार बार भावना करना।

लोकानुप्रेक्षा—मेरा लोक मेरा असंख्यात प्रदेश है आकाश के क्षेत्र का जो लोक है वह मुझसे भिन्न है मेरा लोक का नाश कभी नहीं होता ऐसा बार बार चिंतवन करना।

बोधिदुर्लभानुप्रेक्षा—रत्नत्रय की प्राप्ति किये बिना आत्मिक शान्ति मिलना कठिन है, ऐसा बार बार विचारना बोधिदुर्लभ भाव है।

धर्मस्वाख्यातत्त्वानुप्रेक्षा—जिनेन्द्रभगवान द्वारा दिखलाया हुआ वीतराग मार्ग मात्र सुख का कारण है ऐसा विचार कर वीतराग मार्ग की प्राप्ति कैसे करूँ ऐसा बार बार विचार करना।

परिषह सहन क्यों करना चाहिए —

मार्गाच्यवननिर्जरार्थं परिषोढव्याः परीषहाः ॥ ८ ॥

अर्थः—पुण्यभाव से च्युत न होने के लिये तथा पाप

कर्मों की निर्जरा के हेतु बाईस परिषह सहन करने योग्य हैं।

बाईस परिषह—

क्षुत्पिपासाशीतोष्णदंशमशकनाग्न्यारतिस्त्रीचर्य्या-
निषद्याशय्याक्रोशवधयाचनालाभरोगतृणस्पर्श-
मलसत्कारपुरस्कारप्रज्ञाऽज्ञानाऽदर्शनानि ॥ ६ ॥

अर्थः—१ क्षुधा, २ तृषा, ३ शीत, ४ उष्ण, ५ दंशमशक, ६ नाग्न्य, ७ अरति, ८ स्त्री, ६ चर्या, १० निषद्या, ११ शैय्या, १२ आक्रोश, १३ वध, १४ याचना, १५ अलाभ, १६ रोग, १७ तृणस्पर्श, १८ मल, १६ सत्कार पुरस्कार, २० प्रज्ञा, २१ अज्ञान, २२ अदर्शन, ये बाईस परिषह हैं।

भावार्थः—परिषह जीतना चारित्र गुण की मन्द कषाय का नाम है वह पुण्य भाव है, वह संवर नहीं है।

क्षुधाः—भूख के दुःख की तरफ से उपयोग को हटाकर ध्यान अध्ययन में लगाना उसे क्षुधा परिषह कहते हैं।

तृषाः—प्यास के दुःखं की तरफ से उपयोग हटाकर ध्यान में अध्ययन में लगाना।

शीतः—शीत के दुःख से उपयोग हटाकर ध्यान में, अपने आत्मा के चिन्तवन में लगाना।

उष्णः–गर्मी की वेदना से उपयोग हटाकर स्वभाव की ओर लेजाना।

दंशमशकः–डांस, मच्छर, चींटी आदि काटने से शरीर के तरफ से लक्ष्य हटाकर ध्यान में लगाना उसे दंश मशक परिषह कहते हैं।

नाग्न्यः–नग्नता देखकर अन्य लोग कटु शब्द सुनावे उस तरफ से उपयोग हटाना।

अरतिः–अरति का कारण मिलने से उस तरफ से उपयोग हटाकर ध्यान अध्ययन में लगाना।

स्त्रीः–स्त्री का रूप और लावण्य देखकर अन्तरंग में विकार भाव न होने देना।

चर्याः–गमन करने से थकावट की तरफ लक्ष्य न रखकर आत्म-चिन्तवन करना।

निषद्याः–ध्यान में आसन लगाया है उस आसन से चलायमान न होना।

शैय्याः–भूमि पर सोने से कंकर चुभने से दुःख का विकल्प न होने देना।

आक्रोशः–अज्ञानी जीव कटु शब्द सुनावे तो भी उस पर द्वेष बुद्धि न रखकर साम्यभाव रखना।

वधः–जीता शरीर का चमड़ा उतारे, घानी में पेले तो भी उस तरफ से उपयोग हटाकर स्वभाव में एकाग्र होना।

याचनाः—प्राण जाने पर आहारादिक मांगे नहीं, मेरे लिये विशेष चौका लगे, ऐसी भावना न होने देने का भाव।

अलाभः—भिक्षा में विधि के अनुकूल आहार प्राप्त न होने से उसका विकल्प न करके ध्यान अध्ययन में उपयोग को लगाना।

रोगः—शरीर में रोग आने से कब मिटजावे, कब मिट जावे ऐसा विचार न करके स्वभाव की भावना का चिन्तवन करे।

तृणस्पर्शः—विहार में कॉटा लगजाने से उस तरफ से उपयोग हटाकर स्वभाव पर दृष्टि करना। निर्ग्रंथ मुनि पैर में कॉटा लगने से अपने हाथ से कांटा निकालने की कोशिश ही नहीं करता।

मलपरिषहः—शरीर मलीन हो जाने पर भी उसको साफ करने का विकल्प न उठे। शरीर में तेल मालिश करने की भावना दिगम्बर मुनियों में होती ही नहीं है।

सत्कारपुरुष्कारः—कोइ जीव अपने को वंदन न करे तो भीतर में विकल्प न उठे कि मुझे वंदन क्यों नहीं किया।

प्रज्ञाः—ज्ञान क्षयोपशम विशेष होने पर भी ज्ञान का भेद न करे।

अज्ञानः—ज्ञान की हीनता होने से एवं लोग अज्ञानी कहकर बुलावे तोभी विकल्प न होने देवे ।

अदर्शनः—इतनी तपस्या करते हुए भी अभी ऋद्धि प्राप्त क्यों नहीं होती ऐसा विकल्प न होने देना उसका नाम अदर्शन परिषह जय है ।

किस गुणस्थान में कितना परिषह होता हैः—

सूक्ष्मसांपरायछद्मस्थवीतरागयोश्चतुर्दश ॥ १० ॥

अर्थः—सूक्ष्म सांपराय नामक दसवें गुणस्थान में, उपशान्त वीतराग ग्यारहवें गुणस्थान में तथा बारहवें क्षीण मोह नामक गुणस्थान में चौदह परिषह हैं उनके नाम इस प्रकार हैंः— १ क्षुधा, २ तृषा, ३ शीत, ४ उष्ण, ५ दंश-मशक, ६ चर्या, ७ शैय्या, ८ वध, ९ अलाभ, १० रोग, ११ तृणस्पर्श, १२ मल, १३ प्रज्ञा, १४ अज्ञान ।

भावार्थः—इस गुणस्थान में ध्यान अवस्था रहती है इसलिये क्षुधा आदिका परिषह कहना उपचार है ।

जिनेन्द्र भगवान को कितना परिषह.—

एकादशजिने ॥ ११ ॥

अर्थः—सयोगी केवली नामक तेरहवें गुणस्थान में जिनन्द्र भगवान को ऊपर लिखे हुए १४ परिषह में से १ अलाभ, २ प्रज्ञा, ३ अज्ञान छोड़कर ग्यारह परिषह रहते हैं ।

भावार्थः—जब तक मोह है तब तक परिषह जीता जाता है। परिषह जीतना चारित्र गुण की मंद कषाय का नाम है। केवली भगवान में मोह का नाश हो गया इसलिये वहाँ परिषह होता ही नहीं है परन्तु परिषह होने में किस कर्म का उदय कारण है इस अपेक्षा से वेदनीय कर्म का सद्भाव केवली भगवान् में होने से कारण में कार्य का उपचार कर ग्यारह परिषह हैं ऐसा कहा जाता है। यथार्थ में वीतरागी को परिषह होता ही नहीं है।

अन्य मुनियों को कितने परिषह हैं:—

बादरसाम्पराये सर्वे ॥ १२ ॥

अर्थः—स्थूल कषाय वाले जीव के अर्थात् छटवें गुणस्थान से लेकर नौवें गुणस्थान तक सब परिषह होते हैं।

भावार्थः—यहां आठों कर्म का उदय है जिस कारण से परिषह आ सकता है परन्तु परिषह जीतना वह मात्र चारित्र गुण की ही मन्द कषाय रूप पर्याय है।

किस कर्म के उदय से कौनसा परिषह होता है—

ज्ञानावरणे प्रज्ञाज्ञाने ॥ १३ ॥

अर्थः—ज्ञानावरण कर्म के सद्भाव से १ प्रज्ञा, २ अज्ञान नामक परिषह आ सकता है।

भावार्थः—ज्ञानावरण कर्म के सद्भाव से प्रज्ञा तथा

अज्ञान नाम का विकल्प होवे ऐसा कोई नियम नहीं है क्योंकि विकल्प चारित्र की पर्याय है। परन्तु यहां निमित्त कारण दिखाया है।

दर्शनमोहान्तराययोरदर्शनालाभौ ॥ १४ ॥

अर्थः—दर्शन मोहनीय कर्म के उदय से अदर्शन नामका और अन्तराय कर्म के उदय से अलाभ नामक परिषह होता है।

भावार्थः—दर्शन मोहनीय के कारण से अर्थात् सम्यक्-प्रकृति के कारण ऐसा विकल्प हो सकता है कि मुझको क्षायिक सम्यग्दर्शन कब हो, परन्तु ऋद्धि प्राप्त हो यह कहना उपचार का कथन है। उसी प्रकार अन्तराय कर्म के उदय से वीर्य शक्ति हीन रहती है इसी कारण वीर्य शक्ति विशेष प्राप्त कैसे हो ऐसा हो सकता है, परन्तु भोजन की सामग्री अन्तराय के उदय से नहीं मिलती, ऐसा नहीं है बल्कि असाता कर्म के उदय से नहीं मिलती है, किन्तु यहां असाता कर्म में अन्तराय का आरोप करके कथन किया है।

चारित्रमोहे नाग्न्यारतिस्त्रीनिषद्याक्रोशयाचनासत्कार-पुरस्काराः ॥ १५ ॥

अर्थः—चारित्र मोहनीय कर्म के उदय होने पर नाग्न्य, अरति, स्त्री, निषद्या, आक्रोश, याचना, और

सत्कार पुरष्कार ये सात परिषह होते हैं।

भावार्थः—ये सातों परिषह राग की पर्याय हैं तथा प्रकार का राग होने का कारण है।

वेदनीये शेषाः ॥ १६ ॥

अर्थः—शेष के ११ परिषह १ क्षुधा, २ तृषा, ३ शीत, ४ उष्णा, ५ दंश मशक, ६ चर्या, ७ शैय्या, ८ वध, ९ रोग, १० तृण स्पर्श और ११ मल, ये वेदनीय कर्म के उदय से होते हैं।

भावार्थः—वेदनीय कर्म का कार्य पदार्थ का संयोग मिलाना तथा वियोग कराना है परन्तु उसमें राग कराना वेदनीय का कार्य नहीं है, परिषह जीतना मंद राग की पर्याय है।

एक साथ मे परिषहों की सख्या --

एकादयो भाज्यायुगपदेकस्मिन्नैकोनविंशति ॥ १७ ॥

अर्थः—एक जीव में एक ही साथ में उन्नीस परिषह आसकता है।

भावार्थः—एक जीव में एक काल में एक ही साथ में बाईस परिषह में से उन्नीस परिषह आसकता है क्योंकि शीत और उष्ण में से एक काल में एक होगा तथा शैय्या, चर्या और निषद्या तीन में से एक काल में एक ही होगा। इस तरह तीन परिषह घटाकर १९ ही रह जाता है।

चारित्र के भेद--

सामयिकछेदोपस्थापनापरिहारविशुद्धिसूक्ष्मसाम्परायय-
थाख्यातमितिचारित्रम् ॥ १८ ॥

अर्थः—चारित्र के पांच भेद हैं १ सामायिक संयम २ छेदोपस्थापना संयम, ३ परिहारविशुद्धिसंयम, ४ सूक्ष्म-साम्पराय संयम ५ यथाख्यात संयम।

सामायिक संयमः-सामायिक संयम दो प्रकार का है (१) निश्चय सामायिक संयम (२) व्यवहार सामायिक संयम निश्चय सामायिक संयमः-अनन्तानुबंधी, अप्रत्याख्यान तथा प्रत्याख्यान कषाय का अभाव रूप वीतराग भाव की प्राप्ति उसी का नाम निश्चय सामायिक संयम है। यह संवर भाव है।

व्यवहार सामायिकसंयमः-हिंसा, झूठ, चोरी कुशील तथा परिग्रह का त्याग रूप पुण्य भाव का नाम व्यवहार सामायिक संयम है।

छेदोपस्थापनासंयम—अठाइस मूल-गुण में दोष न लगे ऐसा पुण्यभाव रूप विकल्प का नाम छेदोपस्थापना संयम है। प्रायश्चित के भेद में छेदादि का भेद है यह छेदोप-स्थना संयम नहीं है क्योंकि छेदोपस्थापना तथा सामायिक संयम छट्टे गुण स्थान से लेकर नौवा गुण स्थान तक रहता है। जब कि प्रायश्चित आदि छेद का भेद छट्टे गुण

स्थान तक ही है।

परिहारविशुद्धि संयमः—विहार करने पर भी त्रस स्थावर की हिंसा न हो ऐसा विशेष प्रकार का पुण्य भाव का नाम परिहार विशुद्धि संयम है। यह संयम प्रधानपने छट्ठा गुणस्थान में ही होता है, व्यवहार से छट्ठा सातवॉ गुणस्थान कहा जाता है।

सूक्ष्मसाम्पराय संयमः—सूक्ष्म लोभ का जहॉ उदय है ऐसी अवस्था का नाम सूक्ष्मसम्पराय संयम है। यथार्थ में बादर कषाय का अभाव हुआ वही संयम भाव है, वह संवर है परन्तु सूक्ष्म लोभ रूप परिणाम पुण्य भाव है वह व्यवहार संयम है।

यथाख्यात संयमः—सम्पूर्ण कषाय के अभाव में वीतराग भाव की प्राप्ति को यथाख्यात संयम कहते हैं, यह संवर भाव है।

द्रव्य निर्जरा के कारण ---

बाह्य तपः——

अनशनावमौदर्यवृत्तिपरिसंख्यानरसपरित्याग-
विविक्तशय्यासनकायक्लेशा बाह्यं तपः ॥ १९ ॥

अर्थः—बाह्य तप ६ प्रकार का है १ अनशन २ अवमौदर्य, ३ वृत्तिपरिसंख्यान, ४ रसपरित्याग, ५ विविक्तशय्यासन ६ कायक्लेश। यह छह तप बाहर से लोग

देख सकते हैं इसी से बाह्यतप कहा है।

अनशनः—चार प्रकार के अहारक के राग का अमुक दिन के लिये त्याग करना उसे अनशन कहते हैं।

अवमौदर्यः—पुरुष का आहार ३२ ग्रास माना है। उस बत्तीस ग्रास में से एक एक कम करते करते आहार लेना उसे अवमौर्दय कहते हैं, यह पुण्य भाव है।

वृत्तिपरिसंख्यानः—भित्ता के लिये जाते समय अटपटी आंखडी लेना उसीका नाम वृत्तिपरि संख्यान तप है किस प्रकार की आंखडी ली है वह कहने का भाव मुनि पर्याय में होता ही नहीं है।

विविक्त शय्यासन—जंगल में एकान्त स्थान में अलग अलग आसन लगाकर सोने बैठने की भावना।

कायक्लेशः—शीतकाल में नदी के तट पर जाकर ध्यान लगाने की भावना परन्तु शीत काल में घास आदि ओढ़ लेने की भावना होती ही नहीं है। उष्ण काल में पर्वत की चोटी पर ध्यान लगाने की भावना परन्तु भूमि गर्म होने के कारण पानी टिकाने की भावना होती ही नहीं है। वर्षा काल में पेड़ के नीचे बैठकर डांस मच्छर का परिषह सहने की भावना परन्तु मच्छरदानी लगाने की भावना होती ही नहीं है।

भावार्थ—बाह्य तप से पाप की निर्जरा होती है पुण्य का बंध पड़ता है परन्तु भाव निर्जरा होती नहीं है। प्रवचनसार ग्रंथ की गाथा ६६ में लिखा है कि—

देवदजदिगुरुपूजासु चेव दाणम्मि वा सुसीलेसु।
उववासादिसु रत्तो सुहोवओगप्पगो अप्पा ॥ ६६ ॥

अर्थः—देवपूजा, गुरु उपासना, और यति की सेवा में तथा दान में, सुशीलों में, और उपवास आदिक में लीन आत्मा शुभ उपयोगात्मक है। इससे सिद्ध हुआ कि बाह्य तथा अभ्यन्तर तप से भाव निर्जरा नहीं होती है जो मोक्ष मार्ग में साधक नहीं है।

द्रव्य निर्जरा के कारण अन्तरंग तप—

प्रायश्चित्तविनयवैय्यावृत्यस्वाध्यायव्युत्सर्गध्यानान्युत्तरम् ॥ २० ॥

अर्थः—अन्तरंग तप के ६ भेद हैं। (१) प्रायश्चित्त, (२) विनय, (३) वैय्यावृत्य, (४) स्वाध्याय, (५) व्युत्सर्ग, (६) ध्यान। ये सभी द्रव्य निर्जरा के कारण हैं। परन्तु भाव निर्जरा के कारण नहीं हैं।

प्रायश्चित्त—प्रमाद से लगे हुये दोषों की शुद्धि करने के लिये विशुद्ध परिणाम।

विनय—पूज्य पुरुषों का पद के अनुकूल आदर सत्कार करना उसीको विनय कहते हैं। परन्तु पद से

विपरीत विनय करना विनय मिथ्यात्व है। जैसे पञ्चम गुणस्थानवर्ती जीवों की पूजा करना विनय मिथ्यात्व है। पद के अनुकूल विनय करना विनय तप है।

स्वाध्याय—पाप की ओर से उपयोग हटा करके स्वरूप का चिन्तवन, शास्त्र स्वाध्याय तथा ज्ञान अभ्यास में उपयोग को लगाना।

वैय्यावृत्य—पूज्य पुरुषों की सेवा करना।

व्युत्सर्ग—रागादिक छोडने की अभिलाषा रखना।

ध्यान—एक ज्ञेय पर इच्छा को रोकना उसे ध्यान कहते हैं। ध्यान चारित्र गुण की पर्याय है।

अन्तरग तप के भेद—

नवचतुर्दशपंचद्विभेदा यथाक्रमं प्राग्ध्यानात् ॥ २१ ॥

अर्थः—ध्यान से पहले पांच तप क्रमशः ९, ४, १०, ५, और २ भेद वाले हैं।

प्रायश्चित्त के ९ भेदः—

आलोचनप्रतिक्रमणतदुभयविवेकव्युत्सर्गतपश्छेद-
परिहारोपस्थापनाः ॥ २२ ॥

अर्थः—प्रायश्चित्त तप के निम्न ९ भेद हैं। (१) आलोचना (२) प्रतिक्रमण (३) तदुभय (४) विवेक (५) व्युत्सर्ग (६) तप (७) छेद (८) परिहार (९) उपस्थान।

आलोचना—प्रमाद के वश से लगे हुये दोषों को

अपने मन द्वारा विचार कर अपनी निंदा करना तथा विशेष दोष हो तो गुरु के पास जाकर निष्कपट भाव से कहना।

प्रतिक्रमण—प्रमाद के वश से भाव में कुछ दोष लगा हो ऐसा दोष मिथ्या हो ऐसी भावना करना ही प्रतिक्रमण कहलाता है। प्रतिक्रमण दिन में दो बार होता है। दिन में लगे हुये दोष के लिये शाम की माफी मांगे और रात्रि के दोष के लिये सुबह माफी मांगे।

तदुभय—आलोचना तथा प्रतिक्रमण दोनों करने के भाव का नाम तदुभय है।

विवेक—मिले हुये अनुपान का त्याग करना।

व्युत्सर्ग—कायोत्सर्ग करना।

तपः—दोषपरिमार्जन के लिये अनशन आदि तप करना।

छेद—दोष परिहार के लिये अपने दीक्षित काल में से एक दिन दो दिन एक पक्ष, मास, वर्ष आदि की दीक्षा को कम करना अर्थात् छेद करना। छेद करने के बाद जो शिष्य दीक्षा से बड़ा हो जावे उसको नमस्कार भी करना पड़ता है।

उपस्थापन—सम्पूर्ण दीक्षा को छेद कर फिर से नवीन दीक्षा देना।

विनय तप के चार भेद.--

ज्ञानदर्शनचारित्रोपचाराः ॥ २३ ॥

अर्थः—विनय तप के चार भेद है।

१. ज्ञान विनय २. दर्शन विनय ३. चारित्र विनय ४. उपचार विनय।

ज्ञान विनय—अपने से विशेष ज्ञानी जीवों की विनय करना तथा व्यवहार में शास्त्र आदि की विनय करना, पढना, याद करना इत्यादि।

दर्शन विनय—दृढ़ श्रद्धावान जीवों की विनय करना, तथा पचीस मलदोष न लगे ऐसा उपयोग रखना यह दर्शन विनय है। निश्चय से अपने ज्ञायक स्वभाव पर निरन्तर दृढ रहे वह निश्चय विनय है।

चारित्र विनय— राग की निवृति करना यह निश्चय विनय है और चारित्र में दोष न लगे ऐसा जो आत्मा का उपयोग उसी का नाम व्यवहार विनय है

उपचार विनय—आचार्य आदि पूज्य पुरुषों का पद के अनुकूल सन्मान करना व उनकी भक्ति करना।

वैय्यावृत्य तप के दश भेद.—

आचार्योपाध्यायतपस्विशैक्षग्लानगणकुलसंघ-
साधुमनोज्ञानाम् ॥ २४ ॥

वैय्यावृत्य के दश भेद हैं।

(१) आचार्य (२) उपाध्याय (३) तपस्वी (४) शैक्ष (५) ग्लान (६) गण (७) कुल (८) संघ (९) साधु (१०) मनोज्ञ।

आचार्य– जो मुनि पंचाचार का स्वयं आचरण करते हैं, संघ के संचालक हैं, दूसरे जीवों को दीक्षा-शिक्षा देते हैं, उनकी सेवा करना।

उपाध्याय–जो मुनि द्वादश अग के पाठी हैं, दूसरे जीवों को शास्त्र ज्ञान देते हैं उनकी सेवा करना।

तपस्वी–जो मुनि विशेष अनशन आदि तप करते हैं, उनकी सेवा करना।

शैक्ष–जो मुनि शास्त्र अध्ययन में तत्पर रहते हैं, ऐसे मुनि की सेवा करना।

ग्लान–जो मुनि रोग से पीड़ित हैं उनकी सेवा करना।

गण–जो मुनि ज्ञान में वृद्ध तथा चारित्र में वृद्ध हैं उनकी सेवा करना।

कुल–एक गुरु के शिष्यादिक की सेवा करना।

संघ–ऋषि, यति, मुनि, अनगार आदि की सेवा करना।

साधु–जो विशेष प्रकार से आत्माकी साधना करता है उसकी सेवा करना।

मनोज्ञ–जिस मुनि की ज्ञान तथा चारित्र की लोक में

प्रशंसा होती है, ऐसे मुनिकी सेवा करना ।

स्वाध्याय तप के पाच भेदः—

वाचनापृच्छनानुप्रेक्षाम्नायधर्मोपदेशः ॥ २५ ॥

अर्थः—स्वाध्याय तप के पांच भेद हैं–(१) वाचना (२) पृच्छना (३) अनुप्रेक्षा (४) आम्नाय (५) धर्मोपदेश ।

(१) वाचना–स्वयं शास्त्र का अध्ययन करके भाव को समझे और उपयोग को पाप भाव में जाने न दे ।

(२) पृच्छना–विशेष ज्ञानियों से प्रश्न पूछकर अपने संशय को दूर करना ।

अनुपेक्षा–जाने हुये पदार्थ की बार बार चिंतवना करना ।

आम्नायः–शुद्ध शब्द का उच्चारण करे ।

धर्मोपदेश;–अन्य जीवों को धर्मानुराग से यथार्थ पदार्थ का ज्ञान करावे ।

व्युत्सर्ग तप के भेदः—

वाह्याभ्यन्तरोपध्योः ॥ २६ ॥

अर्थः—व्युत्सर्ग तप के दो भेद हैं (१) वाह्योपधि-व्युत्सर्ग, (२) आभ्यन्तरोपधि व्युत्सर्ग ।

वाह्योपधि व्युत्सर्गः–पांच इन्द्रियों के विषयों का त्याग करना ।

अभ्यन्तरोपधिव्युत्सर्गः– ये दो प्रकार का है (१)

निश्चय और (२) व्यवहार।

निश्चयः—मिथ्यात्व भाव तथा कषाय भाव का त्याग करना वह निश्चय तप है, यह संवर भाव है।

व्यवहारः—पांच प्रकार के पाप भावों का त्याग कर उपयोग को मंद कषाय में लगाना, यह व्यवहार तप है तथा पुण्य भाव है। उससे पाप कर्मों की निर्जरा होती है और पुण्य कर्म का बंध पड़ता है।

ध्यान तप का लक्षण.—

उत्तमसंहननस्यैकाग्रचिन्तनिरोधोध्यानमान्तमुर्हूर्तात्॥२७॥

अर्थः—उत्तम संहनन वाले जीव का अन्तमुर्हूर्त तक एक ज्ञेय पर और चिन्ता को रोक कर उपयोग को लगाना उसी का नाम ध्यान है।

भावार्थः—ध्यान, ज्ञान की उपयोग रूप अवस्था में ही होता है परन्तु ज्ञान की लब्धि रूप अवस्था में नहीं होता है, तो भी ध्यान चारित्र गुण की पर्याय है ज्ञान गुण की पर्याय नहीं है। उपयोग को अच्छाई में लगाना या बुराई में लगाना वह चारित्र के ही आधीन है, ज्ञान के आधीन नहीं। उत्तम संहनन बाह्य निमित्त की अपेक्षा से कहा गया है। मोक्ष मार्ग में उनकी महिमा नहीं है क्योंकि नाम संहनन वाला जीव आर्त रौद्र ध्यान कर नरक

भी जाता है। इससे सिद्ध होता है कि संहनन की मुख्यता नहीं है बल्कि इच्छाओं का नाश करना, वही ध्यान है। जितने अंश में इच्छा का नाश होगा उतने अंश से ज्ञान स्थिर होता जावेगा, क्योंकि ज्ञान को घुमाने वाली इच्छा ही है।

ध्यान के भेद—

आर्त्तरौद्रधर्म्यशुक्लानि ॥ २८ ॥

अर्थः—ध्यान के चार भेद हैं (१) आर्त्तध्यान (२) रौद्रध्यान (३) धर्म्यध्यान और (४) शुक्ल ध्यान।

मोक्ष मे साधक कौनसा ध्यान है:—

परे मोक्षहेतुः ॥ २९ ॥

अर्थः—चार ध्यान में से शेष के दो ध्यान अर्थात् धर्म्यध्यान तथा शुक्ल ध्यान मोक्ष के साधक हैं।

भावार्थः—आर्त्तध्यान तथा रौद्रध्यान संसार का ही कारण है वह पाप भाव ही हैं। धर्म्यध्यान तथा शुक्लध्यान मोक्ष का कारण है, चौथे गुण स्थान से धर्म्यध्यान शुरु होता है। अंश में वीतराग भाव का नाम धर्म्यध्यान है, धर्म्य-ध्यान के साथ में जो पुण्य भाव है उसे व्यवहार धर्म्यध्यान कहा जाता है। धर्म्यध्यान क्षयोपशम भाव में ही होता है।

आर्त्तध्यान के भेद—

आर्तममनोज्ञस्य सम्प्रयोगाय स्मृतिसमन्वाहारः ॥ ३० ॥

अर्थः—अनिष्ट पदार्थ का संयोग होने पर उस पदार्थ को दूर करने के लिये बारबार चिन्ता करना, दुःखी होना उस भाव का नाम अनिष्ट संयोग नाम का आर्त्तध्यान है।

विपरीतं मनोज्ञस्य ॥ ३१ ॥

अर्थः—इष्ट सामग्री के जाने से दुःखी होना उस भाव का नाम इष्ट वियोग नाम का आर्त्तध्यान है।

भावार्थः—माता, पिता के मरने से दुःखी होना, पति, पत्नि के मरने से दुःखी होना, धन के जाने पर दुःखी होना, शिष्यादि के मरण या चले जाने से दुःखी होना आदि सब इष्ट वियोग जन्य आर्त्तध्यान है।

वेदनायाश्च ॥ ३२ ॥

अर्थः—शरीर में रोग आजाने से चिन्ता करना कब मिट जावे, कब मिट जावे, इस भाव का नाम वेदनाजन्य आर्त्तध्यान हैं।

निदानं च ॥ ३३ ॥

भवार्थः—विषयों की वांछा करना उसे निदान नाम का आर्त्तध्यान कहते हैं।

भावार्थः—मुझको धन मिल जावे, पुत्र मिल जावे, मैं राजा बन जाऊँ, मै महाराजा बनजाऊं, मै नारायण बनजाऊँ, चक्रवर्ती बनजाऊँ, मेरा विदेहक्षेत्र में जन्म

होवे इन सब भावनाओं को निदान नाम का आर्त्तध्यान कहते हैं। आर्त्तध्यान ज्ञान की उपयोग रूप अवस्था में ही होता है। आर्त्तध्यान का भाव उदीरणाभाव में होता है। आर्त्तध्यान पांच भावों में से क्षयोपशम भाव में होता है। मिथ्यादृष्टि को चारित्र सम्बन्धी क्षयोपशम भाव नहीं है तो भी ज्ञान की उपयोग रूप अवस्था में होने के कारण उपचार से क्षयोपशम भाव कहा जाता है।

गुणस्थानों की अपेक्षा आर्त्तध्यान के स्वामी—

तदविरतदेशविरतप्रमत्तसंयतानाम् ॥ ३३ ॥

अर्थः—वह आर्त्तध्यान अव्रती, अर्थात् पहले गुणस्थान से लेकर चौथे गुणस्थान तक तथा देशविरत अर्थात् पंचम गुणस्थान और प्रमत्तसंयत अर्थात् छट्ठे गुणस्थान में होता है।

भावार्थः—छट्ठे गुणस्थान में निदान नाम का आर्त्तध्यान नहीं होता क्योंकि जहाँ परिग्रह रखने का ही भाव नहीं है वहां परिग्रह में वांछा कैसे हो सकती है।

रौद्रध्यान के भेद तथा स्वामी.—

हिंसानृतस्तेयविषयसंरक्षणेभ्यो रौद्रमविरतदेशविरतयोः ॥ ३४ ॥

अर्थः—रौद्रध्यान के चार भेद हैं (१) हिंसानंदी (२) असत्यानंदी (३) चौर्यानंदी और (४) परिग्रहानंदी।

वह रौद्रध्यान मिथ्यात्व गुणस्थान से लेकर देश विरत पंचम गुणस्थान तक रहता है।

हिंसानंदी–हिंसा करके आनन्द मानना। कैसा मारा, जैसे शिकार करने में आनन्द मानना।

असत्यानंदी–झूठ बोलने में आनन्द मानना। कैसा झूठ बोला कि वकील भी पकड न सके।

चौर्यानंदी–चोरी करने में आनन्द मानना। कैसी इनकमटैक्स की चोरी करी कि कोई पकड न सका। इनमटैक्स की कैसी चोरी करनी चाहिए इसकी सलाह देने में आनन्द माने और अपने को विशेष होशियार समझे।

परिग्रहानंदी–परिग्रह संचय किया उसमें आनन्द मानना। कैसा बढिया परिग्रह है।

रौद्रध्यान भी ज्ञान की उपयोग रूप अवस्था में अर्थात् उदीरणाभाव में ही होता है। इसी कारण वह पांच भावों में से क्षयोपशम भाव में अर्थात् मिश्र भाव में होता है। यह मिश्र भाव की विकारी अवस्था है।

धर्म्यध्यान का स्वरूप तथा भेद —

आज्ञापायविपाकसंस्थानविचयाय धर्म्यम् ॥ ३५ ॥

अर्थः—आज्ञा विचय, अपायविचय, विपाक विचय, और सस्थान विचय का चितवन करना सो धर्म्य

ध्यान है।

आज्ञा विचयः—आगमका अर्थात् तत्त्व का विचार करना उसे आज्ञा विचय धर्म्य ध्यान कहते हैं।

अपाय विचयः—संसारी जीव दुःख से कैसे छुटे इसका विचार करना उसे अपाय विचय धर्म्य ध्यान कहते हैं।

विपाक विचयः—कर्म का फल कैसे मिलता है उसका विचार करना उसे विपाक विचय धर्म्य ध्यान कहते हैं।

संस्थान विचयः—अपने आत्मा के स्वरूप का तथा तीन लोक की रचना का विचार करना उसे संस्थान विचय धर्म्य ध्यान कहते हैं।

भावार्थः—ये चारों धर्म्यध्यान व्यवहार धर्म्यध्यान हैं तथा पुण्यभाव है। विचार करना सो विकल्प है और विकल्प मोक्षमार्ग में साधक बन नहीं सकता। मोक्ष का कारण ज्ञान चेतना ही है और वही यथार्थ में धर्म्यध्यान है।जो बात सूत्र न. २९ में भी कहा है कि "परे मोक्ष हेतू" परन्तु यहाँ व्यवहार प्रधान कथन किया है ऐसा यदि आत्मा न जाने तो शास्त्र पढ़ते से भी मिथ्यात्त्व रह जाता है। समयसार ग्रंथ के पुण्यपाप अधिकार में पुण्यभाव को भी कुशील भाव कहा है वह कुशील भाव मोक्ष का कारण कैसे हो सकता है? देखिये गाथा न० १४५-१४६:—

कम्ममसुहं कुसीलं सुहकम्मं चावि जाणह सुसीलं ।
किह तं होदि सुसीलं ज संसारं पवेसेदि ॥ १४५ ॥

अर्थः—अशुभ कर्म तो पाप स्वभाव है, बुरा है और शुभ कर्म पुण्य स्वभाव है अच्छा है ऐसा अज्ञानी जीव जानता है उसको आचार्य कहते हैं कि जो पुण्यभाव प्राणियों को संसार में प्रवेश कराता है वह पुण्यकर्म अच्छा कैसे हो सकता है ? नहीं हो सकता है, क्योंकि:—

सौवण्णियह्मि णियलं बंधदि कालायसं च जह पुरिसं ।
बंधदि एवं जीवं सुहमसुहं वा कदं कम्मं ॥ १४६ ॥

अर्थः—जैसे लोहे की बेड़ी पुरुष को बांधती है उसी तरह सोने की बेड़ी पुरुष को बांधती है। पुण्यभाव तथा पाप भाव जीव को बांधता ही है। इससे सिद्ध हुआ कि व्यवहार धर्म्यध्यान को जो मोक्ष का कारण मानता है। वह जीव अपना कल्याण नहीं कर सकता है। समयसार में भी गाथा १५४ में लिखा है कि:—

परमट्ठबाहिरा जे ते अण्णाणेण पुण्णमिच्छंति ।
संसारगमणहेदुं वि मोक्खहेउं अजाणंता ॥ १५४ ॥

अर्थः—जो जीव परमार्थ से बाह्य है, परमार्थभूत ज्ञान स्वरूप आत्मा को नहीं अनुभवते वे जीव अज्ञान से पुण्य अच्छा मानकर चाहते हैं वह पुण्य संसार के

गमन का कारण है और जो मोक्ष का कारण वीतराग भाव उसे नहीं जानते।

आज्ञा विचय आदि चारों भाव पुण्य भाव हैं वह व्यवहार धर्म्यध्यान है उसको निश्चय धर्म्यध्यान माने तो उस जीव ने राग को धर्म्यध्यान माना है और वह अज्ञानी है। समयसार ग्रंथ के साथा नं० १०१-१०२ में कहा भी है कि:-

परमाणुमित्तयं पि हु रायादीणं तु विज्जदे जस्स।
णवि सो जाणदि अप्पाणायं तु सव्वागमधरोवि ॥ २०१ ॥
अप्पाणमयाणंतो अणप्पयं चावि सो अयाणंतो।
कह होदि सम्मदिट्ठी जीवाजीवे अयाणंतो ॥ २०२ ॥

अर्थः—जिस जीव के ऐसा अभिप्राय है कि राग का कणिका भी मोक्ष मार्ग में साधक है वह जीव सब शास्त्रों को पढा हुआ होने पर भी आत्मा को नहीं जानता और आत्मा को नहीं जानता हुआ पर को भी नहीं जानता। इस तरह जो जीव और अजीव दोनों पदार्थों को नहीं जानता वह सम्यग्दृष्टि कैसे हो सकता है? नहीं हो सकता है। इससे भी सिद्ध होता है कि व्यवहार धर्म्यध्यान मोक्ष मार्ग में साधक नहीं है बल्कि छोडने लायक है। समय सार ग्रंथ में गाथा नं० २७२ में भी कहा है कि—

एवं ववहारणओ पडिसिद्धो जाण णिच्छयणयेण ।
णिच्छयणयासिदा पुण मुणिणो पावंति णिव्वाणं ॥२७२॥

अर्थः—अध्यवसान रूप व्यवहारनय है वह निश्चय से निषेधरूप जानो । जो मुनिराज निश्चय के आश्रित है वह मोक्ष को पाता है ।

आज्ञा विचय आदि को निश्चय धर्म्यध्यान माना जावे तो महान विपरीतता होती है, क्योंकि निश्चय धर्म्यध्यान चौथे गुणस्थान से शुरु होता है और सातवां गुणस्थान तक रहता है अर्थात् चौथे गुणस्थान में पहला पाया, पांचवें गुणस्थान में दूसरा पाया, छठ्ठे गुणस्थान में तीसरा पाया और सातवां गुणस्थान में चौथा पाया । परन्तु आज्ञा विचय चौथा गुणस्थान में होवे और विचार चौथा गुणस्थान में न होवे यह बात तो है नहीं । आज्ञा विचय आदि विकल्प अभव्य मिथ्यादृष्टि भी करता है । उससे यह सिद्ध होता है कि यह धर्म्यध्यान नहीं है । यथार्थ में धर्म्यध्यान, अंश में जो वीतराग भाव प्रगट हुआ है उसी का नाम है । चौथे गुणस्थान में अनन्तानुबंधी का अभाव रूप धर्म्यध्यान है, पांचवें गुणस्थान में अप्रत्याख्यान का अभाव रूप धर्म्यध्यान है, छठ्ठे गुणस्थान में प्रत्या यान का अभाव रूप धर्म्यध्यान है

और सातवें गुणस्थान में प्रमाद का अभाव रूप धर्म्यध्यान है। यह निश्चय धर्म्यध्यान है। यह धर्म्यध्यान क्षयोपशम भाव में होता है अर्थात् क्षयोपशम भाव में जितने अंश में शुद्धता है उसी का नाम धर्म्यध्यान है उसके साथ में जितने अंश में पुण्यभाव है उसीका नाम व्यवहार धर्म्यध्यान है।

शुक्लध्यान के स्वामीः—

शुक्ले चाद्ये पूर्वविदः ॥ ३७ ॥

अर्थः—प्रारम्भ के पृथक्त्व वितर्क, एकत्ववितर्क नाम के दो शुक्लध्यान पूर्व ज्ञानधारी श्रुतकेवली को ही होता है।

भावार्थः—श्रुतकेवली का लिखना उपचार का है। परन्तु जो जीव श्रेणी मांडता है उसको अष्टप्रवचनमात्र का यदि ज्ञान है तो भी उसको शुक्लध्यान हो सकता है क्योंकि शुक्लध्यान चारित्र गुण की पर्याय है, ज्ञान गुण की पर्याय नहीं है। ज्ञान के साथ में चारित्र का अविनाभावी सम्बन्ध नहीं है।

परे केवलिनः ॥ ३८ ॥

अर्थः—अन्त के सूक्ष्म क्रिया प्रतिपाति और व्युपरत क्रियानिवृति यह दो शुक्लध्यान केवलज्ञानी को होता है।

भावार्थः—दूसरा शुक्लध्यान छद्मस्थ अवस्था में प्रारम्भ होता है और केवल ज्ञानी को जब तक बादर का योग है तब तक रहता है, बाद में तीसरा शुक्लध्यान शुरु होता है और चौदहवें गुणस्थान के पहले समय में जब अयोगी केवली होते हैं तब चौथा शुक्लध्यान होता है। शुक्लध्यान चारित्र गुण की पर्याय है और वह बारहवें गुणस्थान के पहले समय में शुद्ध हो जाता है बाद में शुक्लध्यान कहना वह उपचार का कथन है।

शुक्लध्यान के चार भेदः—

पृथक्त्वैकत्ववितर्कसूक्ष्मक्रियाप्रतिपातिव्युपरत-
क्रियानिवर्तीनि ॥ ३९ ॥

अर्थः—शुक्लध्यान के चार भेद हैं– पृथक्त्ववितर्क, एकत्ववितर्क, सूक्ष्मक्रियाप्रतिपाति, व्युवरतक्रियानिवर्ति ।

शुक्लध्यान में बाह्य कारणः—

त्र्येकयोगकाययोगायोगानाम् ॥ ४० ॥

अर्थः—उक्त चार प्रकार के शुक्लध्यान क्रम से तीनयोग, एकयोग, काययोग और योगरहित जीवों को होता है।

भावार्थः—पहला शुक्लध्यान मन वचन काय इन तीनों योगों के धारक जीव के होता है। यद्यपि शुक्लध्यान चारित्र गुण की पर्याय है तो भी उस काल में योग गुण

की कैसी अवस्था है यह दिखलाया है। दूसरा एकत्व-वितर्क शुक्लध्यान तीन योगो में से किसी एक योग के धारक जीव को होता है। यहा चारित्र गुण की पर्याय शुद्ध हो गई है परन्तु दर्शनज्ञान तथा वीर्य की अवस्था शुद्ध नहीं है, इस अपेक्षा से दूसरा शुक्लध्यान माना है। तीसरा शुक्लध्यान सूक्ष्म क्रिया प्रतिपाति नाम का सूक्ष्म काय योग के धारक को होता है। यह योग गुण की अपेक्षा से शुक्लध्यान कहा है। चौथा शुक्लध्यान योग रहित जीव को होता है, यह सम्पूर्ण गुणों की शुद्धता की अपेक्षा से शुक्लध्यान कहा है।

आदि के दो शुक्लध्यान की विशेषता —

एकाश्रये सवितर्कवीचारे पूर्वे ॥ ४१ ॥

अर्थः—एक परिपूर्ण श्रुतज्ञानी के आश्रित रहने वाले प्रारम्भ के दो शुक्लध्यान वितर्क और वीचार कर सहित हैं।

भावार्थः—प्रथम शुक्लध्यान में जो वीचार है अर्थात् द्रव्य से द्रव्यान्तर का वीचार, गुण से गुणान्तर का वीचार और पर्याय से पर्यायान्तर का वीचार ये चारित्र गुण की विकारी पर्याय हैं। वीचार को शुक्लध्यान कहना वह व्यवहार का कथन है। यथार्थ में वह शुक्लध्यान नहीं बल्कि पुण्यभाव है। परन्तु जितना अंश में वीचार मिट

गया अर्थात् वीतराग भाव की प्राप्ति हुई वह निश्चय शुक्लध्यान है, यह शुक्लध्यान ज्ञान की उपयोग रूप अवस्था में होता है इसलिये वितर्क शब्द लगाया है तो भी ज्ञान की पर्याय शुक्लध्यान नहीं है।

अवीचारं द्वितीयम् ॥ ४२ ॥

अर्थः——दूसरा शुक्लध्यान वीचार से रहित है।

भावार्थः—यहाँ वीतराग भाव की प्राप्ति हो गई इसलिये वीचार नहीं है। यथार्थ में ध्यान की यहां पूर्ति हो गई अब ध्यान कहना, वह पर गुण की अपेक्षा से है उस गुणस्थान में क्षयोपशम ज्ञान है जिस कारण से शुक्लध्यान माना है।

वितर्क किसे कहते हैं:—

वितर्कः श्रुतम् ॥ ४३ ॥

अर्थः—श्रुतज्ञान को वितर्क कहते हैं।

भावार्थः——श्रुतज्ञान ध्यान नहीं है परन्तु श्रुत ज्ञान की उपयोग रूप अवस्था में ही ध्यान होता है। इसलिये निमित्त की अपेक्षा से ज्ञान को ध्यान कहते हैं। उपयोग रूप अवस्था आर्त्त और रौद्र ध्यान में भी रहती है तो भी आर्त्त रौद्रध्यान का कारण ज्ञान नहीं कहा जाता परन्तु चारित्र गुण की तीव्र कषाय रूप अवस्था का नाम आर्त्त रौद्रध्यान है।

विचार का लक्षण.—

वीचारोऽर्थव्यञ्जनयोगसंक्रांतिः ॥ ४४ ॥

अर्थः—अर्थ, व्यञ्जन और योग के पलटने को वीचार कहते हैं।

अर्थसंक्रान्तिः—जिस पदार्थ पर विचार करना उस पदार्थ को अर्थ कहते हैं तो भी पदार्थ ध्यान नहीं है, विचार करने रूप विकल्प का नाम ध्यान है।

व्यञ्जन संक्रान्तिः—शब्द द्वारा विचार को घुमाना अथवा उस शब्द को पलटाना उसे व्यञ्जन संक्रान्ति कहते हैं। यथार्थ में वचन योग का नाम ध्यान नहीं है परन्तु योग के साथ में जो चारित्र गुण की अवस्था है उसी का नाम ध्यान है।

योगसंक्रान्तिः—काय योग को छोडकर मन योग, या वचन योग को ग्रहण करना, वचन योग को छोडकर अन्य योग ग्रहण करना उसे योग संक्रान्ति कहते हैं। यथार्थ में योग ध्यान नहीं है परन्तु जहां योग है उसके साथ में जो चारित्र गुण की अवस्था है उसीका नाम ध्यान है। कषाय पलटने में कौन सा योग निमित्त था एवं कौन सा पदार्थ निमित्त था यह दिखलाने के लिये निमित्त की अपेक्षा से यह सूत्र है।

निर्जरा मे विषमता—

सम्यग्दृष्टिश्रावकविरतानन्तवियोजकदर्शनमोह-
क्षपकोपशमकोपशान्तमोहक्षपकक्षीणमोहजिनाः
क्रमशोऽसंख्येयगुणनिर्जराः ॥ ४५ ॥

अर्थः—सम्यग्दृष्टि से विशेष पंचम गुणस्थानवर्ती श्रावक को, उससे विशेष छठा गुणस्थानवर्ती मुनिको, उनसे विशेष अनन्तानुबंधी की विसंयोजन करने वाले को, उनसे विशेष दर्शन मोह का क्षय करने वाले को, उनसे विशेष चारित्र मोह का उपशम करने वाले को, उनसे विशेष उपशान्त मोह वाले ग्यारहवें गुणस्थान वाले को, उनसे विशेष क्षपक श्रेणी चढने वाले को, उनसे विशेष क्षीण मोह बारहवें गुणस्थान वाले को, उनसे विशेष जिनेन्द्र भगवान को असंख्यात गुणी द्रव्य निर्जरा होती है।

भावार्थः—यहां द्रव्य निर्जरा का कथन है, भाव निर्जरा का कथन नहीं है। जैसे छट्ठे गुणस्थानवर्ती मुनि को जिसको क्षयोपशम सम्यग्दर्शन है उसको मात्र एक कषाय का उदय है जब कि क्षायक सम्यग्दृष्टि चतुर्थगुण-स्थान वाले जीव को तीन कषाय का सद्भाव है, तो भी इस सूत्र की अपेक्षा से मुनि से असंख्यात गुणी विशेष क्षायक सम्यग्दृष्टि के निर्जरा मानी है, वह द्रव्य निर्जरा की

अपेक्षा से है परन्तु भाव निर्जरा की अपेक्षा से क्षायिक सम्यग्दृष्टि चौथे गुणस्थान वाले जीव से मुनि महाराज का छट्ठा गुणस्थान वर्ती जीवको विशेष निर्जरा तथा संवर भी है क्योंकि मुनि महाराज को मात्र एक कषाय है और चौथे गुणस्थान वाले जीव को तीन कषाय हैं।

इससे सिद्ध होता है कि यह सूत्र द्रव्य निर्जरा की ही अपेक्षा से है।

निर्ग्रन्थ साधुओं के भेद—

पुलाकवकुशकुशीलनिर्ग्रन्थस्नातका निर्ग्रन्थाः ॥ ४६॥ ४६

अर्थः—पुलाक, वकुश, कुशील, निर्ग्रन्थ, स्नातक ये पांच प्रकार के निर्ग्रन्थ साधु हैं।

भावार्थः—ये पांच प्रकार के भावलिंगी मुनि दिखलाये हैं जिनमें छट्ठा सातवा गुणस्थान में रमण करने वाले जीव को मुनि कहा है और श्रेणी में जो आरुढ है, अर्थात् संज्वलन कषाय को नाश कर रहा है उसको भी मुनि कहा है, और जो कषाय का नाश कर वीतराग दशा प्राप्त कर ग्यारहवां बारहवां गुणस्थान में पहुंचे हैं उनको भी मुनि कहा है और सर्वज्ञ वीतराग देव को भी मुनि संज्ञा कही है। ये सब कथन करने की एक शैली है। अर्थात् गुणस्थान की अपेक्षा से यह भेद है।

पुलाक–जिसभाव लिंगी मुनि को अपने तपस्वी शिष्य के स्वर्गवास से तथा लघुशिष्य के स्वर्गवास से इष्ट वियोग रूप आर्त्तध्यान एवं अनिष्ट शिष्य के संयोग से अनिष्ट संयोग रूप आर्त्तध्यान और पीडा चिन्तन रूप विकल्प हो जावे ऐसे छठे गुणस्थानवर्ती जीव को पुलाक मुनि कहा है। परन्तु मूलगुण में दोष लगे ऐसे जीवों का नाम पुलाक मुनि नहीं। मूलगुण में दोष लगे ऐसे जीवों को जिनागम में द्रव्य लिंगी मुनी भी नहीं कहा है।

वकुश–छठा, सातवां गुणस्थान वर्त्ती मुनि की वकुश संज्ञा है।

कुशील—पुण्य रूपी कुशील भाव को जो मुनि श्रेणी में काट रहा है ऐसे ८, ६, १० वें गुणस्थानवर्त्ती मुनि को कुशील कहा है।

निर्ग्रन्थ—जिस मुनि ने राग द्वेषरूपी गाँठ को छेद डाली ऐसे ११-१२ वें गुणस्थानवर्त्ती मुनिको निर्ग्रन्थ कहा है। जिस मुनि ने केवलज्ञान द्वारा अनन्तसुख का भोग किया, ऐसे १३ वें गुणस्थानवर्त्ती जीवको स्नातक मुनि कहा है।

मुनियों में विशेषता —

संयमश्रुतप्रतिसेवनातीर्थलिङ्गलेश्योपपादस्थान-
विकल्पतः साध्याः ॥ ४७ ॥

अर्थः—ऊपर कहे पांच मुनियों में आठ प्रकार का भेद हो सकता है-(१) संयम (२) श्रुत (३) प्रतिसेवना (४) तीर्थ (५) भाववेद (६) लेश्या (७) उपपाद और (८) स्थान।

इति श्रीमत् उमास्वामिविरचिते तत्त्वार्थसूत्रे ( मोक्षशास्त्र ) मध्ये नवमोऽध्याय ॥ ६ ॥



# दशम अध्याय

केवल ज्ञान की उत्पत्ति का कारणः—

मोहक्षयाज्ज्ञानदर्शनावरणान्तरायक्षयाच्च केवलम् ॥ १ ॥

अर्थः—मोहनीय कर्म का क्षय होने के बाद अन्त-मुर्हूर्त में ज्ञानावरणीय दर्शनावरणीय और अन्तराय कर्म

का नाश होने से आत्मा में केवल ज्ञान की प्राप्ति होती है। च शब्द से केवल दर्शन अनन्त सुख और अनन्त वीर्य की प्राप्ति होती है।

मोक्ष के कारण —

बन्धहेत्वभावनिर्जराभ्याम् कृत्स्नकर्मविप्रमोक्षो मोक्षः ॥ २ ॥

भावार्थ—बन्ध के कारणों का अभाव अर्थात् मिथ्यात्व, कषाय तथा लेश्या का अभाव होने से लघुकाल में जो कर्म सत्ता में पड़ा है उसकी निर्जरा तथा उस कर्म का आत्मा के प्रदेश से अत्यन्त अभाव होने से कर्म की कर्म रूप अवस्था मिट जाना उसे द्रव्य मोक्ष कहते हैं, और आत्मा के सम्पूर्ण गुणों की शुद्ध अवस्था हो जाने को भाव मोक्ष कहते हैं।

मोक्ष होने से पाच भावों में से किसका अभाव होता है—

औपशमिकादिभव्यत्वानांच ॥ ३ ॥

अर्थः—मोक्ष होने से औपशमिक भावों का, औदयिक भाव का, क्षयोपशम भाव का तथा पारिणामिक भाव में से भव्यत्व भाव का भी अभाव हो जाता है।

मोक्ष में कौनसा भाव है—

अन्यत्रकेवलसम्यक्त्वज्ञानदर्शनसिद्धत्वेभ्यः ॥ ४ ॥

अर्थः—मोक्ष होने से आत्मा में केवल-सम्यक्त्व

केवल-ज्ञान, केवल दर्शन और सिद्धत्व इन भावों को छोड़कर मोक्ष में अन्य भावों का अभाव हो जाता है।

भावार्थः—यह कथन उपचार से है, परन्तु यथार्थ में विचार किया जावे तो कोई भी गुण, पर्याय बिना रहता ही नहीं है। इससे सिद्ध होता है सब गुणों की मोक्ष अवस्था में शुद्ध अवस्था है अर्थात श्रद्धा गुण की सम्यक् दर्शन रूप अवस्था, चारित्र गुण की निराकुल अवस्था, ज्ञान गुण की केवल ज्ञान अवस्था, दर्शन गुण की केवल दर्शन अवस्था, वीर्य गुण की अनन्त वीर्य अवस्था सुख गुण की अनन्त सुख अवस्था, क्रिया गुण की निष्क्रियत्व अवस्था, योग गुण की निष्कम्प अवस्था, सूक्ष्मत्व गुण की सूक्ष्म अवस्था, प्रदेश गुण की सिद्धरूप अवस्था आदि होती हैं।

कर्मों का क्षय होने से क्या होता है—

तदनन्तरमूर्ध्वं गच्छन्त्यालोकान्तात् ॥ ५ ॥

अर्थः—समस्त कर्मों का क्षय होने से उसी समय में मुक्त आत्मा लोक के अन्तिम भाग में स्थिर हो जाता है।

अज्ञानी जीव जिसको उत्पाद, व्यय, का ज्ञान नहीं है, वह पूछते हैं मुक्त आत्मा लोक के अग्रभाग में क्यों गया, अधो भाग में क्यों नहीं गया? ऐसे जीव को समझाने के

लिये उपचार से कहा जाता है कि--

पूर्वप्रयोगदसंगत्वाद्बन्धच्छेदातथागतिपारिणामाच्च ॥ ६ ॥

अर्थः—पूर्व प्रयोग से, संग रहित होने से, कर्म बन्धन के नष्ट होने से, तथा गति परिणाम होने से जीव लोक के अन्त में रहते हैं।

भावार्थः—गमन करना आत्मा का स्वभाव नहीं है, परन्तु उत्पाद व्यय, ध्रौव्य पदार्थ का स्वभाव है। उसको उपचार से गमन कहा है। गमन नियम से विकारी अवस्था में ही होता है।

ऊर्ध्व गमन करने का दृष्टान्त—

आविद्धकुलालचक्रवद् व्यपतलेपालांबुवदेरण्डबीजवदग्नि-
शिखावच्च ॥ ७ ॥

अर्थः—मुक्त जीव कुम्भहकार के चक्र की माफिक, लेप के अभाव से, ऐरन्ड के बीज के समान, अग्नि की शिखा के समान, लोक के अन्त में जाते हैं।

भावार्थः—यह चार दृष्टान्त हैं, यथार्थ में वस्तु स्वरूप ऐसा नहीं है। आत्मा में एक पर्याय में दूसरी पर्याय का अभाव है, तो भी पूर्व प्रयोग कहना यह समझाने की रीति है, जैसे केवल ज्ञान की पूर्व पर्याय अज्ञान थी तो क्या केवल ज्ञान में अज्ञान, पूर्व पर्याय के कारण

रह सकती है ? नहीं ! यह तो मात्र समझाने की शैली है । उर्ध्वगमन जो हम देख रहे हैं, वह संसार की व्यय पर्याय है और मोक्षरूपी उत्पाद पर्याय लोक के अग्र भाग में स्थिर होना ही है । जैसे—एक जीव ने ऋजुगति से मनुष्य पर्याय छोड कर प्रथम स्वर्ग में देव रूप उत्पन्न हुआ वह जब तक देवरूप उत्पत्ति नहीं हुई है तब तक मनुष्य की व्यय रूप पर्याय है, समय में भेद पडता नहीं है यदि भेद डाला जावे तब समय रहेगा नहीं ।

लोक के आगे न जाने का कारण:—

धर्मास्तिकायाभावात् ॥ ८ ॥

अर्थः—धर्मास्तिकाय के अभाव के कारण मुक्त जीव अलोकाकाश में नहीं जाते ।

भावार्थः—यह उपचार का कथन है क्योंकि लोक का द्रव्य लोक में ही रहता है, धर्मास्तिकाय जीव और पुद्गल को जबरदस्ती से नहीं चलाते, यदि जीव और पुद्गल चले तो उसको निमित्त कहा जायगा और यदि नहीं चले तो धर्मास्तिकाय निमित्त नहीं है अधर्मास्तिकाय निमित्त है । निमित्त का आरोप द्रव्य में तद्रूप क्रिया हुवा बादही दिया जा सकता है उसके पूर्व नहीं क्योंकि यह उदासीन निमित्त है ।

मुक्त जीवों मे व्यवहार से भेद.—

क्षेत्रकालगतिलिंगतीर्थचारित्रप्रत्येक बुद्धबोधित-

ज्ञानावगाहनान्तरसंख्याल्पबहुतत्वतः साध्याः ॥ ९ ॥

अर्थः—क्षेत्र, काल, गति, लिंग, तीर्थ, चारित्र, प्रत्येक बुद्ध बोधित, ज्ञान, अवगाहना, अन्तर, संख्या और अल्प बहुत इन १२ प्रकार से सिद्ध में भी उपचार किया जाता है।

क्षेत्र—किस क्षेत्र से सिद्ध हुये, अर्थात् भरत, ऐरावत, और विदेह क्षेत्र से।

काल—किस काल में सिद्ध हुये—उत्सर्पिणी काल में या अवसर्पिणी काल में।

लिंग—सिद्ध आत्मा ने जब श्रेणी चढी तब कौनसा भाव में श्रेणी अर्थात् पुरुष वेद रूप भाव, स्त्री वेदरूप भाव और नपुसंक वेदरूप भाव।

तीर्थ—किस तीर्थंकर के काल में सिद्ध गति की प्राप्ति की।

चारित्र—जब मुनि पर्याय थी तब कितना चारित्र था अर्थात् सामायिकसंयम, छेदोपस्थापना संयम और परिहार विशुद्धि संयम।

प्रत्येक बुद्ध बोधित—वैराग भावना स्वयं प्राप्त की या पर के उपदेश से।

ज्ञान—केवल ज्ञान के पूर्व चार ज्ञान में से कितना ज्ञान था।

अवगाहना—सिद्ध पद की प्राप्ति की तब शरीर की अवगाहना कौनसी थी, अर्थात् सवा ५०० धनुष की काया थी या छोटी बडी।

अन्तर—स्वयं सिद्ध हुये तो उसके पूर्व जो सिद्ध हुये उसमें काल का कितना अन्तर था।

संख्या—जब आपकी सिद्ध पर्याय प्रकट हुई उसी समय में और कितने जीवों की सिद्ध पर्याय प्रकट हुई थी।

अल्पबहुत्व—सम्यग् दर्शन हुये बाद कितना भव में सिद्ध पद की प्राप्ति की, अर्थात् एक भव, दो भव आदि।

ये सब उपचार का कथन है, सिद्ध में ये कोई बात नहीं है। ये तो मात्र रागी जीव का विकल्प है। यथार्थ वस्तु का ज्ञान कर अपना कल्याण करना। उपचार का

कथन में फँसने से लाभ नहीं है, परन्तु उपचार को उपचार जान अपने कल्याण के मार्ग पर आना यही सार है ।

इति श्रीमत् उमास्वामिविरचिते तत्त्वार्थसूत्रे ( मोक्षशास्त्रे )
मध्ये दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥

शान्ति शान्ति शान्ति

समाप्त



# ★ हमारे प्रकाशन ★

| पुस्तक | मूल्य |
|---|---|
| भेद ज्ञान … … … | २) |
| पंचलब्धि … … … | १।।।) |
| तत्त्वार्थ सूत्र सटीक … … | १।) |
| जिन सिद्धान्त … | १) |
| दृष्टि दोष … … … | ।।-) |
| तत्त्वसार … … … | ।=) |
| जैन सिद्धान्त प्रवेशिका … | ।-) |
| निमित्त … … … | =) |
| पंचभाव … … … | =) |
| गुरू का स्वरूप … … | =) |
| देवका स्वरूप … … … | -) |
| शास्त्र का स्वरूप … | -) |
| योगसार पद्यानुवाद … … | -) |

मिलने का पताः—

**जैन दर्शन विद्यालय**

भाकसू का चोक,

जयपुर